राजदरबार का राग-रंग भी देखते ही बनता है। कहीं दुंदुभियाँ बज रही हैं तो कहीं सुन्दरियाँ वीणा बजा रही हैं कहीं नृत्य हो रहा है तो कहीं किन्नरियाँ मधुर गान कर रही हैं।

कहूँ कोमला दुन्दुभी दीह बाजैं। कहूँ भीम झंकार कर्नाल साजैं।
कहूँ सुन्दरी बेनु बीणा बजावैं। कहूँ किन्नरी किन्नरी लै सु गावैं॥
कहूँ नृत्यकारी नची लोम साजैं। कहूँ भांड बोलैं कहूँ भाट गाजैं।
कहूँ भाट भाट्यो करैं मान पावैं। कहूँ कंठिनी कोकिलों गीत गावैं॥

(ज० च० चं० पृ० ४८-४९)

अतः हमारे विचार में तो केशव का यह प्रबन्ध लघु होते हुए भी जिस उद्देश्य को लेकर चला है उसमें पूर्ण सफल हुआ है।

(८) रतनबावनी यह ग्रन्थ मधुकरशाह के पुत्र रतनसेन की वीरता एवं साहस की प्रशंसा में लिखा गया है जो अकबर की विशाल सेना से युद्ध करता हुआ स्वर्ग सिधार गया था। इस ग्रन्थ में केशव की दृष्टि वीररस के परिपाक पर अधिक रही है।

कथावस्तु इस ग्रन्थ का आरम्भ मंगलाचरण से होता है। इसके पश्चात् उक्त युद्ध के कारण का उल्लेख किया गया है जो इस प्रकार है। एक बार मधुकरशाह अकबर के दरबार में बहुत ऊँचा जामा पहनकर गए थे। अकबर ने उनसे इसका कारण पूछा तो मधुकरशाह ने उत्तर दिया कि मेरा देश कंटीली भूमि में है। इन शब्दों को सुनकर अकबर तिल-भुन गया और कहने लगा कि अच्छा मैं तुम्हारा घर और देश देख लूँगा[1]। मधुकरशाह को ये शब्द तीर के समान लगे और उन्होंने तुरन्त ही रतनसिंह को पत्र में मैं देखौं तेरो भवन आदि अकबर के शब्दों का ठीक-ठीक आशय समझाकर लिख भेजा और अविलम्ब शाही सेना के साथ लोहा लेने के लिए सन्नद्ध हो जाने का भी परामर्श दिया[2]। रतनसेन अकबर के घर देख लेने का ठीक-ठीक अभिप्राय जानकर दल-बल के साथ शाही सेना से युद्ध करने के

---

१ देख्यो अकबर शाह उच्च जामा तिन केरा।
बोले बचन बिचारि कहौ कारन यहि केरा॥
तब कहत भयउ सु देसमणि मम सुदेश कंटकि भवन।
करि कोप घोर बोले बचन मैं देखौं तेरो भवन॥

—रतनबावनी (केशव ग्रन्थावली) पृ० ९, छं० ५।

२ सुनत बचन मधुसाह शाह के तीर समानह।
लिखित पत्र ततकाल हाथ तिहि बचन प्रमानह॥
सुतहु सुख करि कुछ जोरि सेना इक ठौरिय।
तोर तोर उन तोर घोर करियै कहुँ धौरिय॥
सुत सुमन मार है कुँवर यह रतनसेन शोभा लहय।
कछु दिवस गएँ यह जोड़को दिल्लीपति देखन चहय॥

रतनबावनी (केशव ग्रंथावली), पृ० ९ छं० ६।

लिए कटिबद्ध हो गया और अपने योद्धाओं तथा सामन्तों से भी डटकर सामना करने के लिए कहने लगा। युद्ध के ठन जाने पर जब रतनसेन के धावा बोल देने के कारण पृथ्वी और आकाश में खलबली मच गई तो परमेश्वर विप्र-रूप में प्रकट होकर उसे जीवन का मूल्य समझाने लगे—

> छुटी भूमि तो बेलि बेलि लगि भूमि न हारै।
> छुटो बेलि तौ फूल फूल लगि बेलि न डारै॥
> छुटी फूल तौ सुफल सुफल लगि फूल न तोरै।
> जो फल तो परिपक्व पक्व लगि फलहिं न फोरै॥
> जो फल पक्व तौ काम लग, परिहरहिं जग मंडिये।
> प्राण छुटी पति बहु रहै पति लगि प्राण न छंडिये[1]॥

इस पर रतनसेन ने उत्तर दिया—

> गई भूमि पुनि फिरहि बेलि पुनि जमे जरे तें।
> पुन फूले तें लगहि फूल फूलंत झरे तें॥
> केशव विद्या बिकल बिकल बिसरे तें आवैं।
> बहुरि होय धन धर्म गई संपति पुनि पावैं॥
> फिरि होइ स्वभाव सुशील मति जगत जीत यहु भाइये।
> प्राण गए फिरि फिरि मिलहिं पति न गएं पति पाइये[2]॥

विप्र ने फिर समझाया कि—

> लोकपाल दिग्पाल क्षित भुवपाल भूमि मुनि।
> दानव देव अदेव सिद्ध गंधर्व सर्व मुनि॥
> किन्नर नर पशु पक्षि जन्तु राक्षस पन्नग गन।
> त्रिभुवन पुर्र अनेक और जल थलहु जीव जन॥
> सुरपुर नरपुर नागपुर सब सुनि केशव सत्रियहु।
> सुनि महाराज मधुशाह-सुत को न मुद्ध मुरि भजियहु॥
> (रतनबावनी, छं० १७)

कुँवर अपने निश्चय पर अटल रहा और कहने लगा कि महाराज भगवान रामप्रताप आदि उसके पूर्वजों ने तो प्रतिज्ञा की रक्षा करने के निमित्त अपने प्राण तक भी गंवा दिए थे। विप्र फिर भी कुँवर से अपने वचनों का पालन करने के लिए आग्रह करता ही रहा—

> द्विज मांगे तो देय विप्र को वचन न खंडिय।
> द्विज बोले तौ करिय विप्र को मान न भंजिय॥
> परमेश्वर अरु विप्र एक सम जानि सुनिज्जिय।
> विप्र बैर नहिं करिय विप्र कहं सर्वसु दिज्जिय॥

---

१ रतनबावनी (किशन संपादन) पृ २ छं १०।
२. वही, छं ११।

सुनि रतनसेन मधुशाहसुव बिप्र बोल किम सिक्खियहु ।
कहि केशव तन मन बचन करि बिप्र मनुष्य सुद सिक्खियहु ॥

(रतनबावनी, छं० १९)

पर वे एक न सुनी और कहने लगा कि—

पतिहि मएं मति जाय मएं मति मान गरें जिय ।
मान गरे गुन मरें गरे गुन लाज मरे जिय ।
लाज मरें, जस मर्षे मर्षे जस घरम जाइ सब ।
घरम मए सब करम करम गए पाप बसें तब ।
पाप बढ़ें नरकन परें नरकन केशव को सहै ।
यह जानि देहु सरबसु तुम्हैं सुपीठ दएं पति ना रहै ॥

(रतनबावनी, छं० २०)

कुँवर को इस प्रकार पति-मति में दृढ़ जानकर विप्र अपने परमेश्वर रूप में आ गया। रतनसेन के साहस और शौर्य से प्रसन्न होकर उससे मुंहमाँगा वर माँगने को कहा। रतनसेन माँगता यह है कि वह परिवार-सहित मधुकरशाह की रक्षा ही करता रहे।[1] वर प्राप्त करके कुमार अपने योद्धाओं से कहने लगा कि मर मिटना है तो मेरे साथ चलो और यदि भागना है तो अभी भाग जाओ। पर वे कब पीछे हटने वाले थे कहने लगे कि वे अपनी भूमि की रक्षा के लिए युद्धक्षेत्र को ही अपना घर बना लेंगे अर्थात् आजीवन युद्ध करते रहेंगे। शूरवीर योद्धाओं के वचन सुनकर कुँवर फूला न समाया और रण में प्रबल शत्रुसेना का सामना करने के लिए तैयार हो गया। रणक्षेत्र में वीरों के साथ रतनसेन की राजपूती शान को देखकर विष्णु, बृहस्पति महादेव शुक्राचार्य इन्द्र ब्रह्मा और सूर्य आदि देवताओं ने मिलकर रतनसेन की प्रशंसा में तुरन्त कुछ कविता की और प्रत्येक ने एक-एक छाया दी। तब घमासान युद्ध ठन गया तो आकाशवाणी हुई कि मैं तुम्हारे संग हूँ। कुल मर्यादा और प्रतिष्ठा की रक्षा करो। कोई भी म्लेच्छ बचकर न जाने पाये। समस्त सेना को टुकड़े-टुकड़े कर डालो। निदान रतनसेन अपने दल-बल के साथ अकबर की सेना पर टूट पड़ा और युद्ध करते हुए वीरगति को प्राप्त हुआ। इस प्रकार उसने सिद्ध कर दिया कि मान गवाकर जीना मरने से भी बुरा है। कुँवर के निधन के साथ ही केशव का यह प्रबन्ध भी पूर्ण हुआ।

भावव्यंजना इस ग्रन्थ में वीरोचित 'उत्साह' की व्यंजना सब से अधिक मार्मिक हुई है। बादशाह अकबर की सेना से युद्ध करने के लिए प्रयाण करते हुए योद्धाओं तथा सामन्तों के प्रति रतनसेन की वीरोक्ति है

रतनसेन कहु बात सूर सामंत सुनिज्जिय ।
करहु जैत जनवारि मारि सामंतनि लिज्जिय ॥

---

[1] देनहार सुर सब तिपी यव को हित चितहि मरी ।
परिवार सहित मधुशाह की सु रोम रोम रच्छा करौ ॥

—रतनबावनी, छं० २१।

संग सीता सेम प्रछोभमति मग्न प्रभाव भ्रम संग प्रति ।
बहु रतनसेन संकट विकट प्रकट भय रघुनाथपति ॥

(रतनबावनी, छं० २२)

संवाद विप्ररूप परमेश्वर और कुंवर रतनसेन में जो वार्तालाप हुआ है वह प्रसगानुकूल है और उससे प्रबन्ध में रोचकता आ गई है। साथ ही कवि को रतनसेन के चरित्र की विशेषता के प्रदर्शन करने का अवसर भी मिल गया है।

इस प्रकार यह कहना अनुचितपूर्ण न होगा कि 'रतनबावनी' की कथा शृंखलाबद्ध है और वह कुंवर रतनसेन के शौर्य प्रदर्शन के जिस उद्देश्य को लेकर चली है उसमें पूर्ण सफल हुई है।

उपसंहार अंत में यदि केशव के प्रबन्ध-काव्यों पर सामूहिक रूप से विचार किया जाए तो यह मानना पड़ेगा कि केशव में प्रबन्ध-सौष्ठव पर्याप्त था। इसके लिए केवल 'रामचन्द्रिका' के कारण उन्हें लांछित करना हठधर्मी होगी।

प्रबन्ध-सौष्ठव की दृष्टि से केशव के प्रबन्ध-काव्यों का क्रम

(१) वीरसिंहदेव चरित।
(२) विज्ञानगीता।
(३) रामचन्द्रिका।
(४) जहाँगीर-जस-चन्द्रिका।
(५) रतनबावनी।

(आ) अलंकार-योजना

भाव रस गुण आदि के उत्कर्ष के साधन 'अलंकार' कहलाते हैं। अलंकार काव्य के बाह्यांग हैं और रस भाव आदि आत्मा। जिस प्रकार आत्मा के बिना शरीर निष्प्राण है उसी प्रकार रस के बिना काव्य। अलंकार, रस भाव आदि की अनुभूति में सहायक होकर काव्य के सौंदर्य को बढ़ाते हैं परन्तु उसका स्थान नहीं ले सकते हैं। केशव के विचार में जिस प्रकार कामिनी की शोभा अलंकारों के बिना नहीं होती उसी प्रकार काव्य भी अलंकारों के बिना रमणीय नहीं होता[1]। परन्तु यह मत भ्रमात्मक है। आभूषण भी यदि सबके सौन्दर्य से सामंजस्य का बिना ध्यान रखे पहने जाते हैं तो सौन्दर्य की वृद्धि में सहायक होने के स्थान पर सौन्दर्योत्कर्ष में बाधक ही होते हैं और शरीर पर भारस्वरूप जान पड़ते हैं। आभूषण बिना धारण किए भी कामिनी का वास्तविक सौरव तो रहता ही है। इसी प्रकार उपयुक्त अलंकार-योजना काव्य की शोभा की वृद्धि करती है परन्तु अलंकार के लिए ही किया गया अलंकार प्रयोग काव्य के लिए भार हो जाता है। अलंकार-योजना के अभाव में भी काव्य का आन्तरिक सौन्दर्य अक्षुण्ण रहता है। इस प्रकार कहा जा सकता है कि अलंकार काव्य के लिए

१ जदपि सुजाति सुलच्छनी सुबरन सरस सुवृत्त।
भूषन बिनु न बिराजई कविता बनिता मित्त॥

—क० प्रि० ५, छं० १।

आवश्यक नहीं है और उनके बिना भी सरस काव्य का निर्माण हो सकता है किन्तु अलंकारों के होने से काव्य की शोभा और बढ़ जाती है।

केशव ने 'रसिकप्रिया' में काव्य के लिए रस के सर्वोपरि महत्व को भी तो माना है[1]। परन्तु केशव स्वयं बहुत से स्थलों पर अपने इस सिद्धान्त का निर्वाह नहीं कर सके हैं। केशव के प्रबन्ध-ग्रन्थों में अनेक स्थल ऐसे हैं जहाँ कवि ने चमत्कार प्रदर्शन एवं उक्ति-वैचित्र्य तथा दूरारूढ़ कल्पना के मोह में पड़कर काव्य के बहिरंग को ही सजाया और सवारा है एवं काव्य के अन्तरंग को उपेक्षित किया है।

जब हम केशव के प्रबन्ध-काव्यों की अलंकार-योजना पर विचार करते हैं तो ज्ञात होता है कि कवि के कतिपय प्रबन्धों में तो कुछ प्रमुख अलंकार ही प्रयुक्त हैं और कुछ में कवि का अलंकार-वैचित्र्य के प्रति विशेष मोह देखने में आता है। 'रामचन्द्रिका' तथा 'वीरसिंहदेव चरित' प्रथम श्रेणी के अन्तर्गत हैं तथा विज्ञानगीता 'रतनबावनी' और 'जहाँगीर-जस-चन्द्रिका' द्वितीय श्रेणी में आती हैं। यहाँ इन प्रबन्धों पर क्रम से विचार किया गया है।

रामचन्द्रिका

'रामचन्द्रिका' का प्रणयन प्रधानतया पाण्डित्य-प्रदर्शन के लिए हुआ था अतएव केशव ने इस ग्रन्थ की अलंकार-योजना में भी अपना पाण्डित्य प्रदर्शन ही किया है किन्तु जब जब वे आलंकारिक भावना में नहीं रहे हैं तब-तब उन्होंने स्वाभाविक अलंकारों की भी योजना की है। ऐसे स्थल कम अवश्य हैं। अलंकार वैचित्र्य के प्रति जितना मोह इस ग्रन्थ में परिलक्षित होता है उतना कवि के किसी अन्य ग्रन्थ में देखने में नहीं आता। बहुत से स्थलों पर तो कवि ने उपमा उत्प्रेक्षा और सन्देह आदि अलंकारों की झड़ी सी बाँध दी है। इस ग्रन्थ में उपमा रूपक उत्प्रेक्षा प्रतीप, व्यतिरेक अतिशयोक्ति सन्देह अपह्नुति विभावना सहोक्ति स्वभावोक्ति श्लेष परिसंख्या विरोधाभास निदर्शना तथा मुद्रोत्तर आदि अलंकारों का प्रयोग प्रमुख रूप से हुआ है। इनमें भी सबसे अधिक प्रयोग 'उत्प्रेक्षा' का हुआ है। श्लेष परिसंख्या एवं विरोधाभास आदि अलंकारों का प्रयोग विशेष रूप से पाठकों को चमत्कृत करने की दृष्टि से किया जाता है। भाव-व्यंजना में वे उतने सहायक नहीं होते हैं। केशव ने भी इसी भावना से प्रेरित होकर बहुत से स्थलों पर इन अलंकारों को प्रयुक्त किया है। 'श्लेष' के सहारे अवधपुरी का वर्णन करते हुए कवि कहता है—

---

१ ज्यों बिनु डीठ न सोभिये, लोचन लोल बिसाल।
त्यों ही केशव सकल कवि बिन बानी न रसाल॥
तातें रचि सुचि सोधि पचि कीजै सरस कवित्त।
केशव स्याम सुजान को, सुनत होइ बस चित्त॥
—र० प्रि० प्र० १, छं० ११-१२

तिन नगरी तिन नागरी प्रति पद हंसक हीन।
जलजहार शोभित न जहँ प्रगट पयोधर पीन॥
(रा० चं०, प्र ५ छं० १६)

इस दोहे में श्लेष का प्रयोग बड़ा ही उपयुक्त बन पड़ा है। इसी प्रकार दशरथ राज्य के वर्णन के प्रसंग में भी 'श्लेष' का सुरुचिपूर्ण प्रयोग हुआ है।

विधि के समान हैं विमानीकृत राजहंस विविध विबुध युत मेरु सो अचल है।
दीपति दिपति अति सातो दीप दीपियतु दूसरो दिलीप सो सुदक्षिणा को बल है॥
सागर उजागर को बहुबाहिनी को पति छनदान प्रिय किधौं सूरज अमल है।
सब विधि समरथ राजै राजा दशरथ भगीरथ-पथगामी गंगा कैसो जल है॥
(रा० चं० प्र० २, छं० १०)

परन्तु कुछ ऐसे स्थल भी दिखाई देते हैं जहाँ कवि 'श्लेष' के द्वारा प्रस्तुत एवं अप्रस्तुत में कोई समानता न होते हुए भी अप्रस्तुत के गुण प्रस्तुत में ढूँढ़ निकालने की चेष्टा करता हुआ दिखाई पड़ता है। उदाहरणस्वरूप उसके दण्डकवन प्रसंग आदि और सागर के वर्णन प्रस्तुत किए जा सकते हैं। दण्डकवन का वर्णन करते हुए कवि लिखता है—

शोभत दण्डक की रुचि बनी भाँतिन भाँतिन सुन्दर घनी।
सेव बड़े नृप की जनु लसै। श्रीफल भूरि भयो जहँ बसै॥
(रा० चं० प्र० ११ छं० १८)

सागर को एक नागरिक के रूप में चित्रित करते हुए केशव का कथन है—

भूति विभूति पियूषहु की विष ईश शरीर कि पाय वियो है।
है किधौं केशव कश्यप को घर देव अदेवन के मन मोहै॥
संत हियो कि बसै हरि संतत शोभ अनंत कहै कवि कोहै।
चन्दन नीर तरंग तरंगित नागर कोउ कि सागर सोहै॥
(रा० चं०, प्र १४ छं० ४१)

इसी प्रकार 'श्लेष' के सहारे 'वर्षा' को कालिका के रूप में देखा है।

भौंहैं सुरचाप चारु प्रमुदित पयोधर, भूषण जराय जोति तड़ित रलाई है।
दूरि करी सुख मुख सुखमा ससी की नैन अमल कमल दल दलित निकाई है॥
केशोदास प्रबल करेणुका गमन हर, मुकुत सुहंसक-शबद सुखदाई है।
अंबर बलित मति मोहै नीलकंठ जू की, कालिका कि बरषा हरषि हिय आई है।
(रा० चं० प्र० १३ छं० १८)

फिर भी श्लेषालंकार का प्रयोग भाषा पर कवि के अधिकार का परिचायक है। दो अर्थों वाले छन्द 'रामचन्द्रिका' में ही दिखाई देते हैं। 'कविप्रिया' में कुछ छन्द ऐसे भी हैं जिनमें तीन-तीन चार चार और पाँच-पाँच तक अर्थ निकलते हैं।

विरोधाभास अलंकार केशव को विशेष प्रिय जान पड़ता है। राजा दशरथ की वाटिका और गोदावरी नदी के वर्णन एवं 'शिव' तथा 'पितर' आदि देवताओं द्वारा राम की स्तुति के प्रसंग में इस अलंकार का प्रयोग बड़ा ही सुरुचिपूर्ण हुआ है। गोदावरी का वर्णन करते हुए कवि ने लिखा है—

नियमय यहु गोदावरी अमृत के फल देति।
केसव जीवनहार को दुख असेष हरि लेति ॥
(रा० चं०, प्र० ११, छं० २६)

इसी प्रकार का मुद्राविधूष प्रयोग शिवजी द्वारा राम की स्तुति के प्रसंग में हुआ है—

अमल चरित्र तुम बैरिन मलिन करौ साधु कहैं साधु परदार प्रिय अति हौ।
एक थल थित पै बसत जग जन मध्य केशौदास द्विपद पै बहुपद-गति हौ॥
भूषण सकल युत सीस धरे भूमिभार भूतल फिरत यों अभूत भुवपति हौ।
राखौ बाह ब्राह्मणनि राजसिंह साथ फिर रामचन्द्र राज करौ अद्भुत गति हौ॥
(रा० चं० प्र० २७ छ० २)

परिसंख्या' अलंकार के प्रति भी कवि की विशेष अभिरुचि प्रतीत होती है। अवधपुरी विश्वामित्र एवं भरद्वाज मुनि के आश्रम देव-स्तुति तथा राम-राज्य व्यवस्था आदि के वर्णन के प्रसंगों में 'परिसंख्या अलंकार का अत्यन्त ही सफल प्रयोग हुआ है। विश्वामित्र के आश्रम का वर्णन करते हुए कवि लिखता है—

विचारमान ब्रह्म देव अर्चमान मानिये
अदीयमान दुःख सुक्ख दीयमान जानिये।
अदण्डमान दीन गर्व दण्डमान भेदवै,
अपठ्यमान पाप ग्रन्थ पठ्यमान वेदवै॥
साधु कथा कथियै दिन केशवदास जहाँ
निग्रह केवल है मन को दिन मान तहाँ।
पावन वास सदा ऋषि को सुख को बरषै
को बरनै कवि ताहि विलोकत को हरषै॥
(रा० चं० प्र० १ ४ ३-४)

राम राज्य का वर्णन करते हुए कवि का कथन है—

चित्र ही मैं आज बर्णसंकर विलोकियत,
व्याहु ही में मारिन के मारिन सौं काज।
ध्यावै कंपयोगी मिति वर्ष है वियोगी
द्विजराज मित्रद्रोही एक बसत समाज है॥
मेर्दै तो गगन पर गाजत नगर भेदि,
अपयश डर, अघ ही को लोभ आज है।
दुःप ही को खण्डन है मण्डन सकल यश
दिन दिन राज करो ताको ऐसो राज है॥
(रा० चं० प्र० २७, छं० २)

भूलै ही मनोगतिन पावत हैं केशोदास,
आँसु ही सों है वियोग इच्छा गम्भीर को।

कन्या बासनानि जानु वियवा सुवासिका ही,
ऐसी रीति राजनीति राज रघुबीर की ॥
कविकुल ही के श्रीफलन उर अभिलाष समाज
तिथि ही को क्षय होत है रामचन्द्र के राज ।
लूटिबे के नाते पाप पट्टनै तो लूटियत
तोरिबे को मोहतब तोरि डारियतु ॥
घालिबे को नाते गव घालियतु देवन के
जारिबे के नाते अघ ओघ जारियतु है ।
बाँधिबे के नाते ताल बाँधियत केशोदास
मारिबे के नाते तो दरिद्र मारियतु है ।
राजा रामचन्द्र जू के नाम जग जीतियतु
हारिबे के नाते आन जन्म हारियतु है ।
(रा० च० प्र० २८ छं० ११-१२)

'उपमा' 'उत्प्रेक्षा' 'सन्देह' आदि सादृश्यमूलक अलंकारों की योजना करते हुए केशव अपनी चमत्कार प्रदर्शन की प्रवृत्ति के फेर में पड़कर कुछ स्थानों पर ऐसे उपमानों को ले आए हैं जिससे प्रस्तुत का वास्तविक स्वरूप कुछ भी प्रत्यक्ष नहीं हो सका है और कुछ स्थलों पर उनका उपमानों का प्रयोग बड़ा ही रुचिविपूर्ण हुआ है। ऐसे कुछ उदाहरण यहाँ दिये जाते हैं। चन्द्रमा को आकाश में देखकर कवि उत्प्रेक्षा करता है—कुसुम की दाम गेंद गई है। सूंघि सपी जनु डारि दई है[1]। पहली उत्प्रेक्षा में ब्रह्मा के सिर पर विष्णु के बैठने तथा दूसरी उत्प्रेक्षा में चन्द्रमा को गेंद बनाने की कल्पना असुरयुक्त एवं उपहासास्पद है। हनुमान राम की विरहावस्था का चित्रण करते हुए राम की उपमा 'उल्लू' से देते हैं।[2] अग्नि की ज्वालाओं में घसते हुए राक्षसों का वर्णन करते हुए कवि ने राक्षसों की समता कामदेव से की है[3]। कामदेव उपमान का कितना अरुचिपूर्ण प्रयोग यहाँ हुआ है।

जहाँ कवि चमत्कार प्रदर्शन अथवा दूरारूढ़ कल्पना के लोभ का संवरण कर सका है वहाँ अलंकारों का सुरुचिपूर्ण प्रयोग हुआ है जो भावोत्कर्ष में सहायक है। इस प्रकार के कुछ छन्द यहाँ उपस्थित किए जाते हैं। भरत के ननिहाल से आने का समाचार पाकर सब माताएं छटपटाती हुई बड़ी उत्सुकता के साथ उनसे मिलने उसी प्रकार जाती हैं जिस प्रकार (सद्यप्रसूता) गाएं अपने बछड़ों को चाटने तथा दूध पिलाने के लिए छटपटाती हुई दौड़ती हैं[4]। इस उपमा के द्वारा

१ रा च प्र १ छं ४१।
२ बासर की सपति उलूक ज्यों न चितवत है।
—रा च प्र ११ छ ६०।
३ कहूं रतचारी गहे ज्योति पाई। मानो ईश रोषाग्नि में काम ढाई॥
—रा च प्र १४ छं ८।
४ मानु सबै मिलिबे कहं धाई। ज्यों सुत को सुरभी सुखदाई॥
—रा च, प्र १ छ १९।

कथन में भरत के प्रति माताओं के प्रेम की सुन्दर व्यंजना की है।

निम्नांकित छन्द में कवि ने हनुमान के सुन्दर नामक पर्वत से उछलकर सुबेल नामक पर्वत की ओर उड़कर लंका को प्रस्थान करने का वर्णन करते हुए कई उपमाएं दी हैं जो हनुमान की वेगशीलता और हनुमान द्वारा समुद्रोल्लंघन के कार्य के सम्पादन की शीघ्रता द्योतित करती हैं—

हरि कैसो वाहन कि विधि कैसो हेम हंस
लीक सो लिखत नभ पाहन के अंक को।
तेज को निधान राम मुद्रिका विमान कैधौं
लच्छन को बाण छूट्यो रावण निशंक को॥
गिरिगज गंड ते उड़ान्यो सुबरण अलि
सीता पदपंकज सदा कलंक रंक को।
हवाई सी छूटी केशोदास आसमान में
कमान कैसो गोला हनुमान चल्यो लंक को॥
(रा० चं० प्र० १३, छं० १८)

दशरथ की मृत्यु के उपरान्त जब भरत महल में जाता है तो वह माताओं को अकेली और निरालम्ब पाता है। कवि ने माताओं की वियोगजन्य विकलता का चित्रण बहुत ही उपयुक्त उपमा द्वारा किया है[1]।

इसी प्रकार 'उत्प्रेक्षा' अलंकार की भी योजना कई स्थलों पर बड़ी सुन्दर हुई है। हनुमान के द्वारा सीता जी की लाई हुई चूड़ामणि को पाकर राम के हृदय में होने वाले आनन्द की व्यंजना उत्प्रेक्षा के सहारे कवि ने सफलता से की है[2]।

लंका में आग लगी है। सोने की लंका का सोना द्रवित हो कर समुद्र में जा रहा है। इसके लिए कवि उत्प्रेक्षा करता है—

कंचन को पघिलो पुर पूर पयोनिधि में पसरो सो सुखी ह्वै।
गंग हजार मुखी गुनि केसौ गिरा मिली मानौं अपार मुखी ह्वै[3]॥

कुछ अन्य प्रमुख अलंकारों के उदाहरण यहाँ पाठकों के अवलोकनार्थ उपस्थित किये जाते हैं।

रूपक

१ पुंज कुंजर शुभ्र स्यन्दन शोभिजैं सुठि सूर।
ठेलि ठेलि चलैं गिरीशनि पेलि श्रोणित पूर॥
ग्राह तुंग तुरंग कच्छप चारु चर्म विशाल।
चक्र सों रथचक्र पैरत गृद्ध वृद्ध मराल॥

---

१ मन्दिर मातु विलोकि अकेली। ज्यों बिनु वृक्ष विराजति बेलि।
—रा० चं० प्र० १०, छं० २१।

२ श्री रघुनाथ जबै मणि देखो जी महँ आप दशा छन भेरी।
झूमि उठ्यो मन ज्यों निधि पाई। मानहु रंक सुडीठि सुहाई॥
—रा० चं० प्र० १४ छं० २४।

३ रा० चं० प्र० १४, छं० ११।

केहरि कर बाहु मीन, मकर पुच्छ भुजंग ।
चीर चौर सुदेश केश शिवाल जानि सुरंग ॥
वासुकी बहु भाँति है मणिमालजाल प्रकाश ।
पैरि पार भये ते हैं मुनिबाल केशवदास ॥
(रा० चं० प्र० १० छं० २१)

२ मोहित सविस नर वानर ससिसकर
गिरि वालिसुत विष विभीषण डारे हैं ।
चरम पताका बड़ी बड़वा अनल सम
रोगरिपु जामवन्त केशव विचारे हैं ॥
वाजि सुरवाजि सुरगज से अनेक गज
भरत सबन्धु इन्दु अमृत निहारे हैं ।
सोहत सहित शेष रामचन्द्र केशव तै
जीति के समर सिन्धु साँचहु सुधारे हैं ॥
(रा० चं० प्र० १८, छं० ८)

अतिशयोक्ति

१ सम्बन्धातिशयोक्ति

बरुण बरुण अँगिया उर धरे । मदन मनोहर के मन हरे ॥
अंचल अति चंचल रुचि रचै । लोचन चल जिनके सब मचै ॥
(रा० चं० प्र० ३१ छं० १६)

२ रूपकातिशयोक्ति

देखहु देव दीन के नाथ, हरत कुसुम के हारत हाथ ।
मकरंद बहु अशोक के पत्र तिन महँ राजत राजकुमार ॥
(रा० चं० प्र० १३, छं० २६)

अपह्नुति

१ फूलि फूलि तरु फूल बढ़ावत । मोदत महामोद उपजावत ॥
उड़त पराग न चित उड़ावत । भ्रमर भ्रमत नहीं जीव भ्रमावत ॥
(रा० चं० प्र० ७, छं० ३१)

विभावना :

यद्यपि इमन बरि गये परिगए केशवदास ।
तदपि प्रतापानलन के पल पल बढ़त प्रकाश ॥
(रा० चं० प्र० २, छं० ११)

स्वभावोक्ति

बन महँ विकट विविध दुख सुनिये गिरि गह्वर मग अगमहिं गुनिये ।
कहुँ अहि हरि कहुँ निशिचर चरहीं कहुँ दवदहन दुसह दुख भरहीं ॥
(रा० चं० प्र० ६ छं० ११)

अप्रस्तुतप्रशंसा

श्रीनृसिंह प्रह्लाद की वेद जो गावत गाथ।
गये मास दिन आसु ही झूठी ह्वै है साथ॥
(रा० चं० प्र० १४ छं० १)

कारणमाला

जहं भामिनी भोग तहं बिन भामिनि कहं भोग।
भामिनी छूटे जग छुटे, जग छूटे सुख भोग॥
(रा० चं, प्र० २४, छं० १४)

एकावली

राजा रामचन्द्र तुम राजहु सुयश जाको
भूतल के आस-पास सागर के पासु सो॥
सागर में बड़भाग वेद शेषनाग जू के
शेषजू पै बड़भाग विष्णु को निवासु सो॥
विष्णु जू में भूरि भाग्य भव को प्रभाव सोई
जग्जू के भाल में विभूति को विलास सो॥
भूति माँहि चन्द्रमा सो चन्द में सुधा को अंसु,
अंसुनि में केशोदास चन्द्रिका प्रकासु सो॥
(रा चं० प्र० २७ छं० ६)

प्रतीप

को है दमयंती इन्दुमती रति राति दिन
होहिं न छबीली छन छवि जो सिंगारिये।
केशव लजात जलजात जातवेद ओप,
जातरूप बापुरो विरूप सो निहारिये॥
मदन निरूपम निरूपन निरूप भयो
चंद बहुरूप अनुरूप कै विचारिये।
सीता जी के रूप पर देवता कुरूप को हैं
रूप ही के रूपक तौ वारि वारि डारिये॥
(रा० चं०, प्र ६, छं ४६)

भ्रान्तिमान

अमल सजल घनश्याम वपु केशोदास, चन्द्रहू ते चारु मुख सुषमा को ग्राम है।
कोमल कमल दल दीरघ विलोचननि सोदर समान रूप न्यारो न्यारो नाम है॥
बालक विलोकियत पूरण पुरुष गुण मेरो मन मोहियत ऐसो रूप धाम है।
वैर जिय मान वामदेव को धनुष तोरो जानत हौं बीस बिसे राम भेस काम है॥
(रा० चं०, प्र० ७ छं १४)

गूढ़ोत्तर

रे कपि कौन तू? अक्ष को घातक दूत बली रघुनन्दन जू को।
को रघुनन्दन रे? त्रिशिरा-खर-दूषण-दूषण, भूषण भू को॥

सागर कैसे तर्‌यो ? जसे गोपद काज कहा ? सिय चोरहि देखो।
कैसे बधायो ? जु सुन्दरि तेरी हुई दुग सोवत पातक लेखो ॥
(रा० चं० प्र० १४ छं० १)

विषादना

बालि बली न बच्यों पर खोरहि क्यों बचिहौं तुम आपनि खोरहि।
जा लग छीर समुद्र मथ्यो कहि कैसे न बाँधिहैं बारिधि थोरहि॥
श्री रघुनाथ गनो असमर्थ न देखि बिना रथ हाथिन घोरहि।
तोर्‌यो सरासन संकर को जेहि सोऊ कहा तुव लंक न तोरहि॥
(रा० चं० प्र० १५ छं० ७)

व्याजस्तुति

डर गाज बिर्षे अनार्थ को मार्ज, पर द्रव्य छोड़ें पर स्त्रीहि मार्ज।
परद्रोह बातों न होवें रती को तो कैसे लरें बेध कोमहूँ जती को॥
(रा० चं० प्र० १६ छं० २७)

कहीं-कहीं एक ही छन्द में अनेक अलंकारों के सफल प्रयोग भी देखने में आते हैं जैसे—

एक दमयन्ती एसी हरैं हँसि हंस बस
एक हंसिनी सी बिसहार हिये रोहियो।
भूषण गिरत एकै लेति बूड़ि बीचि बीच
मीनपति मीन हीन उपमान टोहियो॥
एकै मत कै कै कंठ लागि लागि बूड़ि जात
जल देवता सी देवि देवता बिमोहियो।
केशोदास आस-पास भवर भंवत जल—
केलि में जलजमुखी जलज सी सोहियो॥
(रा० चं० प्र० २ छं० १७)

(उपमा प्रतीप सम्बन्धातिशयोक्ति और भ्रम का संकर)

वीरसिंहदेव-चरित

इस ग्रन्थ के प्रथमार्द्ध में अकबर की शाही सेनाओं से वीरसिंहदेव के युद्धों का सविस्तर वर्णन किया गया है। इस कारण इस अंश में केशव को चमत्कार प्रयोग के क्षेत्र में अपना कौशल प्रदर्शित करने का अधिक अवसर प्राप्त नहीं हुआ है। इस भाग में युद्ध एवं वस्तु-वर्णन में ही कहीं-कहीं चमत्कारों का प्रयोग देखने में आता है। ग्रन्थ के उत्तरार्द्ध में वीरसिंह के ऐश्वर्य तथा दिनचर्या का वर्णन किया गया है। यहाँ अधिकांश प्रसंग दृश्य और वस्तुएं वही मिलती हैं जो 'राम चन्द्रिका' में वर्णित हैं। इसलिए इनके विषय में प्रायः वही कल्पनाएं की गई हैं जो रामचन्द्रिका में उपलब्ध होती हैं।

जिन स्थलों पर कवि ने पाण्डित्य प्रदर्शन अथवा दूर की सूझ का आग्रह नहीं छोड़ा है वहाँ कवि का चमत्कार प्रयोग भाव-व्यंजना अथवा वस्तु के उत्कर्ष साधन में असफल ही रहा है। ऐसे दो उदाहरण यहाँ उपस्थित किए जाते हैं।

मेवाशाला में जाते हुए महाराज वीरसिंह की उपमा 'मुकुट रंक' से देना उप हासास्पद है[1]। इसी प्रकार वर्षा को धनुसूया, कालिका अथवा द्रौपदी बताना कल्पना की विडम्बना ही है। परन्तु फिर भी 'वीरसिंहदेव चरित' में ऐसे बहुत से स्थल हैं जहाँ कवि ने सुन्दर अलंकार-योजना की है। कुछ उदाहरण यहाँ दिये जाते हैं। वीरसिंहदेव की सेना के युद्ध के लिए प्रस्थान करने के कारण पृथ्वी की धूलि उठ कर आकाश की ओर जा रही है। इस सम्बन्ध में कवि ने बड़ी ही विलक्षण उत्प्रेक्षा की है जो भाव के उत्कर्ष-साधन में सहायक है।

अमर धूरि आकासहि चली हय गय खुरनि खरी दलमली।
जाति गयन को हालत हियो ठौर ठौर जनु थमित कियो॥
रह्यो प्रकास बिमानन धूरि। मनों पसारनि पाई पूरि॥
भूलहिंगे रन सुभट अपार। सामुहैं सम्मनि राजकुमार॥
तिनकौं सुखद मानहु महि कियो। स्वर्गारोहन माग कियो।
रही धूरि परिपूरि प्रकास। मिटे तिमिर ज्यूं सूर प्रकास॥
(वी० दे० च०, पृ० ८१)

इसी प्रसंग के अन्तर्गत 'ध्वजा' के वर्णन में भी कवि की उत्प्रेक्षाएं अत्यन्त ही सुन्दर एवं उपयुक्त बन पड़ी हैं।

तामें बहुत पताका मत। धूम धनस जनु ज्वाला बसे॥
मनहु काल की रसना घोर। केधौं मीच नचति चहुँ ओर॥
पवन प्रकास वीहू मति होति। मनहु प्रकाश दिवन की ज्योति॥
जनु प्रकाश बन ज्वलित पसत। तरलित तुंग ताल के पत॥
किधौं विमाननि की द्युति हत। देवनि के अंचल से चलें॥
जय श्री भुजा सिंधु लखिये। किधौं और चंचल लखियें॥
वीरसिंह की बलध्वजा धूरिनि में पुच देति।
कुरु कुरन कों मानहु प्रतिबोधिनि बोलें लेति॥
(वी दे० च पृ० ८१)

राजभूपाल के युद्ध में अकेला ही टूट पड़ने पर मुगल सेना उसे घेर लेती है। इसके लिए कवि ने कई उत्प्रेक्षाएँ की हैं।

मनहु पर्वतन अति बल भयो। इन्द्रपुरी को डोंगा ठयो॥
मनौ निसाचर बन बलवन्त। धरि लियौ मानौं हनुमन्त॥
मानो अंधकार बल भये। तारक पुर सामुहैं भये॥
वीरज सर्प बहुत पुर कद्रु। मानहु कोपि गरुड पर चढ़ै॥
(वी० दे० च० पृ० ९१-९४)

इसी प्रकार वीरसिंह के द्वारा शेख अबुलफ़ज़ल के युद्ध में मारे जाने का समाचार सुनने पर अकबर के अश्रुपूर्ण नैत्रों के विषय में कवि बड़ी ही स्वाभाविक

१ निपटि रंक ज्यों लालच भए। मेवा की साला में गये॥
—वी० दे० च पृ १२४।

उत्प्रेक्षा करता है[1]। युद्ध प्रसंग के अतिरिक्त केशव ने अन्य स्थलों पर भी शोभन उत्प्रेक्षाओं का प्रयोग किया है। वीरसागर की छटा उत्प्रेक्षा के प्रयोग से निखर उठी है।

फूले सौस कमल बन एन। मानहु सुन्दरता के नैन ॥
फूल कल्हार सुगंधित मनौ। सुभ सुगंधता के मुख मनौ ॥
मकुलित सुर कोकनद किये। मानहु अनुरागिनि के हिये ॥
पीत कमल देखत सुख भयो। मनौ रूप के कनक रयो ॥

(वी० दे० च पृ० १००)

मधुकरदेव के लिए भी कवि ने कितनी सरस एवं उपयुक्त उत्प्रेक्षा की है।

सोभित अति सुन्दर सुभ सदा। सज्ज चक्र कर पकज गदा ॥
पद ऊपरे स्यामतन लाल। बरनत केशव बुद्धि बिसाल ॥
मनो गिरा अमुना जल आइ। स्वेत पार पट करें सुभाइ ॥

— — — — — —

देखत होइ सुख मन पुष्ट। निकसे मधि जनु छीर समुद्र ॥
सोस एक मरकत मय ईड। मानो कमल समान पयंड ॥

(वी० दे० च० पृ० १०६)

महाराज वीरसिंहदेव के उपवन में कहीं-कहीं जलयन्त्र भी हैं जिनके विषय में कवि ने कितनी मधुर और यथातथ्य कल्पना की है—

जहाँ तहाँ जलजन्त्र प्रकास पर तें धारा चली ॥
जनु जमुना को सुजस बेस। धाइत रविपुर कियो प्रवेस ॥

(वी० दे च पृ० ११८)

मदन महोत्सव के अवसर पर जब महाराज वीरसिंहदेव सज-धज कर हाथी पर बाहर निकलते हैं तो सुन्दरियाँ उनके दर्शनार्थ अपने-अपने भवनों पर चढ़ती हैं। कवि ने इन सुन्दरियों की छवि के वर्णन में उत्प्रेक्षाओं की झड़ी सी बाँध दी है।

यों सोभति सोभा सों सनी। मोहन गिरि अवलि मोहनी ॥
जनु कैलास हंस पर चढ़ी। सिद्धनि की कन्या द्युति मढ़ी ॥

— — — — — —

मनौ छज्जनि पर कीरति सर्ग। कर्पनि पर बोरनि सो बस ॥
गृह गृह प्रति जनु गृह देवता। जनु सुमेरु सोने की लता ॥
एकनि कर दर्पन महि हर। मनौ चन्द्रिका चन्द्रहि धर ॥
एक मदन मन्मर रस भिनी। जनु अनुराग रंगी रागिनी ॥
एकै वर्जति पुष्प अनेप। मनौ पुष्पलता सुप्र बेप ॥

(वी दे० च पृ १४६)

'उपमा' के भी केशव ने बड़े उत्तम प्रयोग किए हैं। वीरसिंह को अपने

---

1 चपल मोचन जस मनमसे। पवन पा जनु सर्पिन डसे ॥
—वे दे च, पृ ४१।

दरबार में आया देखकर सलीम के हर्ष का पारावार नहीं रहता और उसका अंग अंग खिल उठता है। केशव की इस प्रसंग में उपमाएं बड़ी ही उचित एवं स्वाभाविक बन पड़ी हैं—

सोम्यो बीर बलि कों ताहि। ससि रहि सुमेरहि चाहि ॥
बीरसिंह को बाहि सोहि। पारस सों परस्यों ज्यों लोह ॥
परम सुगन्ध नीम ह्वै जाइ। जैसें मलयाचल कों पाइ ॥
(वी० दे० च० पृ० १५)

विन्ध्यवासिनी का प्रसाद पाकर जब कुंवर रामप्रताप राजा रामशाह से मिलने के लिए प्रस्थान करता है तो कवि ने उसे सुग्रीव लक्ष्मण तथा हनुमान के समकक्ष ला बिठाया है। उपमा कितनी सटीक है।

सोम्यो तब सुग्रीव समान। रामकाज जिनकों परिमान ॥
पुनि लछमन लछिमन सो लसै। मन क्रम बचन रामव्रत बसै ॥

— — — — —

रामदेव पुषह सम समंत। सोम्यो कुंवर मनों हनुमन्त ॥
(वी० दे० च०, पृ० ११)

राजा रामशाह भी राजभूपाल को देखकर खिल उठते हैं। इस अवसर पर कवि ने रामशाह के हर्षातिरेक की उपमा के सहारे बड़ी ही सुन्दर व्यंजना की है।

राजहि भयो परम सुख गात। तिहि सुख फूले अंग न मात ॥
अति प्यासो ज्यों पानी पाइ। बहु भूखो भोजन सुखदाइ ॥
परम पंग ज्यों पाये पांय। मूंग लह्यो ज्यों बचन बनाय ॥
लहै अंध ज्यों लोचन चारु। पीजत जनु पायो संसारु ॥
सीतारत ज्यों अगिनिहि लहै। जल भूल्यो मारगहि ज्यों गहै ॥
(वी० दे० च० पृ० १२)

समरत्र बीरसिंहदेव के युद्धक्षेत्र में टूट पड़ते ही राजा रामशाह की सेना में भगदड़ मच जाती है। इस प्रसंग में कवि ने कई उपमाएं दी हैं जो सुन्दर तथा उपयुक्त हैं।

देखत ही भागे रिपु ओघ। ज्यों धनंतर आये तें रोग ॥
अरि की फौज भयी नहि भास। अंधकार ज्यों सूर प्रकास ॥
परम हानि सुनि अति रोर। जसे मयन्त बड़े ही भोर ॥
जहाँ तहाँ भट यों भग गये। राम सुमत ज्यों पातक गये ॥
(वी० दे० च०, पृ० २६)

मधुकरशाह के निधन के दारुण समाचार से जब अकबर के नेत्रों से अश्रुधारा बहने लगती है तो कवि उसके नेत्रों की उपमा 'रहटघरी' से देता है।

भरि भरि रीति जाति रीति रीति भरै पुनि,
रहटघरी सी आंखि जाहि अकबर की ॥
(वी० दे० च० पृ० ४५)

एक स्थल पर युद्ध के वर्णन में कवि ने युद्ध-स्थल तथा वर्षा का स्वाभाविक रूपक बाँधा है।

> दलबल सहित उठे दोई वीर। मनो घनाघन घोर गंभीर ॥
> धूम्र धूरि धुरवा से घनो। बाजत दुन्दुभि गरजन मनो ॥
> जहाँ तहाँ तरवारें कढ़ी। तिनकी दुति जनु दामिनि बढ़ी ॥
> बुन्द तीर प्रबल धारा पात। भीत भये रिपुदल भट बात ॥
> श्रोनितजल पैरत तिहि खेत। कुरम कन्ध सब दलहि समेत ॥
>
> (वी० दे० च०, पृ० ४६)

'उत्प्रेक्षा' चमत्कार की भी योजना एक स्थान पर कवि ने बहुत ही सुन्दर की है। देखिए, चन्द्रमा को 'चन्द्रबदनी' युवतियों ने किस-किस रूप में देखा है।

> कमल कुसुम नासहि की मनो। मनिमय मनो मुकुट सोमनो ॥
> नभमी कैसो सुभ ताटक। मुक्तामनिमय सोभत अंक ॥
> चामरपति सी तारा संग। स्वेत छत्र जनु परयो अभंग ॥
> महाकाल माहि कैसो पण्ड। गगन सिंधु जनु फेन प्रचण्ड ॥
> मदन नृपति को गगन निकेत। राजतकलस सुधा समेत ॥
> सिद्ध सुन्दरी को जनु दरपनी। रूपापत्र सुभ सोभा भरयो ॥
> चाव चन्द्रिका सिन्धुमय सीतल स्वच्छ सतेज ॥
> मनो दीपमय सोभिजै हरिनामिष्ठित सेज ॥
>
> (वी० दे० च० पृ० ११०)

'व्यतिरेक' की यहाँ कैसी सुन्दर योजना हुई है—

> रमनी मुखमण्डल निरखि राका-रमन लजाइ।
> जलद जलधि तिमपुंज में राजत बदन छिपाइ ॥
>
> (वी० दे० च० पृ० ११७)

चमत्कारवृत्ति को सन्तुष्ट करने वाले अलंकारों जैसे परिसंख्या विरोधाभास श्लेष आदि का प्रयोग इस प्रबन्ध में अपेक्षाकृत कम ही हुआ है। नगर (जहाँगीरपुर) के वर्णन में 'परिसंख्या' का चमत्कार दर्शनीय है।

> होम धूम मलिनाई जहाँ। अति चंचल चल दल दल तहाँ।
> बाल नाम है बूड़ा कर्म। तीक्षनता आयुध के मर्म ॥
> जहँ विपदा बाटिका न नारि। जहँ अधोगति मूल विचारि ॥
> मान भंगमानहि को जानि। कठिन बात सरितानि बखानि ॥
> दुगनि की दुर्गति सबई। व्याकर्न द्विज वृत्तिन हुई ॥
> कीरति ही के लोभी लोग। कविजन के चोरत अभिलाष ॥
>
> (वी० दे० च० पृ० ११६)

विज्ञानगीता

'विज्ञानगीता' में कवि का अलंकारों के प्रति विशेष आग्रह दिखाई नहीं पड़ता है। उपमा रूपक तथा उत्प्रेक्षा आदि कुछ ही अलंकारों का प्रयोग जहाँ-तहाँ देखने में आता है जो प्राय भाव-व्यंजना में सहायक है। केशव द्वारा प्रयुक्त कुछ

अलंकारों के उदाहरण यहाँ प्रस्तुत किए जाते हैं। निम्नलिखित छन्द में मिथ्या संसार को सत्य मानने वाले जड़ जीवों की उपमा काठ के घोड़े पर चढ़ कर खेलने वाले बालकों अथवा गुड्डे-गुड़ियों का खेल खेलने वाली बालिकाओं से देकर सांसारिक जीवों की जड़ता का स्पष्टीकरण बड़े ही सुन्दर ढंग से किया है।

जैसे बड़े बाल सब काठ के तुरंग पर जिनके सकल सुख सामुही में जाने हैं।
जैसे अति बालिका वे खेलति पुतरि अति पुत्र पौत्रादि मिलि दिवस बिताने हैं॥
आपनो जो भूलि बाल लाल साज कुल धर्म जाति कर्मकारिकन हीं सौं मनमाने हैं।
ऐसे जड़ जीव सब जानत हौं केसोदास, अपनी चलाई पथ सांचोई कै जाने हैं॥

(वि० गी० प्र० ५, छं० ६४)

महाराज वीरसिंहदेव की प्रशंसा करते हुए कवि ने अनेक उपयुक्त उपमाएँ दी हैं—

बालनि में बलि से विराजमान जिनि माँहि भामिनि को है पति विक्रम तनक सै।
सेवत जगत प्रमुदितनि की मंडली में देखियत केसोदास सौनक जनक से॥
जोगनि में भरत मनोरथ पुरुष पृथु विक्रम में विक्रम नरेश के गनक से।
राजा मधुकरशाह सुत राजा वीरसिंह राजनि की मण्डली में राजत कनक से॥

(वि० गी० प्र० १ छं० २२)

'रूपक' अलंकार के भी सफल प्रयोग कवि ने कई स्थलों पर किये हैं। एक स्थल पर कवि ने उदर का रूपक समुद्र से बांधा है। जैसे समुद्र में सब कुछ समा जाता है वैसे ही मनुष्य का उदर भी बड़ा ही अथाह है। जिस प्रकार समुद्र में तिमिंगिल आदि भयंकर जन्तु रहते हैं और अनेक जीव जन्तुओं का भक्षण करके भी उनकी क्षुधा-निवृत्ति नहीं होती उसी प्रकार मनुष्य के उदर की क्षुधा भी कभी नहीं मिटती। इसी प्रकार जिस भांति समुद्र में बड़वाग्नि का निवास है जिसकी प्यास निरन्तर समुद्र का जल पान करते हुए भी शान्त नहीं होती उसी प्रकार मनुष्य की तृष्णा भी कभी नहीं मिटती।

तृषा बड़ी बड़वानलो क्षुधा तिमिंगिल क्षुद्र।
ऐसो को निकसै जु परि, उदर उदार समुद्र॥

(वि० गी० प्र० ६, छं० २८)

एक और स्थल पर कवि ने तृष्णा का रूपक तरंगिनी से बांधा है। जैसे किसी नदी के जिसका पाट खूब बड़ा हुआ हो दूसरे पार जाना दुष्कर है वैसे ही तृष्णा का पार पाना कठिन है। कवि कहता है—

कौन गने इमि लोकनि रीति बिलोकि बिलोकि बहाजनि बोरै।
लाज बिशाल लता लपटी सब धीरज सत्य तमालनि तोरै॥
वंचकता अपमान अयान अलाभ भुजंग भयानक तृष्णा।
पाटु बड़ो कहूँ घाट न केशव क्यों तरि जाइ तरंगिनि तृष्णा॥

(वि० गी० प्र० ७ छं० १७)

कवि ने अन्य स्थल पर रणभूमि और नदी के सांग रूपक का भी विधान बहुत ही सुचारु रूप से किया है।

पुंज कुंजर शुभ्र स्यन्दन शोभिये अतिशूर।
ठेलि ठेलि चले गिरीशनि पेलि शोणित पूर॥
ग्राह तुंग तरंग कच्छप चारु चमर विशाल।
चक्र सि रथ चक्र पैरत गृद्ध वृद्ध मराल॥

(वि० गी० प्र० ११ छं० २)

इसी प्रकार 'उत्प्रेक्षा' का प्रयोग भी भावव्यंजना में सहायक हुआ है। महामोह के भयंकर दल-बल के साथ प्रस्थान करने पर धूमि पृथ्वी से उठकर आकाश में व्याप्त हो गई है। इसके लिए कवि उत्प्रेक्षा करता है कि मानो पृथ्वी, इन्द्र को शोक देने जा रही है। इस उत्प्रेक्षा के द्वारा कवि ने महामोह की सेना की विशालता का भाव कराया है। कवि का कथन है—

रथ राजि साजि बजाइ दुंदुभि मोह सों करि साजु।
त्रिपुरारि को बस्यो दल भूमि को अधिराजु॥
उठि धूरि धूरि चली प्रकाशहुं शोभिजै प्रशेष।
मनु शोधु देन चली पुरंदर को धरा सुविशेष॥

(वि० गी० प्र० ११ छं० २)

नीचे लिखे छन्द में वाराणसी के ऊँचे ऊँचे भवनों पर सुशोभित पताकाओं के लिए कवि कल्पना करता है कि वे मानो बैकुण्ठ-मार्ग में जाते हुए मुक्त मानवों के ज्योतिपुंज का प्रकाश है। इस प्रकार कवि ने वाराणसी के ऐश्वर्य की ओर संकेत किया है।

वाराणसी अति दूरि ते अवलोकियो मन पूत।
ऊँचे अवासनि ऊपर सोहति है पताक बिपूत॥
शोभा बिलास बिलोकि केशवराइ यों मति होति।
बैकुण्ठ मारग जात मुक्तनि की मनौ क्यों जोति॥

(वि० गी० प्र० २१ छं० ४)

निम्नलिखित छन्द में 'अन्योन्य' अलंकार का प्रयोग दर्शनीय है—

पत्नी पति बिनु दीन अति पति पत्नी बिनु मन्द।
चन्द बिना ज्यों यामिनी ज्यों यामिनी बिनु चन्द॥

(वि० गी० प्र० १६, छं० १६)

कहीं-कहीं कवि ने एक ही छन्द में अनेक अलंकारों का भी सुन्दर प्रयोग किया है। यहाँ एक उदाहरण देते हैं। 'सती' के सौन्दर्य का वर्णन करते हुए कवि ने उपमा रूपक उत्प्रेक्षा सन्देह तथा रूपकातिशयोक्ति का मनोहर संकर प्रस्तुत किया है।

चन्द्रमुखीनि में चारु चकोर कि चन्द्र चकोरनि में रचिरो है।
लोचन लोल कपोलनि मध्य बिलोकत यों उपमा कह्यो है॥
मुग्धता सरसीनि में मानहु मीन मनोजनि के मनु मोहै।
भारिन सो मधि मंडल में कहि को यह मानवभूमि में सोहै॥

(वि० गी० प्र० ८ छं० १८)

रतनबावनी

'रतनबावनी' में कवि ने जान-बूझकर अलंकारों की भरमार करने की चेष्टा नहीं की है। काव्य के स्वाभाविक प्रवाह में ही यत्र-तत्र उपमा उत्प्रेक्षा सन्देह, एकावली आदि कुछ अलंकारों की योजना हो गई है जो प्रायः भाव-व्यंजना के उत्कर्ष साधन में सहायक हैं। कुछ उदाहरण नीचे दिए जाते हैं।

दिल्लीश्वर अकबर की सभा में महाराज मधुकरशाह के पहुँचने पर कवि ने उनकी छवि का वर्णन 'उपमा' के द्वारा करते हुए लिखा है कि वे वहाँ उसी प्रकार शोभित हो रहे थे जिस प्रकार नक्षत्रों के मध्य में चन्द्रमा सुशोभित होता है।

दिल्लीपति दरबार जाय मधुशाह सुहायव।
जिमि तारन के मांह इन्दु शोभित छवि छायव॥ (रतनबावनी, छं० ५)

निम्नलिखित पंक्तियों में 'एकावली' का बहुत ही सुन्दर एवं उपयुक्त प्रयोग किया गया है—

मातु हेतु पितु तजिय, पिता के हेत सहोदर।
सुतहि सहोदर हेत सखा सुत हेत तजहु धर॥
सखा हेत तजि बन्धु, बन्धु हित तजहु सुजन जन।
सुजन हेत तजि सजन सजन हित तजहु सुजन मन॥
कहि केशव सुख लखि धरनि तजि धरनी हित घर छांड़िये।
सब छांड़िय सब घर हेत पति प्राण हेत पति छंड़िये॥

(रतनबावनी, छं० १६)

अधोलिखित छन्द में रतनसेन के द्वारा शाही सेना के छिन्न-भिन्न होने के विषय में कवि उत्प्रेक्षा करता है कि शत्रु की सेना ठीक वैसे ही रतनसेन की सेना के सम्मुख न ठहर सकी जैसे वायु के झोंकों के सम्मुख बादल।

तब फट्टत भये दल भट्ट सब तुरत सेन बपट्टत रन।
जनु विन्धु संग मिल एक इक एकहि पवन झकोर घन॥

(रतनबावनी छं० २८)

रतनसेन पर पठान योद्धाओं के प्रहार करने के विषय में कवि उत्प्रेक्षा करता है कि पठान रतनसेन पर ठीक उसी प्रकार से प्रहार करते थे जिस प्रकार होली के अवसर पर ग्वाल-बाल 'कंवल छीर' अहीर पर।

इक इकन धाव धमिलव खवन रतनसेन रणधीर कहं।
जनु ग्वाल बाल होली हरष डारत छीर अहीर कहं॥

(रतनबावनी छं० ३१)

सन्देह तथा उत्प्रेक्षालंकार की सहायता से रतनसेन के शिर का वर्णन करते हुए कवि कहता है—

किधौं सत्त की शिखा लोम-शाखा सुखदायक।
जनु कुल-दीपक ज्योति युद्ध-तम भंजन लायक॥
किधौं उग्र पवि-पुंज पुण्य कर प्रसव विचित्रय।
किधौं कित्ति-परभात तेज-मूरति करि मित्रय॥

कहि केशव रावत परम पर रतनसेन सिर सुमियहु।
जनु प्रलय काल गणपति कहुँ गणपति-पद उदित कियहु॥
(रतनबावनी, छं० २८)

जहाँगीर-जस चन्द्रिका—इस ग्रन्थ में प्रयुक्त अलंकारों में उपमा रूपक उत्प्रेक्षा अतिशयोक्ति एकावली विभावना विरोधाभास सन्देह तथा परिसंख्या मुख्य हैं। यहाँ कुछ अलंकारों के उदाहरण प्रस्तुत किए जाते हैं।

विरोधाभास परिसंख्या और अतिशयोक्ति आदि अलंकार भावव्यंजना के उत्कर्ष-साधन में सहायक न होकर पाण्डित्य-प्रदर्शन ही विशेष करते हैं। इस ग्रन्थ में बादशाह जहाँगीर के यश एवं प्रताप तथा उसके दरबार और दरबारियों आदि का वर्णन हुआ है इस कारण कवि की पाण्डित्य प्रदर्शन की प्रवृत्ति का प्राधान्य अधिक अरुचिकर प्रतीत नहीं होता है। 'विरोधाभास' अलंकार की सहायता से जहाँगीर के प्रताप का वर्णन करते हुए कवि कहता है—

बैठे एक पग तर जाहि सब छिति पर सूरज भगत अतिराह हित मति हौ।
सिंहासन बैठे राज राजत हौ याह ब्रिज देखत हौ गजराज बैठियत मति हौ॥
मकर कहावत मनुष बरें केसोराय परम कृपाल वै कृपान करपति हौ।
चिर चिर राज करौ जहाँगीर साहि पति लोक कहूँ नरदेव देवनि की गति हौ॥
(ज० ज० चं० छं० १६१)

निम्नलिखित छन्द में 'परिसंख्या' अलंकार के सहारे जहाँगीर के राज्य की सुव्यवस्था का वर्णन करते हुए कवि का कथन है—

बैरी याह बामन ही काज तब काल जहाँ कवि कुलही को सुबरनहर काजु है।
दुरवेशगामी एक जानके त्रिलोकियत मार्तंगनि ही के मतवारे को तो साजु है॥
भरि नगरीन प्रति करत अगम्या गौन दुर्जन ही केसोदास दुर्गति सी पाजु है।
साहिनि के साहि जहाँगीर साहि तांहि सिप चिर चिर राज करौ जाको ऐसो राज है॥
(ज० ज चं छं० १६२)

अधोलिखित छन्द में 'एकावली' अलंकार के द्वारा जहाँगीर के यश का वर्णन किया गया है—

साहिनि को साहि जहाँगीर साहि जू को जसभूतल के पासपास सागर हुलास सो।
सागर में बड़भाग सेष सेषनाग को सो सेष जू में गुनबानि बिस्नु को निवासु सो॥
बिस्नु जू में सुरिमाव भव को प्रभाव जैसो भवजू के भाल में बिभूति को बिलासु सो।
भूति मांझ चन्द्रमा सो चंद में सुधा को अंसु अंसुनि में सोहै चारु चन्द्रिका प्रकासु सो॥
(ज ज० चं छं १६)

जहाँगीर के प्रताप का वर्णन कवि ने एक स्थल पर 'विभावना' अलंकार के सहारे भी किया है।

परिगन ईंधन करि गये जदपि केसोदास।
तदपि प्रतापानलनि को पल पल बढ़त प्रकास॥
(ज ज० चं० छं० ११५)

उपमा उत्प्रेक्षा आदि सादृश्यमूलक चमत्कारों की योजना भावव्यंजना में सहायक है। इस प्रकार के कुछ उदाहरण यहाँ दिए जाते हैं। निम्नलिखित छन्द में 'उपमा' अलंकार के द्वारा जहाँगीर की चरित्रगत विशेषताओं का निरूपण किया गया है—

मन सो जगतवामी सांचो। हरिचंद जू सो पृथु सो परम पुरुषारथनि लेखिये।
बलि सो विवेकी जु दधीच ऐसो धीरमत तापु अम्बरीष जू सो वर अवरेखिये॥
भृगुपति जू सो पुर हनुमन्त जू सो बली केसोराइ विक्रम तें सप्रसो विसेखिये।
साहिनि को साहि जहांगीर साहि धरमात्मा दाता कीनो दूसरो विधाता ऐसो देखिये॥
[(ज० ज० चं०, छं० ११८)

सिंहासनस्थ जहाँगीर के शीश पर मुक्तावलि से सुसज्जित छत्र तथा उसके चारों ओर चमरों के मले जाने के विषय में कवि ने बड़ी ही सुन्दर उत्प्रेक्षाओं का प्रयोग किया है।

मुक्तावलि जुत सोभिजै छत्र सीस पर सेतु।
सुधा बिन्दु बरषै मनो सोम कह्यौ हित हेतु॥
चौर चरत चहुँ ओर अति उज्ज्वल परम प्रकास॥
कीरत मानौ रिपुन की बारत केसोदास॥
(ज० ज० चं०, छं० १०८ १०९)

निम्नांकित छन्द में 'उपमा' और 'असंगति' अलंकारों का इकट्ठा प्रयोग भी बहुत ही रुचिपूर्ण हुआ है।

भोगभार भाग्यभार केसव विभूति भार भूमि भार भूरि अभिषेक कैसे जल से।
दान भार मान भार सकल सयान भार धन भार धर्म भार प्रभुता अमल से॥
जय भार जस भार सोहै जहाँगीर सिर राजभार आसिष अशेष मंत्र बल से।
देखि देखि ठौर ठौर देस देस तिहि दुख कारत है सत्रुन के सीस भारनो फल से॥
(ज० ज० चं०, छं १६६)

(ड) छन्द प्रयोग

केशव के पूर्ववर्ती हिन्दी-साहित्य के कवियों द्वारा प्रयुक्त छन्द—केशव के प्रबन्ध ग्रन्थों के अध्ययन से ज्ञात होता है कि उन्होंने मात्रिक तथा वर्णिक दोनों ही प्रकार के छन्दों की योजना की है। इसके अतिरिक्त जितने वर्णिक छन्दों का प्रयोग केशव ने किया है उतने छन्दों का प्रयोग केशव के पूर्वगामी समकालीन अथवा परवर्ती हिन्दी के किसी कवि ने नहीं किया। हिन्दी-साहित्य के आदिकाल की सिद्धों की अपभ्रंश रचनाओं में दूहा छन्द का प्रयोग ही विशेष हुआ है। तत्पश्चात् वीरगाथा काल के रासो ग्रन्थों में दूहा छप्पय तोमर, त्रोटक पद्धरि (पद्धरि) गाहा तथा आर्या आदि छन्दों का प्रयोग मिलता है। भक्तिकालीन कबीर, दादू आदि निर्गुण सन्त-कवियों की रचनाओं में भी दोहे का ही अधिकांश प्रयोग देखने में आता है। जायसी आदि सूफी प्रेमगाथाकारों ने अपनी रचनाओं में दोहा-चौपाई छन्दों का प्रयोग किया है। केशव के समकालीन अष्टछाप के कवियों ने अधिकतर पदों में अपनी

रचनाएँ की हैं। सूरदास नन्ददास परमानन्ददास आदि कुछ कवियों द्वारा कहीं कहीं दोहा चौपाई रोला छप्पय सार आदि छन्द भी व्यवहृत हुए हैं। हाँ केशव के समकालीन कवियों में एक तुलसीदास अवश्य ऐसे हैं जिन्होंने केशव से पूर्व सबसे अधिक छन्दों का प्रयोग किया है। मात्रिक छन्दों में तुलसीदास ने दोहा सोरठा बरवै मस्म सोहर और झूलना तथा वर्णिक छन्दों में अनुष्टुप् इन्द्रवज्रा उपेन्द्रवज्रा नगस्वरूपिणी भुजंगप्रयात वसन्ततिलका वंशस्थविल शार्दूलविक्रीडित किरीटी मालिनी स्रग्धरा तथा कवित्त को अपनाया है। विविध छन्दों के प्रयोग में केशव तुलसी को भी बहुत पीछे छोड़ गए हैं।

केशव द्वारा प्रयुक्त छन्द—केशव के विविध प्रबन्धों में जो छन्द प्रयुक्त हुए हैं उनके नाम नीचे प्रस्तुत किए जाते हैं—

रामचन्द्रिका

डा० दीक्षित द्वारा उल्लिखित छन्दों के नाम इस प्रकार हैं—

मात्रिक—

(१) दोहा (२) रोला (३) घत्ता (४) छप्पय (५) पज्झटिका (६) अरिल्ल (७) पादाकुलक (८) त्रिभंगी (९) सोरठा (१०) कुण्डलिया (११) सवैया (१२) गीतिका (१३) हिल्ला (१४) मधुभार (१५) मोहन (१६) विजया (१७) शोभना (१८) सुखदा (१९) हीर (२०) पद्मावती (२१) हरिगीतिका (२२) चौबोला (२३) हरिप्रिया तथा (२४) रूपमाला।

वर्णिक—(१) श्री (२) सार (३) दण्डक (४) तरनिजा (५) सोमराजी (६) कुमारललिता (७) नगस्वरूपिणी (८) हंस (९) समानिका (१०) नराच (११) विशेषक (१२) चंचला (१३) अधिवरला (१४) शार्दूलविक्रीडित (१५) चचरी (१६) मल्ली (१७) विमोहा (१८) तुरंगम (१९) कमला (२०) संयुता (२१) मोदक (२२) तारक (२३) कलहंस (२४) स्वागता (२५) मोटनक (२६) अनुकूला (२७) भुजंगप्रयात (२८) तामरस (२९) मत्तगयन्द (३०) मालिनी (३१) चामर (३२) चन्द्रकला (३३) किरीट सवैया (३४) मदिरा सवैया (३५) सुन्दरी (३६) तन्वी (३७) सुमुखी (३८) कुसुमविचित्रा (३९) वसन्ततिलका (४०) मोतियदाम (४१) सारवती (४२) स्वरितगति (४३) द्रुतविलम्बित (४४) चित्रपदा (४५) मत्तमातंगलीलाकरण दंडक (४६) अनंगशेखर दंडक (४७) दुर्मिल सवैया (४८) इन्द्रवज्रा (४९) उपेन्द्रवज्रा (५०) रथोद्धता (५१) चन्द्रवर्त्म (५२) वंशस्थविल (५३) प्रमिताक्षरा (५४) पृथ्वी (५५) मल्लिका (५६) गंगोदक (५७) मनोरमा तथा (५८) कमल। (आचार्य केशवदास पृ० २ १)

इनके अतिरिक्त १९ छन्द और मेरे देखने में आए हैं जो निम्नलिखित हैं—

(१) रमण (२) प्रिया (३) गाहा (४) चतुष्पदी अथवा चौपैया (५) नवपदी (६) आभीर (७) मालती (८) मदनमल्लिका (९) घनाक्षरी (१०) तोमर (११) अमृतगति (१२) दोधक (१३) तोटक (१४) पंकजवाटिका (१५) निशिपालिका (१६) सुप्रिया अथवा मणिकन्या (१७) मंथना (१८) मधु (१९) कन्द (२०)

चौपाई या चौपई (२१) भुजंगप्रयात (२२) संखिनी (२३) हाकलिका (२४) मदन मनोहर दण्डक (२५) सवंगलता (२६) मदनहरा (२७) पद्मचामर (२८) मृगना (२९) चामरी (३०) मकरंद सवैया (३१) मरहट्टा (३२) हरिलीला (३३) वीर (३४) उपजाति (३५) गौरी (३६) रूपमाला (३७) सुगीत (३८) सिंहविलोकित तथा (३९) मनहरन।

इस प्रकार 'रामचन्द्रिका' में प्रयुक्त छन्दों की संख्या ८२ के स्थान पर '१२१ ठहरती है।

## वीरसिंहदेव चरित

मात्रिक[1]—(१) छपद (छप्पय) (२) चौपही (३) दोहा (दोहरा) (४) हीर (५) कुंडलिया (६) त्रिभंगी और (७) मनोरमा।

वर्णिक—(१) नगस्वरूपिणी (२) भुजंगप्रयात (३) कवित्त (४) दण्डक और (५) नाराच।

## विज्ञानगीता

मात्रिक—[2](१) छप्पय (२) सवैया (३) दोहा (४) सोरठा (५) कुण्डलिया (६) रूपमाला (७) मरहट्टा (८) तोमर (९) हरिगीतिका (१ ) गीतिका (११) त्रिभंगी (१२) विजय तथा (१३) पादाकुलक।

वर्णिक[3]—(१) नाराच (२) दण्डक (३) तारक (४) हीरक (५) भुजंगप्रयात (६) दोधक (७) नगस्वरूपिणी (८) कवित्त (९) चामर (१०) मल्लिका (११) सुन्दरी (१२) तोटक (१३) मदिरा (१४) हरिलीला (१५) नलिनी (१६) स्वागता (१७) समानिका (१८) मधु (१९) चचरी अथवा चंचरीक तथा (२०) सरस्वती।

## रतनबावनी

मात्रिक—(१) दोहा (२) छप्पय और (३) कुण्डलिया (कुण्डरिया)।

## जहाँगीर जस-चन्द्रिका

मात्रिक—(१) छप्पय (२) दोहा (३) सवैया (४) सोरठा (५) चंचरी और (६) रूपमाला।

वर्णिक—(१) कवित्त (२) भुजंगप्रयात (३) समानिका और (४) *निशिपालिका*।

उपर्युक्त सूची से प्रकट है कि 'रामचन्द्रिका' में ही सब से अधिक छन्द प्रयुक्त हुए हैं। केशव ने जितने अधिक छन्दों का प्रयोग इस ग्रन्थ में किया है हिन्दी साहित्य

---

१ डा० दीक्षित ने त्रिभंगी और मनोरमा छन्दों के नाम नहीं दिए हैं।
—आचार्य केशवदास, पृ० २०१।

२ डा० दीक्षित ने अन्तिम दो का उल्लेख नहीं किया है।
—आचार्य केशवदास, पृ० २ १।

३ डा० दीक्षित की सूची में मधु चंचरी और सरस्वती नाम नहीं हैं।
—आचार्य केशवदास पृ० २ १।

की किसी भी रचना में प्राप्त तक नहीं हुआ है। कमल पत्ता बिजोहा मोटनक तरनिजा सोमराजी कुमारललिता नग्स्वरूपिणी, मधु, समानिका तुरंगम त्रिभंगी संयुता तथा निशिपालिका आदि छन्दों के नाम क्वाचित् ही छन्दःशास्त्र से इतर किसी ग्रन्थ में देखने को मिलें। इसी प्रकार दण्डक के उपभेद मत्तमातंगलीलाकरण अनंगशेखर तथा मदनमनोहर भी अन्यत्र मिलने दुष्कर हैं। सवैया के प्राय सभी उपभेदों मत्तगयंद दुर्मिल, सुन्दरी किरीट चकोर कमला तथा मदिरा का प्रयोग यहाँ हुआ है। दूसरे केशव ने छोटे से छोटे तथा लम्बे से लम्बे छन्दों का यहाँ प्रयोग किया है। एक वर्ण वाले छन्दों से लेकर आठ वर्णों वाले छन्दों तक के उदाहरण तो एक ही साथ ग्रन्थ के प्रारम्भ में प्रस्तुत किए गए हैं[1]।

इस ग्रन्थ में केशव की अभिरुचि मात्रिक छन्दों की अपेक्षा वर्णिक छन्दों के प्रति अधिक रही है। वर्णिक छन्दों में भी दोधक तोमर, तोटक तारक भुजंगप्रयात नाराच मोटनक तथा दण्डक अधिक प्रिय हैं। इसी प्रकार मात्रिक छन्दों में त्रिभंगी प्रज्झटिका, रूपमाला हरिगीतिका तथा चौबोला के प्रति कवि का विशेष प्रेम दिखाई पड़ता है। केशव ने 'रामचन्द्रिका' में बहुत ही शीघ्र छन्दों का परिवर्तन किया है। लंका-दहन के प्रसंग को छोड़कर जहाँ लगातार पाँच बार भुजंगप्रयात छन्द का प्रयोग हुआ है (प्र १४ छं० ६ १०) ऐसे स्थल अत्यन्त ही कम हैं जहाँ कवि द्वारा सात-आठ बार लगातार एक ही छन्द प्रयुक्त हुआ हो। सीता की खोज करते हुए हनुमान के लंका पहुँचने पर लंकाधिपति रावण के राजभवन सीता की वियोगिनी मूर्ति तथा रावण-सीता-संवाद का वर्णन एक साथ ग्यारह भुजंगप्रयात छन्दों में हुआ है (प्र० ११ छं० ५० ६०)। कुंभकर्ण का युद्ध-वर्णन भी लगातार आठ भुजंगप्रयात छन्दों में किया गया है (प्र० १८ छं० २२ २८)। रावण मख-भंग तथा मन्दोदरी

---

1 श्री छन्द—धी श्री, धी, श्री ॥
सारछन्द—राम नाम। सत्य धाम ॥
और नाम। कौन काम ॥
रमण—दुख क्यों। टरिहै।
हरि जू। हरिहै।
तरनिजा—धरनियो। करन सो। जगत को। शरण सो ॥
प्रिया—सुख कंद है। रघुनन्दन जू।
जग यों कहै। जग बंद जू ॥
सोमराजी—गुनो एक रूपी सुनो वेद गावैं।
महादेव जाको, सदा चित्त लावैं।
कुमारललिता—विरंची गुण देखें। गिरा गुणनि लेखें ॥
अनन्त मुख गावैं। विशेषहि न पावैं ॥
नगस्वरूपिणी—भलो बुरो न तू गुनै। वृथा कथा कहै सुनै ॥
न रामदेव गाइहै। न देवलोक पाइहै ॥
—रा च प्र १ छं ८-१६।

की दयनीय दशा का वर्णन करने में आठ बार लगातार भुजंगप्रयात का प्रयोग हुआ है (प्र० १६, छं० २६ ३३)। इसी प्रकार रामकृत राज्यश्री-निन्दा के प्रसंग में लगातार सात बार 'चंचरी' प्रयुक्त किया गया है (प्र० २३ छं० १४ २०)। राम के राज्याभिषेक के शुभावसर पर ब्रह्मादि देवताओं पितरों तथा ऋषियों द्वारा की गई स्तुति के प्रसंग में भी निरन्तर सात बार दण्डक (प्र० २७ छं २ ८) तथा पंद्रह बार रूपमाला (प्र० २७ छं १० २४) का प्रयोग किया गया है। कुछ छन्द ऐसे भी हैं जिनका केवल ८-१० बार ही प्रयोग किया गया है यथा मत्ता विजोहा तथा संयता (प्र० १ छं० १८, प्र० ४ छं० ४ तथा प्र० ४ छं० ७ क्रमश)। इस प्रकार स्व० डा० बड़थ्वाल के शब्दों में 'रामचन्द्रिका' को छन्दों का अजायबघर कहना अनुचित न होगी।

'वीरसिंहदेव-चरित' में दोहा-चौपाई छन्दों का अधिक प्रयोग हुआ है। सम्भवत जायसी और तुलसी आदि प्रबन्धकारों की देखा-देखी ही केशव ने भी अपने इस प्रबन्ध में दोहा-चौपाई छन्दों का ही प्रयोग किया है। परन्तु ग्रन्थ के पूर्वार्द्ध में युद्ध का वर्णन होने से इस भाव के लिए इन छन्दों का चयन अधिक उपयुक्त एवं संगत नहीं है। इसके अतिरिक्त इस ग्रन्थ की रचना ब्रजभाषा में हुई है। दोहा चौपाई अवधी के छन्द हैं। ब्रज में इनका प्रयोग उतना सुन्दर एवं रोचक नहीं लगता। फिर भी ग्रन्थ के उत्तरार्द्ध में जहाँ युद्ध से इतर प्रसंगों का वर्णन हुआ है इन छन्दों का प्रयोग इतना अरुचिकर प्रतीत नहीं होता। प्रयोग की दृष्टि से दोहा चौपाई छन्दों के पश्चात् छप्पय (छप्पय) सवैया और कवित्त का स्थान आता है। सवैया का ग्यारह बार कुण्डलिया का पाँच बार और दण्डक का तीन बार प्रयोग हुआ है। कवित्त छन्दों का लगातार आठ बार प्रयोग भी देखा जाता है (पृ० ११२ ११४ छं ४१ ४८)। कई छन्द ऐसे भी हैं जिनका प्रयोग केशव ने केवल एक ही बार किया है जैसे नगस्वरूपिणी त्रिभंगी हीरक भुजंगप्रयात और मनोरमा।

'रतनबावनी' में केशव ने वीरगाथा काल की व्यंजनों के हित एवं तत्पश्चात् प्रास से पूर्ण शैली के साथ उस काल के प्रसिद्ध दोहा और छप्पय छन्दों को अपनाया है। कुण्डलिया (कुण्डरिया) छन्द का केवल एक ही बार प्रयोग किया गया है।

'विज्ञानगीता' में एक बार फिर केशव के उसी छन्द-वैविध्य के दर्शन होते हैं जो उनकी 'रामचन्द्रिका' में दृष्टिगोचर होता है। इस ग्रन्थ में 'रामचन्द्रिका' के सदृश ही मात्रिक छन्दों की अपेक्षा वर्णिक छन्दों का प्रयोग बाहुल्य से हुआ है। परन्तु यहाँ अपरिचित छन्दों का प्रयोग नहीं किया गया है। प्राय एक छन्द का दो या तीन बार ही लगातार प्रयोग किया गया है। कुण्डलिया मरहट्टा तथा धाराकुलक छन्द केवल एक ही बार प्रयुक्त हुए हैं। शरद्-वर्णन लगातार पाँच दण्डक छन्दों में हुआ है (प्र० १०, छं० ११ १७)। विष्णुभगवान तथा गंगा की स्तुति के प्रसंग में लगातार आठ-आठ बार भुजंगप्रयात छन्दों का प्रयोग किया गया है (प्र० ११ छं० २१ २८ तथा प्र० ११ छं० ४० ४७ क्रमश)। विश्वनाथ-स्तुति लगातार पाँच चामर छन्दों में हुई है (प्र० ११ छं० ३३ ३७)। ज्ञान-प्रकाश की भूमिकाओं का विवरण लगातार उन्नीस दोहों में प्रस्तुत किया गया है (प्र० १७ छं० ४३ ६१)। ग्रन्थ

छन्दों की अपेक्षा केशव ने दोहा, दोधक, तारक, चामर, सुन्दरी, सरस्वती तथा रूपमाला छन्दों का अधिक प्रयोग किया है।

'जहाँगीर-जस चन्द्रिका' में केशव ने अधिकांश कवित्त-सवैयों को अपनाया है। 'दोहा' को छोड़कर अन्य छन्द बहुत ही कम प्रयुक्त हुए हैं। रूपमाला, भुजंगप्रयात, समानिका, नाराच, निशिपालिका, दोधक तथा चामर छन्दों का प्रयोग केवल एक ही बार हुआ है। सोरठा दो बार प्रयुक्त हुआ है। जहाँगीर बादशाह के दरबार का दृश्य तथा उसके प्रताप का वर्णन क्रमशः एक साथ चार तथा पाँच कवित्त छन्दों में हुआ है (छं० ४२ ४५ तथा छं० १२ १६ क्रमशः)। उद्यम भाग्य संवाद के प्रसंग में लगातार ग्यारह छप्पय छन्दों का प्रयोग हुआ है (छं० १४ २४)।

छन्द प्रयोग के क्षेत्र में केशव की मौलिकता—केशव के छन्द प्रयोग सम्बन्धी कौशल को परखने के लिए उनका सब से महत्वपूर्ण ग्रन्थ 'रामचन्द्रिका' है। इस ग्रन्थ में छन्द-प्रयोग के क्षेत्र में केशव की कुछ नवीन उद्भावनाएँ दिखलाई पड़ती हैं। उन्होंने कुछ नए छन्दों का आविष्कार किया है जैसे सुमीत (म म र, स ज ज = १८ वर्ण—प्र० १, छं० ४) मनहरन (न स र, र, र = १५ वर्ण—प्र० ११ छं० २१) मनोरमा (स स स स ज ज, = १४ वर्ण—प्र० ११ छं० ३४) तथा कमल (स स स न ग = १३ वर्ण—प्र १२ छं० १०)।

कवि ने दो स्थलों पर 'चौबोला और 'चचरी'[1] छन्द का मिश्रण कर दिया है। कहीं 'चौबोला' के दो चरण पहले आए हैं और कहीं 'चचरी'[1] के।

केशव ने 'चौपाई और चौपई' में भी कोई भेद नहीं किया है। वे १६ मात्राओं के छन्द को भी 'चौपाई' लिखते हैं और १५ मात्राओं वाले को भी। उन्होंने 'चौपई' में अन्त में गुरु लघु के भी नियम का पालन नहीं किया है[2]।

---

१ चचरी और चौबोला दोनों छन्दों के प्रत्येक चरण में १५ मात्राएँ होती हैं, अन्तर केवल इतना है कि चचरी के अन्त में गुरु लघु (ऽ।) होना चाहिए और चौबोला में लघु गुरु (।ऽ)। चचरी का अन्य नाम चौपई भी है।

छन्द प्रभाकर, पृ ४८।

२ सोरह मंत्रिन के शुभ चरित्र। इनके हमपै सुनि मतमित्र।
इनही सबै राज के काज। इनही ते सब होत अकाज॥
कामकूट ते मोहन रीति। मणिगण ते अति निष्ठुर प्रीति।
मदिरा ते मादकता भई। मन्दर उदर भई भ्रममई॥
—रा चं०, प्र० ११ छं० १४ और १५ (क्रमशः)।

३ चौपाई (१५ मात्राएँ)—
सेंदुर माँग भरी अति भली। तिहि पर मोतिन की आवली।
मन-मिरा तनु सों तम घोरि। निकसी जनु जमुना जल फोरि॥
—रा चं प्र १७ छं ८।

भाषा और साहित्य का विकास' नामक ग्रन्थ में किया है[1]। चन्द के पश्चात् केशव ही पहले कवि हैं जिनकी 'रामचन्द्रिका' में भिन्न तुकान्त छन्द का प्रयोग उपलब्ध होता है[2]।

भावानुकूल छन्द—केशव ने अपने 'रामचन्द्रिका' नामक प्रबन्ध में अनेक स्थलों पर भावों के आरोह अवरोह के अनुकूल छन्दों का प्रयोग किया है। छोटे छन्दों का प्रयोग कवि ने प्रायः उन स्थलों पर किया है जहाँ द्रुतगति की आवश्यकता होती है। बड़े छन्दों का प्रयोग प्रायः ऐसे स्थलों में किया गया है जहाँ गाम्भीर्य तथा ओज की आवश्यकता होती है। द्रुतगति से फटकार बतलाने के लिए 'नागराज' (ज र, ज र, ग) नामक छोटे छन्द का कितना फड़कता हुआ प्रयोग हुआ है[3]।

प्रातः होते ही राम अन्तःपुर की स्त्रियों के साथ वाटिका-विहार के लिए जा रहे हैं। उनकी सवारी के लिए घोड़ा लाया जाता है। घोड़े के वर्णन के लिए केशव ने 'चंचला' (आठ बार क्रमश गुरु-लघु) नामक छोटे छन्द को चुना है जिसकी गति घोड़े के समान ही है। छन्द पढ़ते समय ऐसा जान पड़ता है मानो सचमुच घोड़ा ही कूद रहा है[4]।

राजा-महाराजाओं को मधुर बाजों की ध्वनि से जगाया जाता है। केशव ने

---

१ हरित कनक कांति कापि चंपक गोरा।
रचित पदुम गधा फुल्ल राजीव नैना॥
उरज जलज शोभा नाभिकाय सरोज।
चरण कमल हस्ती लीलया राजहंसी॥

—र ११६।

२ पुण्यगण मणिमाला चित्त चातुर्यशाला।
जनक सुधर गीता पुत्रिका पाय सीता॥
अखिल भुवन भर्ता ब्रह्मरुद्रादि कर्ता।
थिर चिर अभिरामी कीय जामातु नामी॥

—रा० चं० प्र १ छं १७।

३ पढ़ो विरंचि मौन वेद जीव सोर छंडि रे।
कुबेर बेर के कही न यक्ष भीर मंडि रे।
दिनेश जाय दूरि बैठि नारदादि संग ही।
न बोलु चन्द मंदबुद्धि इन्द्र की सभा नहीं॥

—रा चं प्र १८, छं २।

४ भोर होत ही चलो सु राजलोक मध्य बाग।
वाजि वाजियो सु एक इंगितज्ञ सानुराग।
शुभ्र शुभ्र वारिभूत अंग रेणु के उदार।
सीखि सीखि लेत हैं ते चित्त चपल प्रचार॥

—रा चं प्र ११ छं १।

श्रीरामचन्द्र को जगाने के लिए मधुर संगीतपूर्ण 'हरिप्रिया' (१२+१२+१२+१०=४६ मात्रा अन्त में दो गुरु) छन्द का प्रयोग किया है[1]।

लव-कुश के बाणों के प्रहार इतने भीषण हैं कि उनके सम्मुख राम की सेना के बड़े-बड़े यूथपतियों के भी छक्के छूट जाते हैं और वे इधर-उधर भाग उठते हैं। केशव ने संत्रस्त एवं विक्षुब्ध राम की सेना के भागने के वर्णन के लिए 'नराच' (८ बार क्रमशः लघु गुरु) नामक छोटे छन्द का प्रयोग किया है। ऐसा लगता है मानो छन्द भी भगुओं के समान ही क्रम से एक पैर रखता और एक उठाता चला जा रहा है[2]।

रसानुकूल छन्द—छन्द का रस से भी घनिष्ठ सम्बन्ध है। रस-विशेष के उद्दीपन के लिए यह नितान्त आवश्यक है कि छन्द-विशेष का ही प्रयोग किया जाय जैसे संस्कृत साहित्य के वंशस्थविल शार्दूलविक्रीडित तथा भुजंगप्रयात छन्दों में वीर, रौद्र एवं भयानक रस अधिक प्रभावोत्पादक हो जाते हैं। इसी प्रकार द्रुतविलम्बित शिखरिणी मालिनी तथा मन्दाक्रान्ता में वीर करुण और शान्त रस अधिक प्रभावपूर्ण हो जाते हैं। हिन्दी साहित्य के छन्दों में कवित्त सवैया तथा बरवै में शृंगार, करुण और शान्त, छप्पय और त्रिभंगी में वीर, रौद्र एवं भयानक नराच में वीर तथा दोहा चौपाई, सोरठा और घनाक्षरी में साधारणतः सभी रसों का उद्दीपन होता है। प्रबन्ध ग्रन्थों की रचना करते समय केशव के मस्तिष्क में ऐसी कोई बात विद्यमान न थी कि रस-विशेष के लिए छन्द-विशेष ही प्रयुक्त किया जाय किन्तु फिर भी इनके ग्रन्थों से ऐसे उदाहरण दिए जा सकते हैं जहाँ रस के अनुरूप ही छन्दों का प्रयोग किया गया है। केशव ने अपने वीर-रसात्मक ग्रन्थ 'रतनबावनी' में अधिकांश 'छप्पय' का ही प्रयोग किया है। एक उदाहरण उपस्थित किया जाता है—

रतनसेन कहु बात सूर सामन्त सुनिज्जिय।
करहु पैज पनबारि भारि कामंतन लिज्जिय।

---

१ जागिये त्रिलोकदेव देवदेव रामदेव
भोर भयो भूमिदेव भक्त दरस पावें।
ब्रह्मा मन मन्त्र जपें विष्णु हृदय नाटक मन
रुद्र-हृदय-कमल-मित्र गावत गीत भावें।
गगन कलित रवि प्रकास कुमुदनि मोतिचंद
छन छन छबि छीन होत मीन पीन तारे।
मागधु परदेश देश ब्रह्मदीप के प्रवेश
ठौर ठौर तें बिलात चाक भूप मारे।।
—रा० चं० प्र० ९, छं० १४।

२ भये भये चमू चमूप छोड़ि छोड़ि लक्ष्मणें।
भये रथी महारथी समर्थ युद्ध को गर्यो।
कुवों सर्व निरंकुशों विलोकि बंधु राम को।
बसी दिशान कै बसी कंप्यो जु आत्मराम को।।
—रा० चं० प्र० १८, छं० ११।

बरिय स्वर्ग मध्यारिय हरहु रिपु गर्व सर्व मव ।
धुरि करि संगर माज सुर-मण्डल भेदहु सब ।
मधुशाह-मंद इमि हम्बरह बर बर पिबहि करहु ।
कहुँ सुर्यत हमियास के मबहु बस यह मन मरहु ।[1]

'रामचन्द्रिका' में रौद्र रस की व्यंजना के लिए बहुत से स्थलों पर 'छप्पय' छन्द ही का प्रयोग किया गया है । एक उदाहरण देखिए—

भगन कियो भवधनुष साल तुमको मब सालौं ।
नष्ट करौं विधि सृष्टि ईश आसन ते चालौं ।
सकल लोक संहरहु सेस सिर ते धर डारौं ।
सप्त सिन्धु मिलि जाहि होइ सब ही तम भारो ।
अति अमल जोति नारायणी कहु केशव बुझि जाय बर ।
भृगुनंदन संभार कुठार मैं कियो सरासन युक्त सर ।[2]

इसी प्रकार 'नराच' और 'बयस्यबिम' में भी वीर रस का निरूपण हुआ है[3] । 'वीरसिंहदेव चरित' भी मुख्य रूप से वीर रस-सम्बन्धी ग्रन्थ है । यहाँ वीर रस के वर्णन के लिए 'त्रिभंगी' छन्द का प्रयोग दर्शनीय है[4] । 'कवित्त' का प्रयोग प्रायः शृंगार रस के वर्णन के लिए ही देखा जाता है परन्तु इस ग्रन्थ में एक स्थल पर कवि ने वीर रस के लिए भी इस छन्द का बड़ा ही प्रभावोत्पादक एवं उपयुक्त प्रयोग किया है[5] ।

---

[1] रत्नबावनी (केशव-ग्रन्थावली) छं॰ ६, पृ॰ २।

[2] रा॰ चं॰ प्र॰ ७ छं॰ ४२।

[3] नराच—धुरे महस्त हस्त में हथ्यार दिव्य पापने ।
कुमार पास तिरा बाण छाइयो घन घने ॥
कपीश पुत्र पुत्र भो संहारि भस्म डारियो ।
महस्त सीस में तबै प्रहारि मुष्ट मारियो ॥

बंयस्यबिल—वपी वपी विभन छिन्न ही हरी । सबैब हेपी सब देव बहरो ।
सिया न देहौं यह नेम जी धरी । यमालुपी भूमि भवानरी करी ॥
—रा॰ चं॰ (पूर्वार्द्ध, पृ॰ १४८)

[4] मुनि प्रोहित धुम्मे नाम धरम्मे राज बिसम्मे बैर बढ़े ।
जहँ तहँ गज गज्जिय दुंदुभि बज्जिय सज्जिय सुभट तुरंग चढ़े ॥
तुरई वर छुट्टहि तरवर टुट्टहि फुट्टहि कायक बरण पर्ने ।
धुम्मे कुलनायक बायक घायक युद्ध विनायक बन्ध सर्ने ॥
—वी॰ दे॰ च॰ प्र॰ १२ छं॰ १।

[5] मोरहु की बयाम में भुवाल राइ बाँकुरा मु
रवि करवाल कलिपाल सुरवं रह्यो ।
कंचन ऊमरे मुटभेरहु के समसल
साहिर को दम समसुख सम है र—
—वी॰ दे॰ च॰ पृ॰ ११।

सबै सु भार सबेह मनो रति मन्मथ मोहै । (अनुस्वार प्रयोग तथा कारक-लोप)
सबै सिंगार सदेह सकल सुख सुखमा मण्डित[1] ।
('ष' तथा 'य' के स्थान पर क्रमशः 'ख' तथा 'ज' का प्रयोग)
अन्न देइ सीख देइ राख लेइ प्रान जात[2] ।
(देइ, लेइ आदि पूर्वकालिक कृदन्त तथा 'जात' वर्तमानकालिक कृदन्त)
पहिरे बकला सुकटा करिकै । सिर बाम्मन बंध चले करिकै[3] ।
('कै' के साथ पूर्वकालिक कृदन्त का प्रयोग)
कोप अनुरूपह आईयो । मिलि मदोदरिया सुख पाईयो[4]।। (भूतकालिक क्रिया)
कमूर के सिर दीनो भार[5] । (कारक-लोप)
तथा कीबो हुतो काज सबै सु कीन्हो[6] ।(भूतकालिक क्रिया-पुल्लिंग)

केशव संस्कृत के पंडित थे। अतएव उनके ग्रन्थों में संस्कृत शब्दों का तत्सम रूप में प्रचुरता से पाया जाना स्वाभाविक ही है। उन्होंने संस्कृत के शब्दों का ही नहीं अपितु अनेक स्थलों पर निःसंकोच संस्कृत की 'सुबन्त' और 'तिङन्त' विभक्तियों का भी प्रयोग किया है। संस्कृत का सबसे अधिक प्रभाव उनके प्रबन्ध 'रामचन्द्रिका' पर परिलक्षित होता है। इसका कारण यह है कि यह ग्रन्थ पाण्डित्य प्रदर्शन के लिए रचा गया था। यही कारण है कि इस रचना में कई इस प्रकार के छन्द लिखे गए हैं जिन के दो-दो अर्थ निकलते हैं। संस्कृत भाषा के शब्दों के प्रयोग के बिना दो अर्थों का निकलना असम्भव था क्योंकि यह गुण संस्कृत के ही शब्दों में है। 'रामचन्द्रिका' के कुछ छन्दों की भाषा तो अधिकांश संस्कृत ही है[7]।

परन्तु इस प्रकार की संस्कृत गर्भित भाषा सर्वत्र नहीं मिलती है। संस्कृत की सुबन्त और तिङन्त विभक्तियों तथा प्रत्ययों का प्रयोग भी केशव ने स्वच्छन्दता

---

१ रा० चं० प्र० १ छं० ४७ (तृतीय और चतुर्थ चरण)।
२ वही, प्र० ६, छं० ६ ।
३ वही, प्र० १० छं० १६ ।
४ वी० दे० च० ? ६५ ।
५ वही, ? ४८ ।
६ रा० चं० प्र० १० छं० १६ ।
७ (१) सीता शोभन ब्याह उत्सव सभा संसार संभावना ।
तत्कार्ये समग्र व्यग्र मिथिलावासी जनाशोभना ।
राजाराजपुरोहितादि सुहृदा मंत्री महामंत्रदा ।
नाना देश समागता नृपगणा पूज्यापरा सर्वदा ।
—रा० चं० प्र० १०, छं० १७ ।
(२) रामचन्द्रपदपद्मं वृन्दारकवृन्दाभिवन्दनीयम् ।
केशवमति भूतनया लोचनं चंचरीकायते ।।
—रा० चं० प्र० १ छं० ११ ।
(३) विवेका निधान सर्वाविवेककर्ता । विभौता इन्वी भूपती लोकभर्ता ।
कृपा के कृपालाभ कीने विधानो । प्रबोधो जहाँ देहि भी बिन्दुमाधो ।।
वि० गी० प्र० ११, छं० १६ ।

पूर्वक किया है। इस प्रकार के प्रयोग विशेषतः 'रामचन्द्रिका' में ही मिलते हैं अन्य प्रबन्धों में तो वे कहीं-कहीं ही दिखाई देते हैं। नीचे उद्धृत किये गए छन्दों में इर्टसिक प्रयोग इसके प्रमाण हैं—

निरेष्कया भूतल देहधारी ।। (रा० चं० प्र० १० छं० ४१)
शिरसि जटा वाकल वपुधारी (वही, प्र० १२ छं० ५३)
शोकविभूषित ग्रसित मन नाहिं विवेक अवकाश । (वि० गी० प्र० ११ छं० १०)
अनन्ता सर्वं सर्वदा शस्त्रयुक्ता ।
समुद्रावधि सर्वसिद्धिर्विमुक्ता । (रा० चं० प्र० २८ छं० १)
सीकरैव हर को धनु साध्या । (वही, प्र० ५, छं० ४१)
तदपि लसति रावन की सृष्टि (वही, प्र० ८ छं० १८)
हरति सुवचन चित्त की रीति । (वी० द० च० पृ० १११)
कुचस्तनि आकिंचनहि नहीं । (वही, पृ० ११२)
पशु-समूह [illegible] (ज० ज० चं० छं० १३२)
प्रबोधो सबो देहि धी विभुमायो । (वि० गी०, प्र० ११ छं० २१)
[illegible] देहो सर्व कोटिका ।। (रा० चं० प्र० ११, छं० ७)
अनेकधा पूजन [illegible] करयो । (रा० चं० प्र० ११ छं० ३)
कामरूपहनीय वपु को तनत्राण धारी । (वही, प्र० १७ छं० ३५)
मनसा वाचा करमना मोहि चित्त की बात ।। (ज० ज० चं० छं० ११८)
पुनि तुम दीन्ही कन्यका त्रिभुवन की सिरताज । (रा० चं०, प्र० ६, छं० २३)
गुरु देत परापरे लखै भए इहि बार ।। (ज० ज० चं०, छं० १४१)

कहीं कहीं संस्कृत की समास और सन्धि-पद्धति का भी आश्रय लिया गया है। नीचे लिखे उद्धरणों में इर्टसिक शब्द इस बात के साक्षी हैं—

मर्यासुतविंद विनी तव को ही कुमाह । (रा० चं० प्र० १० छं० ५)
मोहति मूढ़ समूह देवसंधादिसे ज्यों लोहू ।। (वही, प्र० १ छं० ४७)
साध्य कहा तुव लक न लोरहि (वही, प्र० १५ छं० ७)
मनो हेममय शोभित हरिताविन्दिल सेत ।। (वी० दे० च० पृ० ११०)

बुन्देलखण्डी शब्द — केशवदास के प्रबन्धों में यत्र-तत्र बुन्देलखण्डी शब्द भी दृष्टिगोचर होते हैं। यह स्वाभाविक ही है। जिस प्रान्त के वे निवासी थे उस प्रान्त के शब्दों का उनकी रचनाओं में उपलब्ध होना कोई आश्चर्य की बात नहीं है। उनके प्रबन्धों में बहुत से बुन्देलखण्डी शब्दों का प्रयोग हुआ है जिनमें से कुछ नीचे दिए जाते हैं—

मंत्रिनि स्यों बैठे सुख पाइ । (वी० दे० च०, पृ० १२४)
बारोठे को चार करि कहि केसव अनुरूप । (रा० चं० प्र० ६ छं० ५)
कुहिला लमरी सुख पाय धरै । (वही, प्र० ६ छं० १)
कहूँ बाज मोहनी करैं मान पावैं । (वही, वही, छन्द ११)
कहूँ मोर नाचै कहूँ मेघ पूरे । (वही वही, छन्द १४)

मनु है यह गौरमदाइन नाहीं। (वही प्र० ११ छन्द ११)
किधौं उपदि बर्यो है। (वही, प्र० ६ छन्द १४)
हवाई सी छुटी केसोदास आसमान में। (वही, प्र० ११, छन्द १८)
चंपकदल द्युति के गेंदुप ।
कुसुम गुलाबन की मखतूई । (वही, प्र० १० छन्द १४)
फूलन के विविध हार, बीरिकन ओरमत पवार। (वही, प्र० २६, छन्द २१)
लाल कपोल मनु कुची मनु कोलत। (वही, प्र० १२ छन्द १)
सिव सिर ससि श्री को राहु कैसे सु छीवै। (वही, प्र० ११ छन्द १२)
फूल सी कोमि लई है। (वही, प्र० १७ छन्द ४०)
विपो काहि कै सु कहा आइ ताको। (वही, प्र० १६, छन्द २१)
चित्र की सी पुत्रिका क करे अगरे माँहि। (वही, प्र० १२, छन्द २ )
अनि एक कोद सब पुन्य अब एक कोद की बोरई। (बी० दे० च० पु ११)
मानिकमय कुटिका छवि बढ़े। (वही, पृ० १११)

*अवधी शब्द*—केशव के प्रबन्धों में कहीं-कहीं अवधी भाषा के शब्द भी परिलक्षित होते हैं। 'वीरसिंहदेव चरित' में अन्य प्रबन्धों की अपेक्षा अवधी के शब्द अधिक मात्रा में पाए जाते हैं। सम्भवतः इसका कारण यह है कि यह ग्रन्थ दोहा चौपाई छन्दों में लिखा गया है और इन छन्दों के लिए सबसे अधिक उपयुक्त भाषा अवधी महाकवि तुलसीदास द्वारा प्रमाणित की जा चुकी थी। केशव ने इहाँ उहाँ दिखाव रिसाउ दीन कीन आदि अनेक अवधी शब्दों का प्रयोग किया है। निम्नलिखित उद्धरणों में रेखांकित शब्द इसके प्रमाण हैं—

एक इहाँ क उहाँ अति दीन सुदेत दुहूँ विधि के जन भारी।
(रा० चं०, प्र० ६ छन्द २१)
प्रभाउ आपनो दिखाउ छोड़ि बाल भाव कै।
रिसाउ रामपुत्र मोहि राम न दुराइ कै। (वही, प्र० ७, छन्द ३१)
हति बधु त्यों दृग दीन। (वही, प्र० ११, छन्द ४०)
तिनको कछु बरनत चरित जा विधि समर सु कीन।
(रतनबावनी, पृ० १ छन्द १)
देहि जाइ जो जो मिन मान। (बी० दे० च०, पृ० ५)
हौं तोकौं सिखऊं सिख एक। (वही, पृ ११)
जो कहुं देइ नवाब वकील। (वही, पृ० २४)
पवन पाइ ज्यों घन अपार। (बी० दे० च० पृ० १०)
मैं तेरौं दसि बन्धु बंधायो बापन कहु है। (वही, पृ० ६)
चढि चलिबे की इच्छति हीहु। (वही पृ० १४२)
राजा बीरसिंह लै जाइ। (वही, पृ० ६१)

*विदेशी शब्द*—अरबी-फारसी आदि विदेशी भाषा के शब्दों का भी केशव ने बड़ी स्वतन्त्रता के साथ प्रयोग किया है। केशव का आविर्भाव अकबर और जहाँगीर

के समय में हुआ था जब कि हिन्दुओं और मुसलमानों में किसी प्रकार का वैमनस्य न रह गया था और वे एक दूसरे से बहुत कुछ घुल मिल गए थे। दिल्ली के बादशाह के दीवान रहीम खानखाना आदि दरबारियों के सम्पर्क में भी केशव आते रहते थे अतः उनके प्रबन्धों में अरबी-फारसी के शब्दों का प्रयोग आश्चर्यजनक नहीं है। परन्तु कवि ने अरबी-फारसी आदि विदेशी भाषा के शब्दों का प्रयोग अधिकांश तद्भव रूप में ही किया है और इस प्रकार से हिन्दी भाषा की प्रकृति की रक्षा भी भली भाँति कर सके हैं। विदेशी भाषा के शब्दों के प्रयोग की दृष्टि से कवि का सबसे महत्वपूर्ण ग्रन्थ 'वीरसिंहदेव-चरित' है। केशव द्वारा प्रयुक्त कुछ विदेशी शब्द निम्नांकित हैं—

दगा न कीजिये कहूं गुनाह बैर राखिये। (रा० चं० प्र० १६, छन्द १०)
कपिपति सों तब ही गुदराने। (वही, प्र० १२, छन्द ११)
वीरसिंह अति जोर में सबी साहि सिरताज। (वी० दे० च०, पृ० १६)
जामवन्त हनुमन्त नल नील मराठिन साथ। (रा० चं०, प्र० २६, छन्द २७)
करी साहि सों जाइ मिराद। (वी० दे० च०, पृ० ५०)
छत्रा मेघमाला सिखी पाककारी। (रा० चं०, प्र० १६, छन्द २३)
कमान बान सों दिवान कु मकाम जायगो। (वही, प्र० १८, छन्द ४)
कमान कसी गोसा हनुमान अस्त्रौ सरक को। (वही, प्र० १७, छन्द १८)
वृषवाहन बगाम सिद्धि संयुत सब लायक। (वी० दे० च०, पृ० १)
हौं गरीब तुम प्रगट ही सदा गरीबनिवाज। (वही, पृ० १६)
हुंते रैयत रावत सबी। (वही, पृ० २६)
तेही दिन अहिदी कर गये। (वही, पृ० २७)
लै तसलीम गई तब पाइ। (वही, पृ० १२)
यह गुलाम तु साहिब ईस। (वही, पृ० ३७)
अर्ज मेरी यह मानिये आज। (वही, पृ० २१)
फेरि अकबर के फरमान। (वही पृ० ३२)
इन्द्रजीत इस्मठ पै गयो। (वही, पृ० ४८)
तुमसे दीनहि दीनो दादि। (वही, पृ० ५०)
करी हरावलि बाकी जाइ। (वही, पृ० ५१)
तापी मजारो आलमगीर। (वही, पृ० ६०)
कहूं तब दसन खसम बिन भए। (वही, पृ० ६०)
माही मरातब साथ। (वी० दे० च० पृ० ६०)
जानो अकब जमानी पूरि। (वही, पृ० ६०)
देखे तिपुर तमासो जाय। (वही, पृ० ६०)
मधुसाहि की देख बढ़्यो दिल्ली दिन पानी। (वि० गी० प्र० १ छन्द १७)
दाम करैं बहु भाँति फकीरनि। (वही, प्र० १ छन्द २५)
तब ही हुक्म कियो परमान। (वी० दे० च० पृ० २६)

ता पीछें असवार भूरि केसव सब मोसन ।
चलत भई चकचौंध चाँदि बखतर बर जोसन ।
(रतनबावनी छन्द २९, पृ० ८)

जगनि के पालिबे कौं कलक के घालिबे कौं आलमसाहा ।
(ज० ज० च० छन्द १)

जय जहाँगीर आलमपनाह सलाम साहि अकबर सुतन ।
जो पर्ने राजराजा जिते जीति लिये सब के वतन ॥ (वही, छन्द १८)
केशोराय पीलवान राजत हैं राजनि से । (वही, छन्द १२४)
चाहि बड़ाई देत है तोई बड़ो महान । (वही, छन्द १६)
घूमत ही झमक झमुक ज्यावे ज्यों बरत हैं । (वही, छन्द १२)

देशी अनुशासन—कहीं-कहीं 'बख्स' से बकसाये 'रुख' से रुखाये आदि रूपों का भी प्रयोग दिखलाई देता है जो इस बात का द्योतक है कि केशव विदेशी भाषा को भी भली-भाँति अपना बनाना जानते हैं ।

कै बिनती मिस कश्यप के तिन देव अदेव सब बकसाये ।
(रा० चं० प्र० १९, छन्द १९)
विभीषण तन कानन रुखाये जू । (रा० चं० प्र० १९, छं० २०)

### संस्कृत और विदेशी भाषा के मेल से बने शब्द

दो-एक स्थलों पर संस्कृत तथा विदेशी भाषाओं के शब्दों के मेल से भी केशव ने नये शब्द बनाये हैं जैसे आलमपति (ज० ज० चं० छं० १९९) आलमनाथ (वी० दे० च०, पृ० ४२) आदि ।

### शब्दों का बदला हुआ रूप

केशव ने कुछ स्थलों पर मात्रापूर्ति अथवा तुक के लिए, भाषा-विज्ञान के नियमों का भी कोई ध्यान न रखते हुए शब्दों का रूप इतना बदल दिया है कि वे सर्वथा नवीन शब्द ही जान पड़ते हैं । यहाँ तक कि उनका अर्थ निकालना भी कठिन सा हो जाता है जैसे 'साधु' के स्थान पर 'साध' 'लायक' के स्थान पर 'लायक' 'वेश्या' के स्थान पर 'बिस्वा' 'समाय' के स्थान पर 'माइ'[1]।

---

१ प्रक्षेप शास्त्र विचारि कै जिन जानियो मत साध ।
—रा० चं० प्र १ छं ४ ।
बरषा फल फूलन लायक की ।
—रा० चं० प्र० ८, छं० ११ ।
उमग्यो आनन्द अंग न माइ ।
—वी० दे० च पृ १२ ।
मदिरा पी बिस्वा गेह जाइ ।
—वी० दे च पृ० ४ ।

कहीं-कहीं तुक के लिए असाधारण प्रयोग भी हुए हैं जैसे 'दत्त' का देने के अर्थ में प्रयोग—जहँ तहँ लसत महामद मत्त। बर बारन बारन दत्त। (रा० च० प्र० १ छं० २८) परन्तु ऐसे स्थल अधिक नहीं हैं।

### गढ़े हुए शब्द

कहीं-कहीं केशव ने नए शब्द गढ़ भी लिये हैं, जैसे बालकता पालकता आदि (अति कोमल केशव बालकता। बहु दुस्कर राक्षस पालकता। रा० च० प्र० २ छं० १७)।

### विकृत एवं फालतू शब्द

छन्द की गति अथवा मात्रापूर्ति के आग्रह से कभी तो कवि को शब्द विकृत करने पड़े हैं जैसे कर्न बर्न्यो आदि और कभी फालतू शब्दों सु, जिमि आदि का प्रयोग भी करना पड़ा है।[1]

### अप्रचलित शब्द

केशव ने अपने 'वीरसिंहदेव-चरित' नामक ग्रन्थ में कुछ इस प्रकार के शब्दों का भी प्रयोग किया है जो आजकल प्रायः अप्रचलित हैं जैसे बिगूचे सांवर आदि।[2]

### पंडिताऊ शब्द

केशव पुराण-वृत्ति के पोषक थे अतः उनकी भाषा में कथावाचकों के द्वारा प्रयुक्त 'जात भये' 'होत भये' 'भये' आदि पंडिताऊ शब्दों का भी पाया जाना स्वाभाविक ही है[3]।

---

१ भीम भाँति ताड़का सुभंग लागि कर्न आइ। —रा० चं० प्र० ३, छं० ३।
बैठन सुभ हर्न्यो, पुष्पन बर्न्यो, हर्न्यो अति सुरनाहु। —रा० चं० प्र० १ छं० १०।
सु पानी गहे केस संकीर्ण रानी। —रा ९०, प्र ११ छं ९१।
के सोभित कलित कपाल यह जिमि कापालिक काल को। —रा० च० प्र० ५, छं० १०।

२ बहुत बिगूचे तो तें घने। —वी० दे० च० पृ० ७।
बैठ अमर साँवर गढ़ ग्राम। —वी० दे० च० पृ० ४४।
बात कहहि अपने अमल। —वी० दे० च० पृ० ८।

३ अतनुमारहि मार कै संकहि कारि कै भीजेहि जात भयो जू। —रा० च०, प्र० १९, छं० ८।
हस भये तब सूर सुधाकर पावक शुभ्र भुजा रथधारी। —रा० च०, प्र० ५, छं० २९।
भूकम्प भये गिरिराज बड़े। —रा० च०, प्र० ७ छं० ४८।
कत मांझ भये उठि भाजन तै।
कछु स्वारथ भो न भयो परमारथ। —रा० चं० प्र०

(ख) सौष्ठव

भाषा के धर्मों में मौलिक धर्म है भावव्यंजना जिसका विवेचन पूर्व पृष्ठों में किया जा चुका है। और भाव-व्यंजना के साधन हैं लक्षणा-व्यंजनादि शब्द शक्तियाँ अलंकार तथा मुहावरे और लोकोक्तियाँ। केशवदास की भाषा पर दृष्टिपात करने से विदित होता है कि उन्होंने अभिधा शक्ति से अधिक काम लिया है। अभिधा शक्ति से साक्षात् सांकेतिक अर्थ का ही बोध होता है भँगि अथवा वक्रता से प्राप्त अर्थ का नहीं। काव्य में चमत्कारपूर्ण सौन्दर्य लाने के लिए लक्षणा जितनी आवश्यक है उतनी अभिधा नहीं। कुछ मुहावरों को छोड़ जहाँ लक्षणा रूढ़ि गत है, केशव ने लाक्षणिक प्रयोगों का कम सहारा लिया है। अभिधा और लक्षणा के अतिरिक्त व्यंजना नाम की एक तीसरी शक्ति और होती है जिसके द्वारा रस की सिद्धि होती है। व्यंजना शक्ति का आश्रय लिए बिना भाव अथवा रस की निष्पत्ति नहीं हो पाती। व्यंजना अभिधा और लक्षणा दोनों पर आश्रित हो सकती है। अभिधा पर आश्रित व्यंजना में रमणीयता एवं सौन्दर्य विशेष होता है। केशव ने लक्षणा मूलक व्यंजना की उपेक्षा की है। हाँ अभिधामूलक व्यंजना का प्रयोग उन्होंने अपने संवादों में कहीं कहीं अवश्य किया है जिससे भाषा और भाव की सम्पन्नता की समुचित श्रीवृद्धि ही हुई है। यहाँ कुछ उदाहरण प्रस्तुत किये जाते हैं।

रावण ने हनुमान से पूछा कि 'तूने समुद्र किस प्रकार पार किया ? उन्होंने उत्तर में कहा 'जैसे गोपद'। पुनः प्रश्न हुआ कि 'तू किस काम से यहाँ आया है ? उत्तर मिला 'मैं सीता जी के चोर को ढूंढना चाहता हूँ'। 'तू बन्धन में कैसे पड़ा ? इस प्रश्न के पूछे जाने पर उत्तर मिला 'मैंने तेरी पत्नी को सोते समय आँख से देखा था, उसी पाप के कारण बन्धन में पड़ना पड़ा'[1]। यहाँ व्यंजना यह निकलती है कि पर स्त्री के केवल नैनों से छूने मात्र से मेरी यह दुर्दशा हुई है कि मुझे बन्धन में पड़ना पड़ा तो समझ ले कि तू जो पर स्त्री अपहरण करने वाला है किस दशा को प्राप्त होगा। यह भाव व्यंजना के द्वारा कितने अच्छे ढंग से व्यंजित किया गया है।

जब परशुराम जाम बबूला हो क्षत्रियवंश का संहार करने की ठान लेते हैं तो श्रीराम जी कहते हैं कि 'हे परशुराम जी ! समस्त संसार को पराजित कर जो विजय-यश आपने प्राप्त किया है उस यश का भार इन बालकों (लक्ष्मण और प्रद्युम्न) पर क्यों लादते हैं ? ये इस भार को कैसे उठा सकते हैं ?' शब्द सीधे सादे हैं पर इनसे व्यंग्यार्थ यह निकलता है कि ये बालक आप से लड़ बैठेंगे और आपके होश ठीक कर देंगे अतः सम्हाल कर बातें कीजिए।[2]

---

१ सायर कैसे तर्यो जैसे गोपद काज कहा ? सिय चोरहि देखो।
कैसे बंधायो ? जु सुन्दरि तेरी छुई दृग सोवत पातक लेखो॥
—रा॰ चं॰, प्र॰ १४, छं॰ १।

२ भुवकमल कमल दिनेश सुनि जीति सकल संसार।
क्यों चलिहै इन सिसुन पै डारत हौ यश-भार॥
—रा॰ चं॰, प्र॰ ७, छं॰ ३८।

लक्ष्मण जी के युद्ध में सब-कस से भिड़ने पर कुछ लक्ष्मण से कहते हैं कि 'न तो मैं मकराक्ष हूँ न मेघनाद हूँ मैं तुम्हें रण में देखकर भयभीत न हो जाऊँगा। हे लक्ष्मण अब तक तुम सदैव यशी रहे हो किन्तु अब मुझसे भिड़कर अपनी माता को अनाथ मत बनाओ।'[1] यहाँ व्यंजना यह है कि यदि तुम इस युद्ध में लड़ोगे तो तुम्हें मारे बिना नहीं छोड़ूँगा। इसी प्रकार युद्ध होने पर अब विभीषण से कहते हैं कि 'हे कायर ! था तू ही तो एक अपने कुल का भूषण है'[2]। यहाँ व्यंग्यार्थ है कि राम रावण-युद्ध में जब लड़ने का अवसर था तब तो अपने भाई को छोड़ भागा था और शत्रु से जा मिला था तेरे से बढ़कर नीच कौन है। 'भूषण' शब्द मे विपरीत लक्षणा का कितना सुन्दर प्रयोग हुआ है।

कवि प्रायः थोड़े ही शब्दों में गहरा भाव छिपा लेते हैं। तुलसीदास ऐसे प्रयोगों में अग्रगण्य हैं। सीता-सौन्दर्य का वर्णन करते समय उन्होंने प्रायः इसी पद्धति को अपनाया है। किन्तु केशव का ऐसी युक्तियों पर पूर्ण स्वामित्व नहीं था। जहाँ वे आन्तरिक भाव को शब्दों में बाँधने में असमर्थ रहते हैं वहाँ वे कुछ चुने हुए शब्दों के द्वारा संकेत-मात्र देकर मौन हो जाते हैं और केशव की यह मूक भाव व्यंजना की युक्ति बड़ी ही अनूठी हो जाती है। विश्वामित्र के साथ राम के विदा होते समय दशरथ की मार्मिक वेदना को निम्नलिखित पंक्तियों—

राम चलत नृप के युग लोचन।
बारि भरित भए बारिद रोचन॥
पायनि परि ऋषि के सजि मौनहिं।
केशव उठि गए भीतर भौनहिं॥

(रा० चं० प्र० २, छं० २७)

में तथा चित्रकूट में दशरथ की रानियों की व्यथा को

तब पूछियो रघुराइ। सुख है पिता तन माइ।
तब पुत्र को मुख जोइ। क्रम से उठीं सब रोइ॥

(रा० चं० प्र० १० छं० १)

में कवि ने थोड़े ही शब्दों द्वारा सफलतापूर्वक व्यंजित किया है। किन्तु इस प्रकार के स्थल बहुत ही कम हैं।

## मुहावरे तथा लोकोक्तियाँ

मुहावरों तथा लोकोक्तियों की योजना भाषा को और उसके द्वारा भाव को सुन्दर बनाने के विचार से की जाती है। इनके प्रयोग से भाषा में एक विशेष कान्ति

---

1 न हौं मकराक्ष न हौं इन्द्रजीत। विलोकि तुम्हें रण होहुँ न भीत॥
सदा तुम लक्ष्मण उत्तम-गाथ। करौ जनि आपनि मातु अनाथ॥
—रा० चं० प्र० ११ छं० १०।

2 पाप विभीषण तू रणदूषण। एक तुही कुल को निज भूषण॥
—रा० चं० प्र० १७ छं० ११।

(पॉलिश) आ जाती है। केशव के प्रबन्ध मुहावरे और लोकोक्तियों से भरे पड़े हैं। केशव ने मुहावरों का प्रयोग अन्य ग्रन्थों की तुलना में 'रसिकप्रिया' नामक ग्रन्थ में अधिक किया है जैसा कि आगे के विवेचन से स्पष्ट हो जायेगा। लोकोक्तियों का प्रयोग अपेक्षाकृत कम किया गया है। केशव द्वारा प्रयुक्त कुछ मुहावरे एवं लोकोक्तियाँ यहाँ दी जाती हैं।

मुहावरे

कीन्ही न तो कान। (रा० चं० प्र० ४ छं० ७)
रावण के बहु कान परयो जब। (वही, छं ९ )
सीस मिसि बल विक्रम साधि। (ज० ज० चं०, छं० ८६)
राजसभा तिनुका करि लेखों। (रा० चं० प्र० ४ छं० २ )
हौं बहुतै गुन मानिहौं तेरो। (वही, प्र० १२, छं० ८)
लो पग लै किन पुन्न-पुन कीजै। (वही, प्र० ७ छं० २२)
लोकपुरी महँ जाय परै। (वही, प्र० ९, छं० १०)
कुल विध देइ बोली सीय गंभीर बानी। (वही, प्र० १६, छं० ११)
आज संसार तो पाँव मेरे परे। (वही, प्र० १६, पृ० १ )
समर सौ अंग अनल फूँकै। (रा० चं०, प्र० १८ छं० ८)
पेटहि पोषत पेट परयो जू। (वि० गी० प्र० ६, छं० १०)
बातनि बातनि अन्तर परयो। (वी० दे० च०, पृ० १७)
बिहुना फूल्यो अंग न मात। (वही, पृ० ७)
कंचुक कठोर ठेलि कीजै चकचार। (रा० चं० प्र० २७ छं० ७)
पेट चढ़्यौ पलना पलका चढ़ि घोड़ चढ़्यौ (वही, प्र० १६, छं० २४)
नाच नचाय कै छाँड़ि दियो। (वही, छं० २४)
पाखंड प्रचंड खंड खंड करि डारिहै। (ज० ज० चं०, छं०१८८)
बोलत बोल पूछ से मरै। ( रा० चं०, प्र० १६, छं० १७)

लोकोक्तियाँ

होनहार ह्वै रहै मिटै मेटी न मिटाई।
(रा० चं०, प्र० ७ छं० २०)

होय तिनका बज्र बज्र तिनुका ह्वै टूटे।
स्वारथ चहिये को समर्थ न पूँछ ज्यों मुर जाय।।
(वही, प्र० ६, छं० १९)

लिख्यो कर्म को मेट न जाय।।
(वी० दे० च० प० १९)

काढ़्यो दूध न आवै हाथ।
(वही, प० ७१)

कहीं-कहीं बुन्देलखण्डी अथवा अवधी भाषा के मुहावरों तथा लोकोक्तियों का भी प्रयोग हुआ है, जैसे

मूठ माठ कंठ पाठकारी काठ मारिये।
(र० ज० च०, छं० १८१)

दूरि करतन हमा बर्षत देह संग्रत धरा। (रा० चं० प्र० २७ छं० १८)
रामचन्द्र कटि सौं पटु बांध्यो। (वही, प्र० ५ छं० ४१)
मार्थे चनु धौ रघुनाथ हाथ कै लीनों। (वही, वही, छं० ४२)
बहु भारी भुँजी मासपरी। (वी० दे० च०, पृ० १)
इनके इनपै मुनि मतमिया (रा० चं०, प्र० २३, छं० १४)

दो एक स्थलों पर केशव ने मुहावरों का मनमाना प्रयोग भी किया है यथा

मुख देख्यो ज्यों कान्हि त्यों आजहु देखो। (रा० चं० प्र० ६, छं० २१)

में बारात-ज्योनारी के शुभ अवसर पर 'मुख देखने' का प्रयोग अमांगलिक है। इसी प्रकार

रघुनाथ पादुकनि, मन वच प्रभु पनि सेवत अंगुलि जोरे।
(रा० चं० प्र० २१ छं० १२)

में 'अंगुलि जोरें' का प्रयोग समीचीन नहीं हुआ है। यह मुहावरा हाथ जोड़ने के अर्थ में रूढ़ नहीं है।

भाषा की सजीवता

केशव की भाषा 'रे' 'जू' आदि साधारण बोलचाल के शब्दों के प्रयोग से सजीव बन गई है। किसी को बताने में वह कितनी समर्थ है यह जानना हो तो निम्नलिखित छन्दों में 'रे' का प्रयोग देखिए—

देह बढ़्यो बसना बसरा बढ़ि पासनिहु बढ़ि मोह बढ़्यो रे।
बोध बढ़्यो बिसरारि बढ़्यो मद बाजि बढ़्यो मद मय बढ़्यो रे।
व्योम बिमान बढ़्यो रहो कहि केशव सो कबहूँ न पढ़्यो रे।
चेतत नाहि रहो चढ़ि चित्त सो चाहत मूढ़ चिताहू चढ़्यो रे॥
(रा० चं० प्र० २६, छं० २४)

'रे' के समान ही 'जू' का प्रयोग भी केशव ने जी खोलकर किया है। मन्दोदरी किस भाव में रावण से क्या कहना चाहती है? ध्यान से सुनिये

राम की बाम जो आनी चोराय सो लंका में मीचु की बेलि बई जू।
क्यों रण जीतहुगे तिनसों जिनकी धनुरेख न नाँघि गई जू।
बीस बिसे बलवन्त हुते जु हुती दृग केशव रूप रई जू।
तोरि सरासन संकर को पिय सीय स्वयम्बर क्यों न लई जू॥
(रा० चं० प्र० १६ छं० ६)

## भाषा में गुण

शौर्यादि के समान रस के उत्कर्ष-हेतु-रूप स्थायी धर्मों को 'गुण' कहा जाता है। गुण यद्यपि उत्कर्ष के हेतु हैं तथापि इनका सम्बन्ध वर्णों और उसके द्वारा भावों से ही है। मुख्य रूप से तीन गुण माने जाते हैं माधुर्य, ओज तथा प्रसाद। इनका सम्बन्ध चित्त की तीन वृत्तियों से है। माधुर्य का द्रुति अथवा द्रवणशीलता से है ओज का दीप्ति अर्थात् उत्तेजना से और प्रसाद का विकास से अर्थात् चित्त को खिला देने से है। केशव के प्रबन्धों में माधुर्य ओज तथा प्रसाद तीनों ही गुणों का यथास्थान समावेश हुआ है।

### माधुर्य

माधुर्य गुण की अभिव्यक्ति 'ण' को छोड़कर टवर्ग तथा महाप्राण रहित स्पर्श एवं वर्ग के अन्तिम वर्ण से युक्त वर्णों वाली समास रहित अथवा अल्प समास वाली कोमल-कान्त पदावली द्वारा होती है। यह गुण सम्भोग शृंगार, करुण, विप्रलम्भ तथा शान्त में क्रमशः बढ़ता है।

माधुर्य-गुण की सब से अधिक स्थिति 'रसिकप्रिया' में है जैसा कि आगामी पृष्ठों में किए गये विवेचन से स्पष्ट हो जायेगा। केशव के प्रबन्धों में से कुछ छन्द अवलोकनार्थ नीचे प्रस्तुत किए जाते हैं।

१ फल फूलन पूरे तरुवर रूरे कोकिल कुल कलरव बोलैं।
अति मत्त मयूरी पियरस पूरी बन प्रति नाचति डोलैं॥
सारी शुक पंडित गुन गन मंडित भावनमय अरथ बखानैं।
देखे रघुनायक सीय सहायक, मनहु मदन रति मधु जानैं॥
(रा० चं०, प्र० ११, छं० १७)

२ हाथी न साथी न घोरे न चेरे न गाउँ न ठाउँ कुठाउँ बिलैहैं।
तात न मात न पुत्र न मित्र न वित्त न तीय कहूँ संग रैहैं॥
केशव काम के राम बिसारत और निकाम ते काम न ऐहैं।
चेति रे चेति अजौं चित अंतर अंतक लोक अकेलोइ जैहैं॥
(रा० चं० प्र० २६, छं० २६)

### ओज

ओजगुण का प्रकटीकरण टवर्गप्रधान तथा संयुक्तवर्णों द्वित्व और महाप्राण एवं लम्बे-लम्बे समास वाले पदों द्वारा होता है। यह गुण वीर वीभत्स एवं रौद्र रस में क्रमशः उत्कर्ष को प्राप्त होता है। इस प्रकार के स्थल 'रामचन्द्रिका', 'रतनबावनी' तथा 'वीरसिंहदेव-चरित' में ही अधिकांश देखने में आते हैं। कुछ छन्द उदाहरणार्थ यहाँ दिये जाते हैं—

प्रथम टंकोर झुकि झारि संसार मद
चंड कोदण्ड रह्यो मंडि नवखण्ड को।
चालि अचला अचल घालि दिगपाल-बल
पालि ऋषिराज के बचन परचंड को।

लोपु है इमि को लोपु जगदीश को
कोप उपजाइ मुमुनस्य करवाइ को।
साधि बर स्वर्ग को साधि अपवर्ग,
परशुराम को धरम गयो भरि ब्रह्माण्ड को।
(रा० चं० प्र० ५ छं० ४१)

भूमिकर पर, तब और समा मंडल सब भुजिलय।
तुम स्वामी समरथ्य प्रभु कहुँ सत न डुलिलय॥
लाज काज धरि लाज सोहु हरि हरि यश लिख्यहु।
विकट कटक में हुटक पटक मद भूमि महूँ विच्यहु॥
यह प्रभुप मेरो वचन केसव चित्त पर धुमहु अब।
भरहु तौं मो सर्बहि बलहु सज्जहु तो मभि काज सब॥
(रतनबावनी छं० २५)

भीर ते भट भूरि गिरे बन खेत करे करतार करे के।
मारे गिरे रण भूधर भूप न हारे हरें हम कोट भरे के॥
रोष सों खग हुने कुश केशव भूमि गिरे न टरेहु गरे के।
राम बिलोकि कहें रस अद्भुत कायें भरे भयनाथ परे के॥
(रा० चं० प्र० ३८ छं० २६)

प्रसाद

प्रसाद गुण द्वारा चित्त में एक साथ अर्थ का प्रकाश हो जाता है। जहाँ माधुर्य तथा ओज गुणों का सम्बन्ध रस-विशेष से ही होता है वहाँ प्रसाद गुण का सम्बन्ध सभी रसों से होता है। श्रवणमात्र से अर्थ-प्रतीति कराने वाले सरल तथा सुबोध शब्द ही प्रसाद गुण के व्यंजक माने गए हैं। भाषा के विचार से यद्यपि केशव की अधिकांश रचनाएँ प्रसाद गुण से भरी पड़ी हैं परन्तु हिन्दी-जगत् ने उनके प्रति प्रमुदार धारणाएँ ही प्रकट की हैं। किसी ने उन्हें 'कठिन काव्य का प्रेत' कह डाला है तो कोई लिखता है कि यदि किसी कवि को विदाई न देनी हो तो केशव की कविता का अर्थ पूछे[1]। स्व० आचार्य शुक्ल इस सम्बन्ध में लिखते हैं—

'केशव को कवि-हृदय नहीं मिला था। उनमें वह सहृदयता और भावुकता न थी जो एक कवि में होनी चाहिए। वे संस्कृत साहित्य से सामग्री लेकर अपने पाण्डित्य और रचना-कौशल की धाक जमाना चाहते थे। पर इस काम में सफलता प्राप्त करने के लिए भाषा पर जैसा अधिकार चाहिए वैसा उन्हें प्राप्त न था। अपनी रचनाओं में उन्होंने अनेक संस्कृत काव्यों की उक्तियाँ लेकर भरी हैं। पर उन उक्तियों को स्पष्ट रूप से व्यक्त करने में उनकी भाषा कम समर्थ हुई है। पदों और वाक्यों की न्यूनता अशक्त असमर्थ शब्दों के प्रयोग और सम्बन्ध के अभाव आदि के कारण भाषा भी अप्रांजल और ऊबड़-खाबड़ हो गई है और तात्पर्य भी

१ कवि कहूँ दीन न चहैं बिदाई पूछै केशव की कविताई।
—मिश्रबन्धु विनोद, पृ० ४८१।

स्पष्ट रूप से व्यक्त नहीं हो सका है। केशव की कविता जो कठिन कही जाती है उसका प्रधान कारण उनकी यही त्रुटि है—उनकी मौलिक भावनाओं की गम्भीरता या जटिलता नहीं।[1]"।

इन मतों के उत्तर में हमारा निवेदन है कि केशव की 'रामचन्द्रिका' के कुछ छन्दों के विषय में तो उक्त कथन सत्य माने जा सकते हैं अन्यथा 'रामचन्द्रिका' में ही ऐसे छन्दों की कमी नहीं है जिनका अर्थ पढ़ते ही हृदयंगम न हो जाता हो। केशव के अन्य प्रबन्धों के भी अधिकांश छन्द प्रसाद गुण से भरे पड़े हैं। उनकी भाषा भी प्रांजल सरल एवं सुबोध है और भावों के व्यक्त करने में सक्षम है। रीतिग्रन्थों में भी 'कविप्रिया' के चार-पाँच छन्द ही ऐसे हैं जिनमें पाण्डित्य प्रदर्शन की प्रवृत्ति के कारण क्लिष्टता आ गई है अन्यथा उसके भी अधिकांश छन्द प्रसाद-गुण-पूर्ण ही हैं। 'रसिकप्रिया' के तो सभी छन्द प्रसाद गुण-पूर्ण हैं ही जैसा कि आगे के विवेचन से स्पष्ट हो जाएगा। अतः कुछ चुने हुए छन्दों को लेकर इस प्रकार की धारणाएँ व्यक्त करना केशव के साथ अन्याय करना है। केशव के प्रबन्धों में से प्रसाद-गुण-पूर्ण कुछ छन्द नीचे दिए जाते हैं—

कामी कहा न देय चोर पुनि कहा न हरई।
लोभी कहा न लेय खाय पुनि कहा न करई॥
पापी कहा न करैं, कहा न बेचै ब्योपारी।
सुकवि न बरनै कहा कहा साधु न संचारी॥
पुनि महाराज मधुशाह-सुत सूर कहा नहि बंदई।
कहि केशव पर मन मारि दै साधु कहा नहि संदई॥
(रत्नबावनी, छं० १५)

माँगहु मन्त्री मित्र पुत्र प्रभु सकल कलत्र जन।
माँगहु भोजन बसन भूमि भाजन भूषण धन॥
माँगहु आसन असन यान परिवार बाजि मनि॥
माँगहु धाम तडाग राम बड़भाग सीप मनि॥
कहि केशव माँगहु सकल सुर सुत समेत बसु बसु धनी।
सब देहौं जो कछु माँगिहौ जस न देहौं आपनो॥
(वी० दे० च० पृ० ८८)

होत रंक ते राज राज ते राजु राज पुनि।
राज राज तें देव देव तें देव देव पुनि॥
देव देव तें ईस ईस तें पंकज जानहु।
पंकज ह्वै कवि वायलोक संतत सुत मानहु॥
मन हो जाने किहि नरक कब पर्यो परिनामु है।
कछु करब उचित के लिये जीव बिन्दु ह्वै जातु है॥
(ज० ज० चं०, छं० २२)

१. हिन्दी साहित्य का इतिहास पृ० २११, २१४।

पुत्र मित्र कलत्र के तजि बस्त दुस्सह सोग।
कौन के अब कौन को दुहिता मृषा सब लोग॥
होत कल्प सतायु देव तऊ सबै नहि बस्त।
संसार की गति जानि कै अब कौन को पछितात॥
(वि० गी० प्र० ११ छं० ७)

टूटे टूटनहार तरु वायुहि दीजत दोष।
त्यों अब हर के धनुष को हम पर कीजत रोष॥
हम पर कीजत रोष काल गति जानि न जाई।
होनहार ह्वै रहै मिटै मेटी न मिटाई॥
होनहार ह्वै रहै मोह मद सब को छूटै।
होय तिनूका बज्र बज्र तिनूका ह्वै टूटै॥
(रा० चं० प्र० ७ छं० २०)

इस प्रकार स्पष्ट हुआ कि केशव को अपनी काव्य भाषा पर पूर्ण अधिकार है और वे उसे अपनी रुचि के अनुसार यथास्थान बदलते रहते हैं।

दोष

अब केशव के प्रबन्धों की भाषा पर दोषों की दृष्टि से भी थोड़ा विचार कर लेना आवश्यक है। केशव की 'रामचन्द्रिका' की भाषा अन्य प्रबन्धों की अपेक्षा अधिक दोषयुक्त है। कुछ दोष नीचे दिखलाए जाते हैं

च्युतसंस्कृति

दोषों में यह दोष सब से बुरा समझा जाता है। लिंग कारक वचन अन्वय आदि की व्याकरण-सम्बन्धी त्रुटियाँ प्रायः बहुत खटका करती हैं। जब एक बार पाठक के हृदय में उद्वेग उत्पन्न हो जाता है तो फिर रस के प्रवाह में भी बाधा पड़ जाती है। केशव में यह दोष पर्याप्त मात्रा में देखा जाता है। यहाँ कुछ उदाहरण दिए जाते हैं—

(१) पीछे मघवा मोहि श्राप दई। (रा० चं० प्र० १२ छं० ३१)
(२) सगर रक्षा रघुपति कीन्हीं। (वही, प्र० ११ छं० ११)
(३) मारि बड़े हो बड़पन रखिये, का हित तूं सब सब खसगाव॥
(वही, प्र० ७ छं० २२)
(४) बहु बात बहे। (वही, प्र० ७, छं० ४८)
(५) रह्यो रोकि कै बाहिका की प्रभा को। (वही, प्र० ११ छं० २२)
(६) करैं साधना एक परलोक ही को। (वही, प्र० १७, छं० २१)
(७) अंतरिक्ष ही लक्ष पद अक्ष छुयो हनुमंत।
(वही, प्र० ११ छं० ६२)
(८) प्रदोषलग्ना जनदेवता सी। (वही, प्र० २०, छं० ६)
(९) अब केशव इहि काल अवहि हों मतो रिमायो।
(रतनबावनी, छं० २४)

(१०) रतनसेन कहु बात सूर सामंत सुनिज्जिय।
करहु पेल पतवारि मारि सामंतन लिज्जिय॥ (वही, छं० २)
(११) देखि बाम अनुराम उपज्जिय, बोलत कल ध्वनि कोकिल सज्जिय॥
(रा० चं० प्र० १, छं० १०)

(१) और (२) में 'धाप' तथा 'रक्षा' शब्द क्रमश: पुल्लिंग तथा स्त्रीलिंग हैं। अत: व्याकरण की दृष्टि से शुद्ध रूप 'धाप दियो' और 'रक्षा कीन्ही' होने चाहिए थे। (३) में 'बड़े हो' आदरसूचक है और 'तूं' निरादरसूचक। ऐसा प्रयोग व्याकरण-सम्मत नहीं है। (४) में 'वहै' भी व्याकरण की दृष्टि से अशुद्ध प्रयोग है 'वहीं' होना चाहिए था। (५) में प्रभा के साथ 'को' के स्थान पर तृतीया विभक्ति का चिह्न ठीक होता। (६) 'साधना' के लिंग के अनुसार 'को' के स्थान पर 'की' व्याकरण-सम्मत होता। (७) में 'पद मध्य' में विसन्धि दोष है। (८) में 'देवता' शब्द का प्रयोग स्त्रीलिंग में हुआ है जब कि हिन्दी में यह शब्द पुल्लिंग है। (९) में 'हौं' का प्रयोग कर्म कारक में हुआ है पर यह कर्ता कारक में ही प्रयुक्त होना चाहिए था। (१०) और (११) में 'सुनिज्जिय' और 'लिज्जिय' का आज्ञार्थ तथा 'उपज्जिय' और 'सज्जिय' का वर्तमान काल में प्रयोग व्याकरण-सम्मत नहीं है। ये प्राकृतकालीन क्रियाओं के वे प्रयोग हैं जो कालों तथा वचनों का शासन नहीं मानते और जिनका प्रयोग सब पुरुषों के साथ होता है।

**अश्लीलत्व**

जहाँ व्रीड़ा-सूचक जुगुप्सा तथा अमंगल सूचक शब्द प्रयुक्त होते हैं वहाँ यह दोष होता है।

(१) व्रीड़ा-व्यंजक

शिशुपालन की मुखपालन की किन मातु गई च्वै।
(रा० चं०, प्र० १ छं० १४)

यहाँ 'च्वै' शब्द व्रीड़ा-व्यंजक है।

(२) जुगुप्सा-व्यंजक

(क) बहु रावरे पितु करी पत्नी तजी विप्रन थूकि कै।
(रा चं० प्र० छं० १६)

(ख) बिड़कन घन घूरे भक्षि क्यों बाज जीवै।
(रा० चं० प्र० १३ छं० ६२)

इन उदाहरणों में 'थूकि' तथा 'बिड़कन' शब्द घृणाव्यंजक हैं।

(ग) कुश देख्यो ज्यों काल्हि त्यों आजु देखो।
(रा० चं० प्र० ६ छं० २१)

यहाँ 'बारात-यौतकी' के शुभ अवसर पर कुश देखने का प्रयोग, अमंगल सूचक है।

**अक्रमत्व**

यहाँ शब्दों का क्रम व्याकरण-सम्मत नहीं होता वहाँ यह दोष होता है।

(क) अमानुषी भूमि अवानरी करौं। (रा० चं, प्र० १६ छं० ३०)

यहाँ ऐसा लगता है कि भूमि अमानुषी (मनुष्यरहित) तो पहले ही से है अब उसे वानरविहीन करना ही शेष है। अवानरी शब्द का प्रयोग 'अमानुषी' से पहले होना चाहिए था।

(ख) राज देउ दे वालि तिया को। (रा० चं० प्र० १२, छं० ३७)

यहाँ 'राज' 'देउ दे' शब्दों के बाद यदि आता तो ठीक होता।

अधिकपदत्व

(क) तब रावण लंक महँ छोभ भई। जनु अग्नि ज्वाल महँ धूम मई
(रा० चं० प्र० १७ छं० ६)

यहाँ 'मई' शब्द व्यर्थ है।

(ख) धर्मवीरता विनयता। (रा० चं० प्र० २१, छं० २२)

यहाँ 'विनयता' में 'ता' प्रत्यय अधिक है।

संदिग्धत्व

जहाँ कवि के अभीष्ट अर्थ का ठीक ठीक पता न लगे कुछ सन्देह सा बना रहे वहाँ यह दोष माना जाता है यथा

या गिरि पर सुग्रीव नृप, ता संग मंत्री चारि।
बानर लई छड़ाय तिय, दीन्हों बालि निकारि॥

(रा० चं० प्र० १२, छं० ५६)

इस पद्य के पढ़ने से ऐसा लगता है कि किसी वानर ने स्त्री को छीन लिया और बालि को घर से निकाल दिया।

निहतार्थत्व

जहाँ किसी शब्द का अप्रचलित अर्थ में प्रयोग किया जाए वहाँ यह दोष माना जाता है। च्युतसंस्कृति के समान ही यह दोष भी केशव की 'रामचन्द्रिका' में बहुत मिलता है जैसे 'सहज' के अर्थ में 'सुख', 'सरयू' (नदी) के लिए 'सुरतरंगिनी' जल के अर्थ में 'विष' तथा 'जीवन' समाधि स्थिति के लिए 'तटी' बाण के मारने के लिए 'बधुमारे' निश्चय अथवा ज्ञान के अर्थ में 'विशेष' शत्रुघ्न के लिए 'रघुनन्दन' तथा 'परिहा', समुद्र के अर्थ में हरिमन्दिर' ब्रह्मा के लिए 'कमल', राम के लिए 'रघुपति' सम्बोधन आदि।

जिन केशव सुत सदा नृपकंवर कुंवर मणि। (रा० चं० प्र० २, छन्द १८)
कल्लोलमय मन सुर-तरंगिनी शोभ सनो। (वही, प्र० ३, छन्द ४२)
विषमय यह गोदावरी अमृत के फल देति।
केशव जीवनहार कोर दुःख अशेष हरि लेति॥ (वही, प्र० ११ छन्द २६)
सममीव बतीन को तरी तटी। (वही, वही, छन्द १८)
संभव संग लै भैरो सबै बल भातुद्धि क्यों न हतें बधुमारे॥
(वही, प्र० १६, छन्द १२)

अनन्त मुख गावैं । विशेष हि न पावैं । (वही, प्र० १, छन्द १५)
अनुवाद सिये निकसे रघुनन्दन (वही, प्र० १४ छन्द ४०)
भूमि गिरे अब ही करिहा रन । (वही, प्र० १६, छन्द १०)
कंकन को मति सी बड़ भागी ।
भो हरिमन्दिर सों अनुरागी । (वही, प्र० ११ छं० २४)
रघुपतिरामकलोचन अद्भुत सब केशोदास । (वही, प्र० २७ छन्द ४)

समाप्तपुनरावृत्तित्व

जहाँ किसी वाक्य को समाप्त करके भी पुनः विशेषणादि द्वारा उसे उठाया जाता है वहाँ यह दोष होता है ।

ब्रह्मादि देव जब विनय कीन । तट छीर-सिन्धु के परम दीन ।
(रा० चं० प्र० ११ छं० १२)

यहाँ 'तट छीर सिन्धु के' इन शब्दों के साथ वाक्य समाप्त हो गया था, किन्तु 'परम दीन' शब्दों के द्वारा उसे फिर से उठा लिया गया है ।

अनन्वयसम्बन्धत्व (अन्वय दोष)

जहाँ वाक्य पदों का सम्बन्ध कठिनता से बैठता है वहाँ यह दोष होता है ।

दशरथ कौन प्रभ तनय चन्द ।
केहि कारण पठय यहि निकेत ॥
निज देन लेन सन्देह हेत ॥
(रा० चं० प्र० १६, छं० ७३-७४)

यहाँ 'प्रभ' का अन्वय 'चन्द' के साथ तथा 'हेत' शब्द का अन्वय 'लेन' तथा 'देन' दोनों के साथ है । खींच-तान करने पर ही यह अन्वय होता है ।

न्यूनपदत्व

जहाँ अभीप्सित अर्थ के पूरक शब्दों का अभाव होता है वहाँ यह दोष होता है यथा

बिरहिनि का मुख देख क्यों हर डारि चन्द्रकलाहि ।
(रा० चं० प्र० ११ छं० ११)

यहाँ अर्थ तो यह है कि चन्द्रमा वियोगियों को दुःखदायक है अतः वे चन्द्रमा की निन्दा करते हैं इस निन्दा से बुरा मान कर क्या शिव अपने मस्तक पर से चन्द्रमा को गिरा देंगे । किन्तु वाक्य में पर्याप्त शब्दों की न्यूनता से ऐसा अर्थ सरलता से नहीं निकल पाता ।

पतत्प्रकर्षता

जहाँ किसी वस्तु का पहले उत्कर्ष दिखाकर फिर उसी का अपकर्ष दिखाया जाता है वहाँ यह दोष होता है ।

सुरपुर को भारत पवि-धाम्यो । जनु दिवि ते भूतल पर आयो ।
जनु धरणी में नक्षत्र विराजत । मुदित कहीं की पग जमपाता ॥
(रा० चं०, प्र० १२, छं० २४)

यहाँ पहले 'नदी' की तुलना 'आकाशगंगा' से कर उसका उत्कर्ष दिखाया है फिर उसी नदी की उपमा 'टूटी पुष्पों की टूटी हुई माला' से देकर उसका अपकर्ष दिखा दिया गया है।

कालविरुद्धता

(क) पांडव की प्रतिमा सम लेखों। अर्जुन भीम महामति देखो।
(रा० चं० प्र० ११ छं० २१)

यहाँ राम के मुख से 'अर्जुन' 'भीम' आदि पाण्डवों का वर्णन किया जाना कालविरुद्ध दोष है।

(ख) बुधत जैन सबा धुम गंगा। जोऽर्हन्मे यह तुम-तरंगा।
(रा० चं० प्र० ११ छं० १७)

राम के समय जैन मत प्रचलित था, यह विचारणीय है। अतः यहाँ काल विरुद्ध दोष है।

कहने की आवश्यकता नहीं कि कोई भी कवि इस प्रकार के दोष से सर्वथा मुक्त नहीं रह सकता। कवि अपनी उमंग एवं मस्ती में ऐसी छोटी-मोटी बातों की ओर विशेष ध्यान नहीं दिया करते। छन्द की गति के आग्रह से भी कभी-कभी इस प्रकार का औचित्य आवश्यक सा हो जाया करता है। यह काव्य-भाषा (Poetic Diction) है। गद्य-भाषा के नियमों से उसे परखना अनुचित होगा।

पाँचवाँ अध्याय

# केशव की विचारधारा तथा उनका इतिहास ज्ञान

## (अ) केशव की विचारधारा

### (१) केशव के दार्शनिक सिद्धान्त

केशव के दार्शनिक सिद्धान्तों का निरूपण 'विज्ञानगीता' तथा 'रामचन्द्रिका' नामक प्रबन्धों में हुआ है। 'विज्ञानगीता' में प्रतिपादित केशव के दार्शनिक सिद्धान्तों पर भारतीय अद्वैतवाद का प्रभाव दिखलाई देता है। इसी प्रकार 'रामचन्द्रिका' में उल्लिखित केशव की राम भावना पर भी वैष्णव अद्वैतवाद की स्पष्ट छाप परिलक्षित होती है। केशव के राम परब्रह्म हैं किन्तु उनके ब्रह्मत्व का आधार कौन-सा दार्शनिक वाद है इस विषय में उनके ग्रन्थ सर्वथा मौन हैं। हाँ भक्ति के क्षेत्र में वे रामानन्दी सम्प्रदाय से अवश्य प्रभावित जान पड़ते हैं।

*ब्रह्म*—केशव के मतानुसार 'ब्रह्म' वह लोकोत्तर शक्ति है जिसके समस्त जीव प्रतिबिम्ब हैं[1]। यही शक्ति ज्योतिस्वरूप निरीह तथा निरंजन मानी गई है[2]। उस अद्भुत प्रकाशमान ज्योति से ही इस जगत् की उत्पत्ति स्थिति तथा प्रलय होती है[3]। वह निर्मल ज्योति सदैव एक रूप तथा स्वतन्त्र रहती है[4]। उस लोकोत्तर शक्ति-ब्रह्म का न आदि है और न अन्त। वह अमित अगाध अकल अरूप और अज है। वह अजर-अमर है अद्भुत अचल तथा अवर्ण है। वह अच्युत है अनामय है अमल असंग और अक्षर है। वह निःसंग एवं अदृश्य है। ब्रह्मा विष्णु तथा शिव और वेद उसे 'जोहि सोहि' आदि शब्दों से पुकारते हैं[5]। वही ब्रह्म भीतर-बाहर और घट-घट में व्यापक है[6]।

---

१ सब जानि बूझियत मोहि राम।
सुनिये सो कहौं जग ब्रह्म नाम॥
तिनके अशेष प्रतिबिम्ब जाल।
तेइ जीव जानि जग में कृपाल॥ —रा० चं०, प्र० २५, छं० १।

२ ज्योति निरीह निरंजन मानी।
—रा० चं० प्र० २५, छं० १४ तथा वि० गी० प्र० १० छं० १८।

३ सकल शक्ति अनुमानिये अद्भुत ज्योति प्रकाश।
जाते जग को होत है उत्पत्ति थिति अरु नाश॥
—रा० चं० प्र० २५ छं० १५।

४ जानत जाकी ज्योति सब एक रूप स्वच्छन्द। —रा० चं० प्र० १ छं० २१।

५ जाको नाहीं आदि अंत अमित अगाधि युत अकल अरूप अज चित्त में अतुर है।
अमर अजर अज अद्भुत अवर्ण अंग अच्युत अनामय सुरमना रस्तु है।
अमल असंग अति अधर असंग अप अदृष्ट वैसिये को परसतु है।
विधि हरि हर वेद कहत जोहि सोहि केशोराइ ताहूं प्रणामहिं करतु है।
—वि० गी० प्र० १८ छं० १०।

६ बाहर भीतर व्यापक जो है। —वि० गी० प्र० १८ छं० १८।

ब्रह्म ही तमोगुण, सतोगुण और रजोगुण है। वह सर्वशक्तिमान् अद्भुत तथा अपरिमेय है। वह नित्यवस्तु, विचारपूर्ण एवं सर्वभाव से अदृष्ट है। न तो वह पुरुष है और न नारी। जगत् के अनेक स्वरूपों की उत्पत्ति ब्रह्म के ही अद्भुत भावों से हुई है। विष्णु से लेकर परमाणु तक सभी उसी से उत्पन्न हुए हैं[1]। ब्रह्म ही समस्त प्राणियों की शरण है। वह नित्य नवीन मायारहित तथा निर्विकार है। वह अखण्ड है, मुक्त तथा देवाधिदेव है[2]। उसी ने अपने गुणों के माध्यम से एक से अनेक रूप बना लिए हैं[3]।

वही रजोगुण का आश्रय लेकर ब्रह्मा के रूप में संसार की रचना करता है सतोगुण का आश्रय लेकर वह विष्णु नाम से समस्त संसार की रक्षा करता है और तमोगुण का आश्रय लेकर रुद्र के रूप में वही जगत् का नाश करता है[4]। जगत् का अस्तित्व उसी में है और वही जगत् रूप में व्यक्त हो रहा है[5]। ब्रह्म ही सत्यस्वरूप है[6]।

---

१ तम तेज सत्व अनन्त गुन बाहतु है जु अमेय।
सर्वशक्तिसमेत अद्भुत है अमान्य अमेय।
नित्यवस्तु विचार पूरण सर्वभाव अदृष्ट।
पुरुष नारि न जानिये सुनि सर्वभाव अदृष्ट।
ताक अद्भुत भाव ते भए स्वरूप अपार।
विष्णु आदि परमाणु ले, उपजत लगी न बार।
—वि० गी०, प्र० १५, छं० ११-१२।

२ अनादि अन्तहीनु है जु नित्य ही नवीनु है।
निरीह निर्विकार है सुमन्य अव्यहार है।
समस्त अंश मुक्त है सुदेव देव मुक्त है।
—वि० गी०, प्र० १५, छं० ४०-४१।

३ तुम ही गुण रूप गुणी तुम ठाये। तुम एक ते रूप अनेक बनाये॥
—रा० चं० प्र० १, छं० १०।

४ एक है जो रजोगुण रूप तिहारो। तेहि सृष्टि रची विधि नाम बिहारो॥
गुण सत्व धरे तुम रक्षक जाको। अब विष्णु कहै सिगरो जग ताको।
तुमहीं जग रुद्रस्वरूप संहारो। कहिये तेहि मध्य तमोगुण भारो।
—रा० चं०, प्र० १ छं० १७, १८।

५ तुम ही जग हौ जग है तुम ही में। —रा० चं० प्र० १, छं० ११।

६ एक ब्रह्म सांचो सदा।
—वि० गी० प्र० ११ छं० ८।

माया—केशव के मत में 'माया' का ही अन्य नाम 'संसृति' है। माया मोह की जाया है। संभ्रम, विभ्रमादि उसी की सन्तान हैं। उसकी समस्त कथा स्वप्न के सदृश है[1]। जिस प्रकार मनुष्य स्वप्न में संसार तथा उसके नाना दृश्यों का अनुभव करता है और कुछ समय के लिए उनमें भूला रहता है उसी प्रकार माया के कारण जीव भ्रमवश काल्पनिक 'संसृति' को वास्तविक एवं सत्य समझने लगता है। परन्तु माया परम दुरन्त है और उसका पार पाना अत्यन्त ही कठिन है (सब ही सब को सर्वदा माया परम दुरन्त—वि० गी० प्र० ११, छं० २६)।

सतोगुण रजोगुण तथा तमोगुण से युक्त यह माया त्रिगुणात्मिका है और यही जगत् का निमित्त कारण है। केशव के अनुसार उसके दो रूप हैं। एक रूप में उसका सम्बन्ध ब्रह्म से रहता है (जनु माया अच्छर सहित देखि—रा० च० प्र० १६, छं० ८१)। दूसरे रूप में वह जीवों के बन्धन का कार्य करती है (जीव बंधे सब आपनि माया—रा० चं० प्र० २१ छं० १६)।

जब तक विवेक द्वारा माया के परिवार (मोहादि) का नाश नहीं होता तब तक माया के वशीभूत रहने के कारण जीव को मुक्ति प्राप्त नहीं होती। मोहादि का नाश होने पर जब प्रबोध हो जाता है तो जीव इस जीवन में ही जीवनमुक्त हो जाता है[2]।

जीव—केशवदास जीव को ब्रह्म का प्रतिबिम्ब मानते हैं[3]। इसमें गीता की निम्नांकित पंक्ति[4] की छाया पड़ी है।

---

१ संसृति नाम कहावति माया जानहु ताकहं मोह की जाया।
संभ्रम विभ्रम संतति जाकी स्वप्न समान कथा सब ताकी।
—वि० गी० प्र० ११, छं० १८।

२ जब विवेक हति मोह को होइ प्रबोध संयुक्त।
तब ही जानो जीव को जग में जीवनमुक्त।
—वि० गी०, प्र० १ छं ११।

३ " जग ब्रह्म नाम।
तिनके शरीर प्रतिबिम्ब जान।
तेइ जीव जानि जग में कृपाल।
—रा० चं०, प्र० २५, छं० १।

४ ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातनः।
—श्रीमद्भगवद्गीता अध्याय १५, श्लोक ७।

जैसे सूर्य की किरणें सूर्य से निकलती तथा संसार में प्रकाश फैलाकर फिर उसी में लीन हो जाती हैं वैसे ही ब्रह्म का चिद् अंश जीव का स्फुरण कर अन्त में उसी में समा जाता है[1]।

ब्रह्म और जीव का अन्तर बतलाते हुए केशव कहते हैं कि ब्रह्म सर्वत्र एक रूप रहता है और जीव को अनेक बार जन्म लेना पड़ता है। ब्रह्म को जीव-दशा का पूर्ण ज्ञान है परन्तु अल्पज्ञ होने से जीव को ब्रह्म की रचना का ज्ञान नहीं होता[2]। यह जीव काम क्रोध मदादि अनेक माया के आवर्तनों में फँस कर इस संसार में इधर-उधर भ्रमता फिरता है—

काम क्रोध मद महो अपार। जैसे जीव भ्रम संसार॥

(रा० चं० प्र० २६, छं० ६)

और लोभ मोह मद तथा काम के वशीभूत हो कर अपने सहज रूप को भूल जाता है[3]। इतना ही नहीं वरन् काम क्रोध आदि के वश में फँसे हुए बेचारे जीव की बड़ी दुरवस्था होती है[4]।

वासना जीव को जिस ओर ले जाती है वह (जीव) उसी ओर जाकर लीन हो जाता है।

जित जो जैहि वासना तित तित ह्वै है लीन[5]।

यह वासना दो प्रकार की होती है।

दुविध वासना होति है शुभ अरु अशुभ प्रमान[6]।

---

1 उपजत ज्यों चित रूप तें जीवन तिहि विधि जात।
रवि तें उपजत अंशु ज्यों रवि ही माँझ समात॥
—वि गी प्र १६, छं० १८।

2 तुम आदि मध्य अवसान एक अरु जीव जन्म समुझी अनेक।
तुमही जु रची रचना विचारि, तेहि कौन भाँति समुझी मुरारि।
—रा चं प्र १६, छं १।

3 लोभ मद मोह बस काम जब ही भयो।
भूलि गयो रूप निज जीवि तिन सों गयो।
—रा चं प्र १२ छं ३।

4 सीचत लोभ दसौ दिसि को गहि मोह महा इत फाँसिहि डारे।
ऊँचे तें गर्व गिरावत क्रोधहु जीवहि लूहर लावत मारे॥
ऐसे में कोढ़ की खाज ज्यों केशव मारत कामहु बाण निनारे।
मारत पाँच करे पंचकूटहि कासों कहै जगजीव बिचारे॥
—रा० चं प्र २४ छं० ८।

5 वि० गी प्र० १४ छं ७२।
6 वही, वही, छं ४१।

अशुभ वासना में फँसकर जीव अनेक दुष्कर्म करता है जिसके फलस्वरूप जीव का उद्धार नहीं हो सकता। अतः शुभ वासना से ही उसे ब्रह्मपद की प्राप्ति हो सकती है। किन्तु शुभ मार्ग के लिए बड़ा यत्न करना पड़ता है[१]। शुभाशुभ कर्मों का फल भोगने के लिए जीव को अनेक शरीर तो अवश्य धारण करने पड़ते हैं किन्तु वह न मरता है और न जीता है। जन्म-मृत्यु जड़ शरीर का धर्म है, जीव का नहीं। शैशव यौवन तथा जरा आदि अवस्थाओं का सम्बन्ध भी जड़ शरीर से ही है[२]। केशव के ये भाव गीता से मिलते हैं[३]।

**जीव की कोटियाँ**—केशवदास जीव की तीन कोटियाँ उत्तम मध्यम और अधम मानते हैं। उत्तम कोटि के जीव वे कहलाते हैं जो ईश्वर की आज्ञा के अनुकूल काम करते हैं और जो संसार में सर्वदा विरक्त भाव से रहते हैं। यदि कभी किसी कारण वश उनसे ईश्वरेच्छा के विरुद्ध कोई कार्य हो जाता है तो वे अपने आप को स्वयं दण्डित करते हैं। वे दूसरे जीवों को भी अपने शुभ मार्ग पर ही ले जाते हैं[४]।

जो मन के कुछ वशीभूत हैं और प्रभु की महिमा को भूले हुए हैं वे मध्यम कोटि के जीव होते हैं। ये जीव शारीरिक तथा मानसिक कष्टों से पीड़ित होने पर

---

१ यत्नन सों शुभ पंथ चलावै। तौ अपनो तब ही पद पावै।

—रा० चं० प्र १५, छं० ५ (उत्तरार्द्ध)।

२ बालक वृद्ध कहो तुम काको।
देहनि को किधौं जीव प्रभा को ॥
है जड़ देह कहै सब कोई।
जीव सों बालक वृद्ध न होई ॥
जीव जरै न मरै नहिं छीजै।
ताकहँ शोक कहा अब कीजै ॥
जीवहि विप्र न क्षत्रिय जानो।
केवल ब्रह्म हिये महँ आनो ॥

—रा० चं० प्र० ३० छं० १ ११।

३ देहिनो ऽस्मिन्यथा देहे कौमारं यौवनं जरा।

—श्रीमद्भगवद्गीता अध्याय २ श्लोक १३।

न जायते म्रियते वा कदाचित्, न हन्यते हन्यमाने शरीरे।

—श्रीमद्भगवद्गीता अ० २ श्लोक २०।

४ उपजत माया संग ते जीव होत बहुरूप।
उत्तम मध्यम अधम सब सुनि लीजै अवभूप ॥
उत्तम ते प्रभुशासन संगत। हैं जग सों न कहूँ कहुँ रत ॥
कौन हूँ एक प्रकार ते भूपति। होतु है शासन भंग महामति ॥
आपुहि आपुनि दण्डी करि दण्डहि। कारज साधत हैं तिहु खंडहि ॥
औरहु आपने पंथ लगावै ॥

—वि० गी० प्र० १५ छं० ११ ११।

वेद-पुराणों की शरण जाते हैं और दान, व्रत संयम तप त्याग तथा जप आदि के द्वारा जन्मान्तर में ज्ञान प्राप्त करके जीवनमुक्त कहलाते हैं[1]।

अधम कोटि के जीव वे हैं जिन्हें प्रभु का कुछ भी ज्ञान नहीं और जिनमें अहंकार प्रबल है। ये वेद-पुराणों के वचनों को सुनकर भी अनेक प्रकार के पाप करते रहते हैं। केशव इन जीवों की अनेक श्रेणियाँ बतलाते हैं। ये जीव अपने-अपने कर्मों के अनुसार सुयोनि अथवा कुयोनियों में भ्रमण कर अपनी-अपनी बारी से प्रभु के पास पहुँच जाते हैं[2]।

सृष्टि—केशव के मत में दृश्य एवं अदृश्य समस्त व्यावहारिक सृष्टि का मूल कारण मन है (जग को कारण एक मन—वि० गी० प्र० २१ छं० ११)। इस बात को केशव ने 'विज्ञानगीता' में कई स्थलों पर समझाया है। एक स्थल पर कवि ने रूपक द्वारा बतलाया है कि ईश और माया के संसर्ग से सृष्टि की उत्पत्ति होती है। ईश और माया के संसर्ग से मन-रूपी पुत्र का जन्म होता है। मन की दो पत्नियाँ हैं प्रवृत्ति तथा निवृत्ति। प्रवृत्ति से तीनों लोकों की उत्पत्ति होती है। इसी से मोह, काम क्रोध लोभ आदि की उत्पत्ति होती है। विवेक सन्तोष सम विचार आदि निवृत्ति से उत्पन्न हैं[3]।

---

१ होय जे जीव कछु मन के वश। ते सब मध्यम जीव कहावें।
पीड़िये आधिनि व्याधिनि के जब। सुनत हैं अपने प्रभु के यश ॥
दानन दै व्रत संयम के तप। बूझत वेद पुराणन को तब ॥
जन्म गए बहु ज्ञाननि पावत। समत जपत शापत हैं जप ॥
ते जग जीवनमुक्त कहावत ॥
—वि० गी० प्र १६ छं० ११ २१।

२ जिनको न कछु अपने प्रभु की सुधि।
बहु भाँति बढ़ावत है मन की बुधि ॥
सुनिहैं सुनि वेद पुराननि के मत।
होत रहे बहु पापनि सों रत ॥
ते अति अधम बखानिये जीव अनेक प्रकार ॥
सदा सुयोनि कुयोनि में भ्रमत रहैं संसार ॥
उत्तम मध्यम अति, जीव है कमलवास ॥
अपने अपने औसुरें जैए प्रभु के पास ॥
—वि० गी० प्र १६ छं० १४ १६।

३ ईश माय त्रिलोक के उपजायो मन पूत।
सुन्दरी तिहि है करी तिहि ते त्रिलोक प्रभूत ॥
एक नाम निवृत्ति है अप एक प्रवृत्ति सुजान।
वंश द ताते भयो यह लोक मानि प्रमान।
महामोह दै आदि हम पाए जगत प्रवृत्ति।
सुबुधि विवेकहि आदि दै प्रगटत भई निवृत्ति ॥
—वि० गी० प्र १ छं ११ और १४।

गया है कि कौन वस्तु किस रंग की वर्णन करनी चाहिए। इसी प्रकार छठे प्रभाव में यह निरूपण किया गया है कि कौन सी वस्तु किस प्राकृति तथा गुण की वर्णन की जानी चाहिए। सातवें प्रभाव में भूमि-श्री वर्णन है जिसमें भुवन के प्राकृतिक दृश्यों एवं वस्तुओं के वर्णन की विधि का निर्देश किया गया है। आठवें प्रभाव में राज्यश्री का वर्णन है। इसमें राजा, रानी, राजकुमार, पुरोहित सेनापति दूत मन्त्री मंत्रणा, प्रयाण हय, गज आखेट जलकेलि आदि बातों के वर्णन की शिक्षा दी गई है। नवें प्रभाव से पन्द्रहवें प्रभाव तक विशिष्टालंकारों एवं उनके भेदोपभेदों का तथा सोलहवें में चित्रालंकार का वर्णन किया गया है। ये ही काव्य के वास्तविक अलंकार हैं। नवें प्रभाव में 'स्वभावोक्ति' से लेकर 'उत्प्रेक्षा' तक छः अलंकारों का वर्णन है। दसवां सम्पूर्ण प्रभाव आक्षेपालंकार को अर्पित है। शिक्षालेपालंकार के अन्तर्गत बारहमासा भी आ जाता है। ग्यारहवें प्रभाव में 'क्रम' से 'अनह्नुति' तक तेरह अलंकारों का निरूपण किया गया है। बारहवें प्रभाव में 'उक्ति' से लेकर 'युक्ति' तक छः अलंकारों का उल्लेख है। 'समाहित' से 'परिवृत्त' तक आठ अलंकारों का विवेचन तेरहवें प्रभाव में हुआ है। चौदहवां प्रभाव समस्त 'उपमा' अलंकार के निरूपण में लगा है। इसके साथ ही ग्रन्थ में राधा के नख से शिख तक प्रत्येक अंग का वर्णन भी किया गया है। पहले दोहे में प्रत्येक अंग के उपमान का निर्देश किया गया है और फिर कवित्त अथवा सवैया में उन उपमानों के सहारे अंग-विशेष का निरूपण हुआ है[१]। पन्द्रहवें में 'यमक' और अन्तिम प्रभाव में 'चित्रालंकार' का निरूपण हुआ है। प्रत्येक प्रभाव में लक्षण दोहे में और उदाहरण प्रायः कवित्त या सवैयों में दिये गए हैं। अधिकांश उदाहरण काव्य की दृष्टि से सरस एवं रमणीय बन पड़े हैं जैसा कि आगे किये गए विवेचन से स्पष्ट हो जायेगा।

(३) शिखनख

'शिखनख' का रचनाकाल विदित नहीं है। इस छोटे से ग्रन्थ में केशव ने अधिकांश परम्परा से चले आते प्राचीन संस्कृत आदि भाषा के ग्रन्थों में उल्लिखित उपमानों की सहायता से नायिका के अंग-प्रत्यंग की शोभा का वर्णन किया है। कुछ उपमानों की सृष्टि कवि ने स्वयं भी की है। इस ग्रन्थ में कवि ने ३१ बातों का वर्णन किया है। उनके नाम ये हैं—१ केश, २ वेणी ३ सीमंत ४ पाटी, ५ भाल ६ भ्रू, ७ नैन ८ तारा ९ कर्ण १० नासिका ११ कपोल १२ अधर, १३ दांत १४ चिबुक, १५ मुख १६ ग्रीवा १७ भुजमूल, १८ भुज १९ अंगुली, २० कुच २१ कुचाग्र २२ कुचान्त २३ रोमावली २४ उदर, २५ नाभि २६ त्रिवली, २७ नीवी २८ साड़ी २९ समस्त भूषण ३० अंगवास तथा ३१ सकल-शरीर।

काव्य की दृष्टि से 'शिखनख' सुन्दर रचना है।

---

१ इहि बिधि बरण्यौ सकल कवि अविरल अंग अंग प्रति अंग।
कही यथामति बरणि कवि, केशव पाय प्रसंग॥
क. प्रि० (मूल) लक्ष्मीनिधि, पृ १५ छं १६ (सम्पादकं)।

### (४) छन्दमाला

यह केशव का पिंगल-ग्रन्थ है जिसमें वर्णिक तथा मात्रिक दोनों प्रकार के छन्दों पर विचार किया गया है। केशव की दृष्टि यहाँ मात्रिक की अपेक्षा वर्णिक वृत्तों के विवेचन की ओर अधिक रही है। कारण स्यात् यही कहा जा सकता है कि संस्कृत में वर्णिक वृत्तों का ही राज्य है मात्रिक वृत्तों का नहीं। इस ग्रन्थ की रचना भाषा-कवियों के लिए ही हुई थी[1]।

ग्रन्थारम्भ मंगलाचरण से होता है। इसके अनन्तर एकाक्षरी छन्द से लेकर छब्बीस अक्षरों वाले छन्दों तक के लक्षण-उदाहरण दिये गए हैं। फिर दण्डक के सामान्य लक्षण का उल्लेख है। केवल एक अनंगशेखर दण्डक के लक्षण-उदाहरण के साथ ही वर्णवृत्त का प्रकरण समाप्त हो गया है। इस ग्रन्थ में जिन वर्णिक वृत्तों के लक्षण उदाहरण मिलते हैं उनके नाम इस प्रकार हैं—

श्री नारायण रमण तरणिजा मदन माया मालती सोमराजी शंकर विजोहा मंथान मलिका प्रमाणिका मल्लिका नगस्वरूपिणी मदनमोहन, दोधक तुरंगम नाग-स्वरूपिणी तोमर हरिणी अमृतगति तोमर संयुता मधुकुमा, सुपर्ण प्रयात इन्द्रवज्रा उपेन्द्रवज्रा मौक्तिकदाम मोटक सुन्दरी मोदक भुजंगप्रयात तामरस द्रुतविलम्बित कुसुमविचित्रा चन्द्रवर्त्म मालती वंशस्वनित प्रमिताक्षरा स्रग्विणी पंकजवाटिका तारक, कलहंस हरिलीला वसन्ततिलका मनोरमा मालती सुप्रिय निशिपालिका चामर नाराच, मनहरण ब्रह्मरूपक पद्ममाला पृथ्वी चंचरी कमला मुक्त कीलिका धर्म मदिरा विजय सुधा वसुधा माधवी, चन्द्रकला कमल कमल मकरंद मंजीरक लक्ष्मी विजया मदनमनोहर मालिनी हार तथा अनंगशेखर (७९)।

वर्णवृत्तों के पश्चात् ८४ छन्दों के नामों का उल्लेख मात्र है। सुरभाषा अहि (नाग) भाषा तथा नरभाषा (पिंगल) के विवरण के बाद कवि ने छन्दों के दो प्रकार वर्णवृत्त और कला (मात्रिक) वृत्त का वर्णन किया है। इसके साथ यह भी बताया गया है कि छन्दोमर्म की परख श्रवणमात्र से ही हो जाती है। तदनन्तर गाथा प्रकरण है। यहाँ गाथा के २७ भेदों का नामोल्लेख कर पुलिनी तथा विग्गाहा के लक्षण दिये गए हैं। केशव ने साथ ही यह भी स्वीकार किया है कि गाथा के अनेक भेद होते हैं[2]। फिर 'दोहों' के २३ भेदों के नाम बतलाये गए हैं। 'दुष्ट दोहा' का लक्षण भी दिया गया है[3]। कवित्त चतुष्पदी घत्ता मंद उल्लाल भेदोपभेदों सहित षट्पद (छप्पय) पज्झटिका अरिल्ल, पादाकुलक राससेनी नवपदी पद्मावती सोरठा कुण्डलिया दोहामन हाकलिका मधुभार, आभीर, हरिगीत त्रिभंगी हीर

---

१ भाषा कवि समुझै सबै सिगरे छन्द सुभाइ।
छन्दन की माला करी सोभन केसवराइ॥
—छन्दमाला (केशवग्रंथावली) छं० १।

२ छन्दमाला (केशवग्रंथावली) छं० १८।

३ वही छं० ११।

मदनमनोहर तथा मरहटा आदि छन्दों के सोदाहरण लक्षणों का निर्देश कर ग्रन्थ समाप्त हो जाता है। केशव के सम्पूर्ण छन्द विवेचन का आधार संस्कृत के 'वृत्त रत्नाकर' आदि पिंगल ग्रन्थ ही हैं और उसमें कोई नवीनता नहीं है। कुल मिलाकर यह ग्रन्थ साधारण कोटि का है। हिन्दी का सर्वप्रथम पिंगल-ग्रन्थ होने का गौरव इसे निःसंकोच दिया जा सकता है।

## (आ) रीतिकाव्य-ग्रंथों का काव्य पक्ष

'रसिकप्रिया' तथा 'कविप्रिया' ग्रन्थ केशव की काव्य प्रतिभा एवं सहृदयता के परिचायक हैं। इनमें जो स्फुट छन्द उदाहरण के रूप में आये हैं उन्हीं के आधार पर यहाँ केशव के रीतिकाव्य-ग्रन्थों के काव्य पक्ष पर विचार किया गया है।

### (१) भावव्यंजना

केशव को प्रबन्ध-काव्यों की अपेक्षा रीतिकाव्यों में भिन्न भिन्न मानव भावों के अभिव्यक्त करने में अधिक सफलता मिली है। प्रेम का विश्वव्यापी प्रभाव है। मनुष्य ही नहीं, प्राणी-मात्र प्रेम से प्रभावित है। केशव ने भी अधिकांश स्फुट छन्दों में नायक-नायिका के प्रेम तथा विविध अवस्थाओं और परिस्थितियों में प्रेमी व प्रेमिका के भावों की अत्यन्त ही सुन्दर एवं मार्मिक व्यंजना की है। इन छन्दों में राधा अथवा गोपियाँ तथा रसराज कृष्ण आलम्बन के रूप में प्रयुक्त हुए हैं।

अस्तु, प्रेम धीरे-धीरे अंकुरित तथा पल्लवित होता है। कृष्ण के शील रूप एवं गुणों के सम्बन्ध में सुनकर राधा उसके दर्शन के लिए लालायित हो उठती है। दर्शन तो मिल जाते हैं, किन्तु कृष्ण के रूप में उसका मन ऐसा उलझता है कि निकासे नहीं निकलता और निकसे भी कैसे कृष्ण की मोहिनी मूर्ति राधा के दिल में बस जो गई है—

> सोहैं दिवाय दिवाय सखी इक बारक कानन आन बसाये।
> जाने को केशव कानन ते कित ह्वै हरि नैननि मांझ सिधाये॥
> लाज के साज धरेई रहे तब नैनन लै मन हीं सों मिलाये।
> कैसी करौं अब क्यों निकसैं री हरेई हरे हिय मैं हरि आये॥
> (र० प्रि० प्र० ४, छं० २१)

राधा, कृष्ण की रूप-माधुरी पर मुग्ध है, पर यह मोहिनी एकांगी नहीं है। कृष्ण भी राधा के रूप-लावण्य पर लट्टू हुआ घर-बार छोड़कर वन-वन भटकता फिरता है—

> निपट कपट हरि प्रेम को प्रकट कर
> कौसी किसे वशीकर कैसे पर मानिये।
> काम को प्रहरण कालना को वरवन
> काहू को संकरपण सब जब जानिये।

किधौं केसौराइ मन मोहनी को मूषण है
किधौं ब्रजबालनि को बूषण बखानिये ।
सुनत हीं छूट्यो मान बन बन डोलें स्याम
राधे तेरी नाम के उचाटन मंत्र मानिये ।
(र० प्रि० प्र० ४ छं० २४)

नायिका 'लजीली' भी इतनी है कि नायक को छिपकर देखने पर भी उसकी आँखों में लज्जा समाई ही रहती है—

पहिले तजि आरस आरसी देखि घरीक घसै घनसारहि लै ।
पुनि पोंछ गुलाबनि सौंधि फुलेल अंगोछे में आछे अंगोछन कै ॥
कहि केसव मेद जवाद सौं माँजि इते पर आँजे में अंजन दै ।
बहुरे दुरि देखौं तौ देखौं कहा सखि लाज ते लोचन लागे रहैं ॥
(र० प्रि०, प्र० ४, छं० ७)

सुकुमारता भी उसकी हद दर्जे की ठहरी। केशों के भार से ही जब उसकी कमर मचकी जाती है तो कुचों का भार वे वह किस प्रकार वस सकेगी—

कलिहैं क्यों बलम्मुनि कुचनि के भार भये
कचन के भार तें लचकि लक जाति है ॥
(क० प्रि० प्र० १४ छं० १०)

ऐसी लावण्यमयी नायिका पर भला नायक क्यों न मोहित हो ? फलतः दोनों ओर का प्रेम बढ़ता जाता है और दोनों ही 'मिलन' के लिए विह्वल हो उठते हैं। इस प्रसंग में केशव ने नायक-नायिका के लीला ललित विलास आदि विभिन्न हावों का बड़ा ही रोचक एवं सजीव वर्णन किया है। नायक के रूप में कृष्ण के 'ललित' हाव का तनिक दर्शन कर लीजिए।

चपला पट मोर किरीट लसै मघवा धनु सोम बढ़ावत हैं ।
मृदु गावत आवत बेनु बजावत मित्र मयूर नचावत हैं ॥
उठि देखि भटू भरि लोचन चातक चित्त की ताप बुझावत हैं ।
घनश्याम घनैमन वेष धरे सु बने बन ते ब्रज आवत हैं ॥
(र० प्रि०, प्र० ६, छं० २६)

नायिका की भी प्रत्येक चेष्टा कितनी स्वाभाविक है—

कोमल विमल मन विमला सी सखी साथ
कमला ज्यों लीने हाथ कमल लनाल के ।
नूपुर की धुनि सुनि भोरें कलहंसन के
चौंकि चौंकि परै चारु चेरुवा मराल के ।

कचन के भार कुचभारनि सकुच भार
लचकि लचकि जात कटिनि बाल के।
हरें हरें बोलत बिलोकत हेरैं हरें,
हरें हरें चलत हरत मन लाल के॥
(र० प्रि०, प्र० ६, छं० २१)

जब किसी से प्रेम हो जाता है और उससे मिलन नहीं हो पाता तो बड़ी विचित्र सी दशा हो जाती है। मन सदा उद्‌भ्रान्त सा रहा करता है। न तो बोल जाता है और न हँसी। संगीत की ध्वनि बाण के समान लगती है। न वस्त्र पहनने की इच्छा होती है और न कोई शृंगार ही अच्छा लगता है। प्रेमी से सम्बन्ध रखने वाली वस्तुएँ ही रुचिकर लगती हैं। केशव के नायक कृष्ण की भी ऐसी ही दशा है—

बोलत न बोल कछू हाँसी न हँसत हरि
सुनत न गान बान तान बाम सी बहै।
ओढ़त न अंबरन बोलत दिगंबर सो
सम्बर ज्यों संबरारि-मुख देह की दहै॥
भूलिहू न सूँघे फूल फूल तूल कुम्हिलात,
गात, बात बीरा हूँ न बात काहू सों कहै।
जानि जानि चन्द्र-मुख केसव चकोर सम,
चन्द्रमुखी! चन्द ही के बिम्ब त्यों चितै रहै॥
(र० प्रि०, प्र० १४, छं० २)

दशा होते-होते हो जाती है यह कि—

पल ही पल सीतल होत सरीर, बिचारे सबै उपचार बिसारें।
जो कहिये तन चन्दन लावन चित्त कछू सुख दुख न धारें॥
केसव काम सुनें समुझें नहिं बूझिय औरनिहि को यह मारें।
योग कियो कै बियोग है काहु को लोग कहा इन रोगनि जारें॥
(र० प्रि० प्र ८ छं० १२)

नायिका को भी न बोलना सुहाता है और न देखना न हँसना अच्छा लगता है और न देखना ही। प्रतिक्षण उसका चित्त भ्रमित-सा रहता है—

बोल्यो सुहाइ न खेल्यो हँस्यो अरु देख्यो सुहाइ न दुःख बढ्यो सो।
लोकी यों बात सुनै समुझै न मनो मन काहू के मोह मढ्यो सो॥
केसव बूझत यों उर मैं मनमूढ़ भयो पुरा गूढ़ पढ्यो सो।
को कहै सांच बचावै को औरनहि बाको कछू चित्त चाव चढ्यो सो॥
(र० प्रि०, प्र० ८, छं० २७)

नायक-नायिका के बीच कुछ वाक्‌चातुर्य और परिहास भी प्रेम प्रवृत्ति का एक मनोहर अंग है। केशव के नायक कृष्ण भी कभी-कभी ऐसी छेड़-छाड़ करते देखे

जाते हैं। एक बार कृष्ण एक गोपी को मार्ग में रोककर खड़े हो जाते हैं और उससे कहने लगते हैं कि 'दै दधि'। गोपी कृष्ण को दही देना चाहती हुई भी देने से मना कर देती है और उसे 'बेच्यो न बच्यो तो डारि न दैहै' इन शब्दों में खिझाने लगती है। कृष्ण और गोपी के उत्तर प्रत्युत्तर को तनिक ध्यान से सुनिये और 'प्रेम की रार' का आनन्द लीजिए—

दै दधि दीनो उधार हो केशव दान कहा जब मोल लै खैहै।
दीन्हें बिना तु गई जो गई, न गई न गई घर ही फिरि जैहै॥
गो हितु बैर कियो कबहूँ हितु बैर किये बर नीको सु रैहै।
बैर कै गोरस बेचहुगी अहो बेच्यो न बेच्यो तो डारि न दैहै॥

(र० प्रि० प्र० १६, छं० ६)

प्रेम नायिका की अन्तरंग सखियाँ भी विनोद-परिहास में शामिल हो जाती हैं। एक दिन की बात है कि कृष्ण स्त्री का वेश धारण कर आते हैं। गोपियाँ तुरन्त राधा के समीप जाकर कहती हैं कि महावन से रति के समान सुन्दर एक रमणी आई है जो इस प्रकार आती है मानो स्वयं सरस्वती पधारी हों। राधा उसे बुला लाने के लिए कहती है। उसके आने पर राधा उससे आदरपूर्वक मिलती है। इस दृश्य को देखकर सभी गोपियाँ खिलखिला कर हँस पड़ती हैं। राधा को छकाने की गोपियों की यह युक्ति निराली ही है।

आई है एक महावन ते तिय पावत मानौं गिरा अनुहारी।
सुन्दरता अनु काम की कामिनी बोलि कह्यो वृषभानु दुलारी॥
गोपि कै ल्याई गोपालहि कै अगुआई मिली उठि आदर भारी।
केशव भेंटत ही भरि अंक हँसी सब कोक दै गोप कुमारी॥

(र० प्रि०, प्र० १४ छं० २६)

राधा के साथ हँसी-मजाक तो हो गया पर भला कृष्ण कैसे बच सकते हैं। एक गोपी खाली मटकी को सिर पर रखकर कुछ छाछ की छींटें मटकी पर डाले हुए उस मार्ग से होकर निकलती है जहाँ कृष्ण खड़े हैं। कृष्ण तुरन्त आगे बढ़कर उस मटकी को सिर से उतार लेते हैं। कृष्ण मटकी को खाली देखकर खिसियाने से हो जाते हैं। उधर गोपी मुख पर अंचल डालकर हँसने लगती है—

सखि आज सुनो इक मोहन की निकसी मटुकी सिर री हलकै।
पुनि बाँधि लई सुनिये नतनाय कहूँ कहूँ बुन्द करी छलकै॥
निकसी उहि गैल हुते जहँ मोहन लीनी उतारि तबै चलकै।
मटुकी उघरी स्याम खिसाई रहे उत ग्वारि हँसी मुख आँचल दै॥

(र० प्रि०, प्र० १४ छं० १०)

यदि हँसी में भी प्रेमी अपने प्रिय से कोई कटु बात कह देता है तो उसके हृदय पर बड़ा भारी आघात पहुँचता है। एक दिन कृष्ण हँसी में राधा से कह बैठते हैं कि जिसको पिता ने अपने घर से निकाल दिया है वह उसके साथ प्रेम किस प्रकार

मिमा सकेगी। यह सुनते ही उत्तर तो देना दूर रहा, राधा की आँखों में आँसुओं की धारा उमड़ आती है। सान्त्वना देने पर भी आधी रात तक उसका सिसकना बन्द नहीं हो पाता —

एक समै इक गोपि सों केसव कैं सखु हाँसि कि बात कही।
या कहु ताल दई तजि ताहि कहा हमसों रस रीति नहीं॥
को प्रति उत्तर देइ सखी दृग अंसुन की धवली उमहीं।
उर लाय लई अकुलाय तऊ अधिरातक लौं हिलकी न रही॥
(र० प्रि०, प्र ६, छं ४४)

प्रेम पूर्ण स्वत्व चाहता है। प्रेमी को यह भी सह्य नहीं होता कि उसका प्रिय किसी अन्य से भी प्रेम करे। एक दिन की बात है कि एक गोपी हँसकर कृष्ण से कुछ पूछ रही है। सहसा कृष्ण के मुँह से किसी अन्य स्त्री का नाम निकल पड़ता है। बस फिर तो गोपी के हाथ का पान का बीड़ा हाथ में और मुँह का मुँह में ही रह जाता है और आतुरतावश (नाम के) अक्षरों के साथ ही उसकी आँखों से अविरल आँसू बहने लग पड़ते हैं—

बूझत ही यह गोपी गुपालहि आबु कछू हँसि के पुरुषारथहि।
ऐसे में काहू को नाम सखी कहि कैसे धौं आइ गयो ब्रजनाथहि॥
बात कहावति ही जु रही सु रही मुख की मुख हाथ की हाथहि।
आतुर ह्वै उन आँखिन तै अँसुआ निकसे अखरानि के साथहि॥
(र० प्रि० प्र ६, छं० ६)

अपनी सखी के अंग पर नायक द्वारा किये गए रति-चिह्नों को देखकर तो नायिका के हृदय में ऐसी आह उठती है कि उसे बरबस कहना ही पड़ता है कि 'नाह के नेह के मामिले' में अपनी छाया का भी विश्वास न करना चाहिए—

अंग प्रति चरिये अंगियाउ न आपु तें बीच न धावन कीजै।
जानति हौं प्रिय प्यारे सखीन के नाउहू को नव नाउ न लीजै॥
चोरेहि चीज तें केसव लेऊ लगीं उनसों किन्हूँ बैठि क बीच।
नाह के नेह के मामिले आपनी छाँहहु को परतीति न कीजै॥
(र० प्रि० प्र० १२ छं० ६)

किन्तु 'नाह के नेह के मामिले' में होता तो सदा से यही आया कि—

आपु न हूजे दुखी दुख जाके हो ताहि कहा कबहूँ दुख दीजै॥
जा बिन और न सुहाइ न केसव ताहि सुहाइ सु तौ सब कीजै।
मान बड़ो जु रची तुम सौं वह तौ बिसराइ कहो क्यूं जीजै॥
जौ रिसियाइ तो क्यों मनावन सतो है दूध सिराइ तो पीजै।
(र० प्रि० प्र० १२ छं० २)

सीख तो अच्छी मिली पर परिस्थिति यहाँ की कुछ और ही है—

सीतल हूँ हीतल तिहारे न बसत वह,
तुम न बसत तिन ताको परताप नेहु।

आपने को हीरा को पराये हाथ ब्रजनाथ
दै कै तौ पछताय हाय मैन ऐसो मन मेहु ॥
एते पर केसोराय तुम्हें ना प्रवाह काहि ।
बड़े बड़ लागी मानो मूँद मुख मूरयो देहु ।
मांजी मुख छांडो छिन छूल न छबीले लाल ।
ऐसी तो नैकानि सों तुम्हही निबाहो नेहु ॥
(र० प्रि० प्र० १२, छं० २६)

छबीले लाल को नेह निबाहने की सूझती है तो यमुना के तट पर आ पहुँचते हैं और प्यारी का मन रख लेते हैं। प्यारी खिल उठती है और उसका सारा मान सहसा उल्लास में परिणत हो जाता है।

गिरि गिरि उठि उठि रीझ रीझ लागें कण्ठ ।
बीच बीच प्यारे होत छबि प्यारी प्यारी सों ॥
यामुन में प्रफुलाइ पाये पाये पातरनि ।
आछी आछी बातें कहुँ आछी एक हारी सों ॥
सुनत सुहाइ सब समुझि परे न कछू ।
केसोराइ की सौं दुरें देखो मैं तू प्यारी सों ॥
तरनि तनूजा तीर तरवर तर ठाढ़े ।
तारो दै दै हँसत कुमार काहू प्यारी सों ॥
(र० प्रि० प्र० १४ छं० १४)

कभी-कभी तो नायिका ऐसी रूठती है कि प्रिय के बार-बार मनाने पर भी नहीं मानती। पर अन्त में उसे अपने प्रिय पर मन ही मन पछताना पड़ता है—

बार बार बोले जब मौन्यो नाहिं बालिका तू
बालक ज्यों बोलिबे को अब बिललातु है।
ज्यों ज्यों पाँई परे त्यों त्यों पाइन तें पीन भयो
होत कहा अब जिये मानत ज्यों मातु है ॥
केसोदास तब छाँड़ि गियो हठ ही सौं हेत,
ताहू छाँड़ि प्रिय प्रिये बिन कहा जातु है।
ऐसे प्यारी पिय हो तौ मान्यो न मनायो तब
ऐसी तोहि बूझिये जु आबे पछितातु है ॥
(र० प्रि० प्र० ७ छं० २८)

जब नायिका बहुत मनाने पर भी नहीं मानती तो नायक भी रुष्ट होकर मान कर बैठता है। नायक का रूठ कर चला जाना था कि नायिका के हृदय में पुनः प्रेम उमड़ पड़ता है और वह झट अपनी एक सखी को नायक को मना लाने को भेजती है। सखी जाकर नायक से कहती है—

बारबार बरजी मैं सारस सरस मुखी
आरसी लै देखि मुख, या रस में बोरिहै।

सोमा के मिहोरे ती निहारति न नेक हू तू
हारी हैं मिहोरि सब कह्या केहू कोरिहै ॥
सुख को मिहोरो की न मान्यो सो भली करी न
केशोराय की सौं तोहि कोउब मान मोरिहै ॥
नाहू के मिहोरे किन मानति निहोरत हैं
नेह के मिहोरे फेरि मोहि तू निहोरिहै ॥
(क० प्रि०, प्र० ८, छं० ४)

प्रेम प्रसंग में अभिसार का भी अपना महत्व है। अभिसार प्रेम परीक्षा की कसौटी है। कुल-कानि तथा लोक-लाज का तनिक भी ध्यान न रखते हुए प्रेमिका का अपने प्रेमी से मिलने के लिए जाना उसके प्रगाढ़ प्रेम का परिचायक है। केशव की प्रेमान्ध नायिका प्रिय से मिलने के लिए चली जा रही है, उसे न तो 'चौपालों' में बैठे हुए गुरुजनों की चिन्ता है और न गली में खेलते हुए बालकों अथवा आती-जाती स्त्रियों की।

गोप बड़े बड़े बैठे अथाइन केशव कोटि सभा सबमाहीं।
खेलत बालक-जाल गलीन मैं बाल बिलोकि-बिलोकि बिकाहीं ॥
आवति जाति लुगाई चहूँ बिधि पू पुर मैं पहिचानति छाहीं।
चब सो प्रानन काढ़ि कहाँ चलि सुन्दरि है कछु तोहि कि नाहीं॥
(र प्रि० प्र० ७ छं० १६)

रात्रि का समय है। आकाश में मेघ छाए है। चारों ओर अंधकार का ही साम्राज्य है। प्रेमोन्मत्त नायिका ऊबड़-खाबड़ मार्ग में काँटों और कीच को लाँघती हुई अकेली आई है। उसका साहस देखकर नायक भी चकित रह जाता है। सचमुच इस प्रकार बिना बुलाये आकर नायिका ने नायक को मोल ले लिया है।

लीने हमें मोल अनबोलें आई बाम्यों मोह
मौंहि घनश्याम घनमाला बौलि ल्याई है।
देखो हूँ है कुछ कहीं देहऊ न देखी परै,
देखो कैसे बाढ़ कैसो दामिनी दिखाई है॥
ऊँचे नीचे बीच कीच कण्टक पीड़ पग
साहस गयंद गति अति सुखदाई है।
भारी भयकारी निसि निपट अकेली तुम
नाहीं प्राणनाथ साथ प्रेम की सहाई है॥
(र० प्रि० प्र० ७ छं० २१)

नायिका प्रम-परीक्षा में सफल निकलती है और उसकी प्रिय से मिलने की चिर साध पूरी हो जाती है। अब देखने को दो शरीर हैं परन्तु दोनों के प्राण और मन एक हैं।

एकै मति एकै गति एकै प्रान एकै मन
देखिबे को देह द्वै हैं नैनन की कोरी सी।
(र० प्रि० प्र० १२, छं० ३)

संयोग के अनन्तर वियोग प्रकृति का नियम है। परन्तु प्रेमी के लिए अपने प्रिय से बिछुड़ने की संभावना ही कितनी दुःखदायिनी होती है इसका अनुभव उसे ही हो सकता है जिसने वियोग-पीड़ा को सहन किया है। केशव की नायिका का प्रिय आज परदेश जा रहा है। बेचारी यह नहीं समझ पाती कि जाते समय अपने प्रिय से क्या कहे। यदि वह रहने को कहती है तो प्रभुता प्रकट होती है। यदि वह उसे जाने को कहती है तो अप्रेम सूचित होता है। यदि कहती है कि जैसा इच्छा हो वैसा करो तो उदासीनता प्रकट होती है। यदि कहती है कि अपने साथ ले चलो तो लोक लाज के निर्वाह करने का प्रश्न आता है। अन्त में वह अपने प्रिय से ही पूछती है कि उस अवसर पर उसे क्या कहना चाहिए।

जो हौं कहौं 'रहिये' तो प्रभुता प्रगट होति,
'चलन' कहौं तो हित हानि नाहिं सहनो।
भावै सो करहु तो उदास भाव प्राणनाथ
'साथ लै चलहु' कैसे लोक लाज बहनो॥
केशोराय की सौं तुम सुनहु छबीले लाल
चले ही बनत जोपै नाहीं राजा रहनो।
तैसियै सिखावो सीख तुमही सुजान प्रिय,
तुमहिं चलत मोहिं जैसो कछू कहनो॥
(क० प्रि० प्र० १० छं० २०)

इस पर भी नायक चला ही जाता है। नाय विनयता को ठहरो। बस फिर तो नायिका विह्वल हो उठती है। भ्रमरी के समान वन-वीथिकाओं में भ्रमण करती फिरती है। चातकी के समान 'पी पी' की रट लगाए रहती है। चकई के सदृश चन्द्रमा को देखकर चुप हो जाती है। मोर की ध्वनि सुनकर इधर-उधर छिप जाने का प्रयास करने लगती है।

भौंरनि ज्यों भ्रमत रहत बनवीथिकानि
हंसिनि ज्यों मृदुल मृणालिका चहति है।
पीउ पीउ रटत रहत चित चातकी ज्यों
चन्द चितै चकई ज्यों चुप ह्वै रहति है॥
हिरनी ज्यों हेरति न केशरि के काननहिं
केका सुनि व्याली ज्यों बिलान ही चहति है।
केशव कुँवर कान्ह बिरह तिहारे ऐसी
सूरति न राधिका की मूरति गहति है॥
(र० प्रि० प्र० ११ छं० २०)

प्रिय के वियोग में नायिका की अत्यन्त ही शोचनीय दशा हो गई है। आँखों से निरन्तर अश्रुधारा बहती रहती है। श्वासों के साथ ही रात्रि भी बढ़ती जा रही है और घटाये नहीं घटती। उसकी हँसी भी उड़ गई है। और बिजली की भाँति

सोमा के निहोरे सी निहारति न नेकहू तू
हारी हैं निहोरि सब कहा केहू कोरिहै ॥
सुख की निहोरो जो न मान्यो सो भली करी न
केशोराय की सौं तोहि कोऊ माल मोरिहै ॥
नाह के निहोरे बिन आवति निहोरत है
गेह के निहोरे फेरि मोहि तू निहोरिहै ॥
(र० प्रि०, प्र० ८, छं० ४०)

प्रेम प्रसंग में अभिसार का भी अपना महत्त्व है। अभिसार प्रेम परीक्षा की कसौटी है। कुल-कानि तथा लोक-लाज का तनिक भी ध्यान न करते हुए प्रेमिका का अपने प्रेमी से मिलने के लिए जाना उसके प्रगाढ़ प्रेम का परिचायक है। केशव की प्रेमान्ध नायिका प्रिय से मिलने के लिए चली जा रही है, उसे न तो 'चौपालों' में बैठे हुए गुरुजनों की चिन्ता है और न गली में खेलते हुए बालकों अथवा आती जाती स्त्रियों की।

चोप बड़े बड़े बैठे अथाइन केशव कोटि सभा अवगाहीं।
खेलत बालक-जाल गलीन में बाल बिलोकि-बिलोकि बिकाहीं ॥
आवति जाति लुगाई कहूँ बिधि पूछ पुत में पछिवानति नाहीं।
कब सो आनन काढ़ि कहाँ चलि पूछत है कछु तोहि कि नाहीं॥
(र० प्रि० प्र० ७ छं० २६)

रात्रि का समय है। आकाश में मेघ छाए हैं। चारों ओर अंधकार का ही साम्राज्य है। प्रेमोन्मत्त नायिका ऊबड़-खाबड़ मार्ग में काँटों और कीच को लाँघती हुई अकेली आई है। उसका साहस देखकर नायक भी चकित रह जाता है। सचमुच इस प्रकार बिना बुलाये आकर नायिका ने नायक को मोल ले लिया है।

लीने हमें मोल अनबोलें आई चाल्यों मोह
मोहि घनश्याम घनमाला बोलि ल्याई है।
देखो हूँ है कुछ कहीं देहऊ न देखी परै,
देखो कैसे बाट केसो दामिनी दिखाई है ॥
ऊँचे नीचे कीच बीच कंटकन पोंडे पग
साहस सर्वस चलि अति सुखदाई है।
भारी अवकारी निसि विपद अकेली तुम
नाहीं प्राणनाथ साथ प्रेम की सहाई है ॥
(र प्रि प्र० ७ छं० २१)

नायिका प्रेम-परीक्षा में सफल निकलती है और उसकी प्रिय से मिलने की चिर साध पूरी हो जाती है। अब देखने को दो शरीर हैं परन्तु दोनों के प्राण और मन एक हैं।

एकै मति एकै गति एकै प्राण एकै मन
देखिबे को देह द्वै हैं नैनन की कोरी सी।
(र० प्रि प्र० १२, छं० ५)

संयोग के अनन्तर वियोग प्रकृति का नियम है। परन्तु प्रेमी के लिए अपने प्रिय से बिछुड़ने की सम्भावना ही कितनी दुःखदायिनी होती है इसका अनुभव उसे ही हो सकता है जिसने वियोग-पीड़ा को सहन किया है। केशव की नायिका का प्रिय आज परदेश जा रहा है। बेचारी यह नहीं समझ पाती कि जाते समय अपने प्रिय से क्या कहे। यदि वह रहने को कहती है तो प्रभुता प्रकट होती है। यदि वह चले जाने को कहती है तो अप्रेम सूचित होता है। यदि कहती है कि जैसा अच्छा लगे वैसा करो तो उदासीनता प्रकट होती है। यदि कहती है कि अपने साथ ले चलो तो लोक लाज के निर्वाह करने का प्रश्न आता है। अत में वह अपने प्रिय से ही पूछती है कि उस अवसर पर उसे क्या कहना चाहिए।

जौ हौं कहौं 'रहिये' तो प्रभुता प्रगट होति,
'चलन' कहौं तो हित हानि नाहिं सहनो।
'भावै सो करहु' तो उदास भाव प्राननाथ
'साथ लै चलहु' कैसे लोक लाज बहनो॥
केसोराय की सौं तुम सुनहु छबीले लाल
चले ही बनत जोपै नाहीं राजा रहनो।
तैसिये सिखावो सीख तुमही सुजान प्रिय
तुमहि चलत मोहि जैसो कछू कहनो॥
(क० प्रि० प्र० १० छं० २०)

इस पर भी नायक चला ही जाता है। कार्य विवशता जो ठहरी। बस फिर तो नायिका विक्षुब्ध हो उठती है। भ्रमरी के समान वन-वीथिकाओं में भ्रमण करती फिरती है। चातकी के समान 'पी पी' की रट लगाए रहती है। चकई के सदृश चन्द्रमा को देखकर चुप हो जाती है। मोर की ध्वनि सुनकर इधर-उधर छिप जाने का प्रयास करने लगती है।

भौंरनि ज्यो भ्रमत रहत बनबीथिकान
हंसिनि ज्यौं मृदुल मृनालिका चहति है।
पीउ पीउ रटत रहत चित चातकी ज्यौं
चन्द चितै चकई ज्यौं चुप ह्वै रहति है॥
हिरनी ज्यौं हेरति न केसरि के काननको
केका सुनि ब्याली ज्यौं बिलान ही चहति है।
केसव कुँवर कान्ह बिरह तिहारे ऐसी
सुरति न राधिका की मूरति गहति है॥
(र० प्रि० प्र० ११ छं० १०)

प्रिय के वियोग में नायिका की अवस्था ही शोचनीय बना हो गई है। आँखों से निरन्तर अश्रुधारा बहती रहती है। श्वासों के साथ ही रात्रि भी बढ़ती जा रही है और काटे नहीं कटती। उसकी हँसी भी उड़ गई है। नींद बिजली की भाँति

अन्न पान को ही भाकर चली जाती है। चातकी के समान पीऊ पीऊ की रट लगी रहती है। शरीर प्रचण्ड ताप से तप रहा है।

नेह कि है सखि आँसु उसाँसनि साथ निसा सु निसासिनी बाढ़ी ।
हाँसी गयी उड़ि हाँसिनि ज्यौं चपला सम नींद गई गति काढ़ी ॥
चातकि ज्यौं पिउ पीउ रटै बढ़ी ताप तरंगिनी ज्यौं तन गाढ़ी ।
केशव जाकी दशा सुनि हौं अब आगि बिना अंग अंगनि डाढ़ी ॥
(र० प्रि० प्र० ८, छं० ४२)

नायिका की विरह-व्यथा दिनों-दिन बढ़ती ही जा रही है। और अब तो वह बार-बार चौंक चौंक कर इधर उधर देखती है। पृथ्वी पर पाँव लड़खड़ाते हैं और अपनी ही परछाईं देखकर डर सी जाती है। पूछते हैं कुछ और उत्तर देती है कुछ और ही। क्षण भर में ही वह सारी सुध-बुध भूल गई है। न तो उसे घूँघट निकालने की चिन्ता है और न वस्त्र सम्भालने की। ऐसा लगता है जैसे उसे किसी की नजर लग गई हो वायु का प्रकोप हो गया हो अथवा किसी ने कुछ जादू-टोना करा दिया हो।

केशव चौंकति सी चितवै छिति पाँ धर कै तरकै तकि छाँही ।
बूझिये और कहै मुख और सु और की और भई छन माँही ॥
डीठि लगी किधौं बाइ लगी मन भूलि परयो कै करयो कछु काँहीं ॥
घूँघट की घट की पट की हरि आजु कछू सुधि राधिकै नाहीं ।
(र० प्रि० प्र० ८ छं० ४२)

उसकी वियोग-व्यथा तो यहाँ तक बढ़ जाती है कि सारा उपचार ही निष्फल जाता है।

सीतल समीर डारि चारु चन्द्रिका निवारि,
केशोदास ऐसे ही तो हरषु हिरातु है ।
फूलन फैलाय डारि, हार डारि घनसार
चंदन को डारि चित चौगुनो चिरातु है ॥
नीर हीन मीन मुरझानो जीवै नीर ही पै
छीर के छिरके कहा धीरजु धिरातु है ।
पाई है तैं पीर किधौं योंही उपचार करै,
आग को तो दाध्यो अग आगही सिरातु है ॥
(र० प्रि० प्र० ६, छं० १८)

सखियाँ भी अनेक प्रकार से सान्त्वना दे देकर हार जाती हैं। पर उनकी शिक्षा उसके समझ में नहीं आती। अंत में वह खीझ कर कह पड़ती है—

उठि जाहु जो न मानै काहू की बलाइ जानै ।
मान सौं जो पहिचानै ताके आइयतु है ॥
माखे सी है आजु ही मिलौं कि अरि जानै नाहि ।
आगि लागे मेरी आली नेह पाइयतु है ॥
(र० प्रि० प्र० ११ छं० ७)

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि केशव को शृंगार के उपांग तथा विभाव दोनों पक्षों के निरूपण में पूर्ण सफलता मिली है। इसके अंग शृंगाररस का चित्रण करने वाले हिन्दी साहित्य के किसी भी कवि के छन्दों के समकक्ष रखा जा सकता है। 'रसिकप्रिया' तथा 'कविप्रिया' में इस प्रकार के अनेक बहुत से छन्द भरे पड़े हैं जो कवि की सूक्ष्मदर्शिता तथा सहृदयता के द्योतक हैं। इन छन्दों को दृष्टि में रखते हुए कवि को हृदयहीन कहना उसके साथ अन्याय करना है। हाँ कहीं-कहीं कुछ छन्दों में अश्लीलता अवश्य आ गई है पर इसके लिए केशव को ही दोषी नहीं ठहराया जा सकता। यह बहुत कुछ समय तथा समाज का प्रभाव है जिसमें केशव हुए थे। प्रायः कोई भी तत्कालीन शृंगारी कवि इस दोष से अपने आप को सर्वथा बचा नहीं सका है। औरों की तो बात ही क्या सूरदास जैसे महाकवि भी इस दोष की झपट में किसी न किसी रूप तक आ ही गए हैं।

(२) वर्णन

प्रकृति-वर्णन

केशव ने अपने रीतिकाव्य-ग्रन्थों में प्रकृति का उपयोग तीन रूपों में किया है—(१) नामोल्लेख शैली के रूप में (२) उद्दीपन के रूप में तथा (३) आलंकारिक रूप में।

'कविप्रिया' में कवि ने अभिप्रेत प्रकृति के दृश्यों अथवा पदार्थों के वर्णन में नामोल्लेख वाली शैली को अपनाया है। इसमें अन्य सभी दृश्यों के वर्णन के अन्तर्गत उनसे सम्बन्ध रखने वाली वस्तुओं के नाम गिनाए गए हैं। कवि के मत में किसी देश का वर्णन करने में रत्न-खानि पशु, पक्षी वन बसन सुगन्ध सौरभ, नदी नगर, पशु भाषा और पहनाव का वर्णन अपेक्षित है (क० प्रि० प्र० ७ छ० २)। अतः अपने देश में इन वस्तुओं का केवल नामोल्लेख ही किया है[1]। इसी प्रकार नगर वर्णन में वन बाग अटा ध्वजा आदि के नाममात्र ही गिनाए गए हैं[2]।

---

१ खाटी खाटी अदन, कंचन कनु बानु, पशु
रतन रतनमान पान वाहन बखानिये।
वास भोग भोग भाग बाग राग रंग
भूषननि भूषित सुभाषा सुख सानिये।
साजो पूरी तीरथ सरित सब यज्ञादिक,
केशोदास पूरन पुरान, गुन गानिये।
कोशलेस ऐसे देश राजा रामसिंह जू है
देसनि की मनि, मध्यदेश बखानिये।
—क० प्रि०, प्र० ७ छं० ११

२ चहुँभाग बाग बन मानहु सघन घन
सोभा की सी शाला हंसमाला सी सरित बर।

केशव ने वसन्त, ग्रीष्म, वर्षा शरद हेमन्त तथा शिशिर आदि पर ऋतुओं को क्रमशः शिव का समाज, असुर-समूह कालिका शारदा विरहिणी और वारनारि (गणिका) के रूप में देखा है[1]। ऋतुओं में होने वाले प्राकृतिक सौन्दर्य का यहाँ पूर्णतया अभाव ही है।

केशव ने अलंकार के रूप में प्रकृति से स्थल-स्थल पर काम लिया है। जलकेलि के समय 'चन्द्रमुखी' युवतियों की उपमा कमल से देते हुए कवि कहता है—

केसोदास आस पास भँवर भँवत जल
केलि में जलजमुखी जलज सी सोहियै।
(क० प्रि० प्र० ८ छं० १७)

नायिका के सुकुमार शरीर की उपमा कवि ने लहलहाती हुई लता से दी है—

काम हो की दुलही सी काके कुल उलही सु,
लहलही ललित लता सी लोल सोहियै।
(क० प्रि० प्र० ६, छं० १०)

एक स्थल पर षोडश-वर्षीया नायिका और चम्पा की माला में साम्य देखते हुए कवि का कथन है—

चातुरी की शाला मानि आतुर ह्वै नंदलाल
चंपे की सी माला बाला उर उरझाइये।
(क० प्रि० प्र० १४ छं० १)

विरहिणी की नींद के क्षण भर के लिए आ जाने और फिर चले जाने की उपमा के लिए कवि ने 'चपला' को चुना है।

चपला सम नींद भई अति काढ़ी। (क० प्रि० प्र ८, छं० ४२)

लोगों के अँगुली उठाने पर नायक-नायिका की प्रीति के मुरझा जाने की उपमा कुम्हड़ की बतिया से देते हुए कवि कहता है—

प्रीत कुम्हेंड़े की बेंड़ी जई सम, होति तुम्हें अँगुरी पसरोहीं॥
(क० प्रि प्र० १० छं० ६)

इसी प्रकार नायक-नायिका की विरह-दशा के वर्णन तथा मान-मोचन के प्रसंग में कवि ने बहुत से स्थलों पर प्रकृति से उद्दीपन का काम लिया है। केशव

---

ऊँचे ऊँचे अटनि पताका अति ऊँची जनु,
कौशिक की कीन्ही गंगा खेलत तरल तर॥
आपने सुखनि आगे निन्दत नरेन्द्र और
घर घर देखियत देवता से नारि नर।
केसोदास त्रास जहाँ केवल अदृष्ट ही को
वारिये नगर और ओरछा नगर पर।
—क प्रि प्र० ७, छं १।

1 क० प्रि० प्र० ७, छं० २८, १, २९, ३४ ३२ तथा १८।

को विरहिणी का शीतल वस्तुओं से उपचार हो रहा है। किन्तु उसका विरह-ताप कम होने के स्थान पर और भी बढ़ता ही जाता है[1]। राधा-कृष्ण के मान-मोचन के प्रसंग में भी कवि ने प्रकृति की वस्तुओं का उद्दीपन के रूप में उपयोग किया है[2]।

केशव ने बारह मासों का वर्णन भाक्षपालंकार के अन्तर्गत किया है। प्रत्येक मास में कोई-न-कोई नायक परदेश जाने के लिए तैयार बैठा है। उसकी प्रमिका विविध प्रकार की प्रकृति की उद्दीपक वस्तुओं का उल्लेख कर उसे जाने से रोकती है। केशव ने सारे बारहमासा के प्रसंग में अधिकांश प्रकृति से उद्दीपन का काम लिया है जैसे चैत्र मास के वर्णन में[3]।

बिम्बग्राहक स्वतंत्र प्रकृति वर्णन केशव के रीतिकाव्यों में अधिकांश नहीं पाया जाता। किन्तु फिर भी कुछ वर्णन ऐसे हैं जहाँ केशव प्रकृति के स्वाभाविक एवं

---

१ सीतल समीर डारि चन्द्रचन्द्रिका निवारि,
केसोदास ऐसे ही तो हरत हियरु है।
फूलन फैलाइ डारि झारि डारि घनसार,
चन्दन को डारे चित चौगुनो चिराधु है।
नीर हीन मीन मुरझाइ जीवै नीर ही तें
छीर के छिरीके कहा धीरज धिराधु है।
पाई है तें पीर कौनों यों ही उपचार करै,
आपि को तो डाढो अंग आप ही सिराधु है।
—र० प्रि प्र १ छं १२ तथा क प्रि प्र ८, छं १८ (पाठान्तर से)।

२ पवनि की घोर सुनि मोरन के सोर सुनि
सुनि सुनि केशव अलाप आली गन को।
दामिनि दमक देखि दीप की दिपति देखि
देख सुभ सेज देखि सदन सुमन को।
कुंकुम की बास घनसार की सुबास भये
फूलनि की बास मन फूलि के मिलन को।
हँसि-हँसि मिले दोऊ अनही मिलाय मान
छूटि गयो एकै बार राधिका रवन को।
—क प्रि० प्र १२, छं० २१ तथा र प्रि० प्र १० छं २७।

३ फूलीं लतिका ललित तरुनितर फूले तरुवर।
फूली सरिता सुभग सरस फूले सब सरवर॥
फूलीं कामिनि कामरूप करि कंतनि पूजहि।
सुक सारो कुल केलि फूलि कोकिल कल कूजहिं॥
कहि केशव ऐसी फूल महँ सेज न सूल न लाइये।
पिय आपु चलन की को चली चित न चैत चलाइये॥
—क प्रि प्र १ छं० २४।

सुन्दर चित्र भी उपस्थित कर सके हैं। इस कथन के प्रमाणस्वरूप 'सावन' तथा 'मार्गो' के वर्णन प्रस्तुत किए जा सकते हैं। सावन का कैसा सजीव रूप है[1]।

## वस्तु तथा दृश्य-वर्णन

कविप्रिया' में केशव ने 'साधारण' अलंकारों के अन्तर्गत अनेक वस्तुओं तथा दृश्यों के वर्णन का विधान किया है परन्तु उनके अधिकांश वर्णन परम्परागत हैं। उनके सागर, आश्रम आदि के वर्णन सुनी सुनाई बातों के आधार पर ही किए गए प्रतीत होते हैं। सागर को उन्होंने शंकर का शरीर कश्यप का घर, संत हृदय तथा नागरिक के रूपों में देखा है[2]। इसी प्रकार कवि ने आश्रम का वर्णन भी बिना देखे परम्परा से चली आती बातों के ही आधार पर किया है। अत: उसमें उतनी स्वाभाविकता तथा सजीवता नहीं आ पाई है। वह चित्र का सदन बन कर ही रह गया है[3]। परन्तु फिर भी इस प्रकार के छन्द देखने में आते हैं जहाँ कवि ने स्वाभाविक एवं यथातथ्य चित्र उपस्थित किए हैं। ऐसे दो उदाहरण यहाँ प्रस्तुत किये जाते हैं। कवि ने सेना-प्रयाण का बड़ा ही स्वाभाविक वर्णन किया है। दिग्विजय के लिए प्रस्थान करती हुई राम की सेना का वर्णन करते हुए कवि कहता है—

---

१ केशव सरिता सकल मिलत सागर मन मोहैं।
ललित लता लपटात तरुन तन तरवर सोहैं॥
रुचि चपला मिलि मेघ चपल चमकत चहुँ ओरन।
मन भावन कहँ भेंटि भूमि कूजत मिस मोरन॥
यहि रीति रमन रमनी सकल लागे रमन रमावनैं।
प्रिय गमन करन की को कहै गमन सुनिय नहिं सावनैं॥
—क प्रि प्र १ छं १८।

२ भूति विभूति पियूषहु की बिष ईस शरीर कि पाप बिपोहैं।
है किधौं केशव कश्यप को घर देव अदेवन के मन मोहैं॥
संत हियो कि बसे हरि संतत शोभ अनन्त कहै कबि को है।
चन्दन नीर तरंग तरंगित नागर कोऊ कि सागर सोहै॥
—क प्रि प्र ७, छं० २६।

३ केशोदास मृगज बछेरू चूषैं बाघिनीन
चाटत सुरभि बाघ बालक बदन है।
सिंहन की सटा ऐंचैं कलभ करनि करि
सिंहन को आसन गयंद को रदन है।
फनी के फननि पर नाचत मुदित मोर
क्रोध न बिरोध जहाँ मद न मदन है।
बानर फिरत डोरे डोरे अंध तापसन,
ऋषि को निवास कैधौं सिव को सदन है।
—क प्रि० प्र० ७, छ २२।

नाद पूरि, धूरि पूरि, तूरि बन, चूरि गिरि
सोखि सोखि जल भूरि,
केशोदास आसपास ठौर ठौर राखि ज
तिनकी संपति सब अ
उन्नत नवाय, नत उन्नत बनाय
भूतल की जीविका भु—
पूरित समूह खात, भूरा मिश भूतिल कै
भाई बस बिधि बीति सेना रघुनाथ की।
(क० प्रि० प्र० ८ छं० २४)

जल केलि का चित्र भी कितना यथातथ्य बन पड़ा है—

एक दमयन्ती ऐसी हरैं हँसि हंस-बंस
एक हंसिनी सी बिसहार हिये रोहिये।
भूषण गिरत एक लेत बूड़ि बीचि-बीच
मीन-गति-लीन, हीन उपमा न टोहिये॥
एकै मत कै कै कंठ लागि बूड़ि बूड़ि जात
जलदेवता सी दुग देवता बिमोहिये।
केशोदास आसपास भँवर भँवत जल
केलि में जलजमुखी जलज सी सोहिये॥
(क० प्रि०, प्र० ८ छं० १७)

नखशिख-वर्णन

केशव ने 'कविप्रिया' में नखशिख वर्णन के अन्तर्गत नायिका के भिन्न-भिन्न अंगों का वर्णन अलग-अलग कवित्त में किया है और प्रत्येक अंग के लिए सदृशालंकार के सहारे अनेक उपमानों का उल्लेख किया है। 'शिखनख' ग्रन्थ में भी कवि ने इसी प्रणाली का अनुसरण किया है। उनके अधिकांश उपमान परम्परागत हैं परन्तु कुछ उपमानों की सृष्टि उन्होंने स्वयं भी की है। उनमें से कुछ ऐसे भी हैं जिनका अंग-विशेष से कोई सम्बन्ध अथवा साम्य नहीं है जैसे कटि का 'सूम की मिठाई' 'साधु की कुढ़ाई' स्यार की ढिठाई' आदि शोभा का कवित्त रीति आरभटी सात्विकी 'भारती' आदि अथवा वाणी का इन्दिरा के मन्दिर की माई' उपमान देना। अधिकतर वर्णन इस प्रकार के ही हैं परन्तु कुछ कवित्त ऐसे भी दिखाई पड़ते हैं जहाँ केशव के अंग-विशेष के सौन्दर्य को पूर्णतया अंकित किया है जैसे अधर अथवा कुच का वर्णन। कवि ने 'अधर' का वर्णन इस प्रकार किया है—

अधर अरुण अति सुरुचि सुधा के घर
कोमल अमल दल द्युति छीनि लीनी है।
केशव सुगन्ध मधुमासयुत कौन काम
बिद्रुम कठोर कछु बिम्ब मति हीनी है।

सुन्दर फि 'मानों' ब
सूछम सुरेख मति सुची सुची सविसेष
चतुर चतुरमुख रेखा रचि कीनी है।
मानों मैन गुद डुरि नाह के नयन मति
मनि मनि सिवे कहूँ बिना मनि कीनी है।
(क० प्रि० (मूल) नखशिख छं० १८)

केशव का सर्वांग-वर्णन भी कैसा स्वाभाविक है—

चन्द्र कैसो भाग भाल भृकुटी कमान ऐसी
मैन कैसे पैने सर नैननि बिलास है।
नासिका सरोज गंधवाह से सुगंधवाह
दारयो से दसन कैसो बिजुरी सो हास है।
भाई ऐसी ग्रीव भुज पान सी उदर अरु,
पंकज से पांय गति हंस की सी चाल है।
देखी है गुपाल एक गोपिका मैं देवता सी
सोनै सो सरीर सब सोंधे की सी बास है।
(क० प्रि० (मूल) नखशिख, छं० ८७)

(३) अलंकार-योजना

कविप्रिया

इस ग्रन्थ में केशव ने विशिष्टालंकार के अन्तर्गत ३७ प्रमुख अलंकारों का विवेचन करते हुए उनके उदाहरण दिए हैं। प्रायः सभी उदाहरण सुन्दर हैं। यहाँ कुछ उदाहरण पाठकों के अवलोकनार्थ प्रस्तुत किए जाते हैं।

'रूपकातिशयोक्ति' की सहायता से नायिका के अंगों की शोभा का वर्णन करते हुए कवि कहता है—

सोने की एक लता तुलसी बन क्यों बरनौं सुन बुद्धि सके छ्वै।
केशवदास मनोज मनोहर ताहि फले फल श्रीफल से द्वै॥
फूलि सरोज रह्यो तिन ऊपर रूप निरूपत चित्त चलै च्वै।
तापर एक सुवा सुभ तापर खेलत बालक खंजन के द्वै॥
(क० प्रि०, प्र० १३, छं० १८)

नायिका सखी से कहती है कि जो मैं कृष्ण से हँस कर बातें करती हूँ तो सब लोग मेरी हँसी करते हैं जो लज्जा को तिलांजलि दे उनकी ओर निहारती हूँ तो लोग मुझसे घृणा करते हैं कुछ बातें करती हूँ तो निन्दा होती है, जो उनकी छवि को मन में धारण करती हूँ तो नाम प्रकट होता है। इसी कारण मन में कोई उत्साह नहीं होता। भोली-भाली नायिका का इस विवशता का चित्रण 'अतिशयोक्ति' अलंकार के द्वारा बड़ा ही स्वाभाविक बन पड़ा है।

हँसि बोलत ही जु हँसे सब केशव लाज भगावत लोक भगै।
कछु बात चलावत घैर चले मन आनत ही मनमत्थ जगै॥

ससि हू सु कहै सु हुती मन मेरेहु आनि यहै न हियो उमग।
हरि त्यों तुक डीठि पसारत ही सुग्रीव पसारत लोक लगे॥

(क० प्रि० प्र० १६, छं० ४०)

'विभावना' अलंकार के सहारे केशव ने नायिका के सहज सौन्दर्य का भी बड़ा ही सजीव चित्रण किया है।

पूरन कपूर पान खाये कैसी मुखबास
अधर अरुण रुचि सुधा सों सुधारे हैं।
चित्रित कपोल लोल लोचन मुकुर मन,
अमल अलक, अलकनि मोहि मारे हैं।
भृकुटी कुटिल जैसी तैसी न करे हु होंहि
आंजी ऐसी आंखें केशोराय हेरि हारे हैं।
काहे को सिंगार कै बिगारति है मेरो आली
तेरे अंग बिना ही सिंगार के सिंगारे हैं।

(क० प्रि० प्र० ६ छं० १२)

अवध के राजकुमारों के रूप-वर्णन में 'स्वभावोक्ति' अलंकार का सुन्दर प्रयोग हुआ है।

पीरी पीरी पाग को पिछौरी कटि केसौदास
पीरी पीरी पायें पग पौरिये पनहियाँ।
बड़े-बड़े मौतिन की माला बड़े बड़े नैन
भृकुटी कुटिल नाह्रीं नाह्रीं बयनहियाँ,
बोलनि चलनि मृदु हँसनि चितौनि चारु,
देखत ही बन पै न कहत बनै हियाँ।
सरजू के तीर तीर खेलैं चारों रघुबीर,
हाथ इ ई तीर राती राचियै मनुहियाँ।

(क० प्रि० प्र० ६, छं० ८)

ऐसे उदाहरण 'कविप्रिया' में कम ही हैं जहाँ कवि की कल्पना अस्वाभाविक हो गई हो अथवा चमत्कार प्रदर्शन की रुचि से प्रेरित होकर उसने अलंकार-योजना की हो। 'श्लेष' के सहारे उसने प्रवीणराय को रमा शारदा और शिवा बड़ी से बड़ी देवियाँ तक बना दिया है (क० प्रि० प्र० १, छं० ५८ ६०)। पर केशव की ये कल्पनाएँ अस्वाभाविक हो गई हैं।

निशानाथ

इस ग्रन्थ में नायिका के भिन्न-भिन्न अंगों की शोभा का वर्णन विशेषतः 'संदेहालंकार' के सहारे किया गया है। उदाहरणार्थ कुचों का वर्णन है।

किधौं मत्त मनोभव इमकुम देखियत,
उचलतें उपजत सुभा उठी हास के।
किधौं चक्रवाक युग किधौं एकतास गिरि
किधौं पवक वेलफल किधौं मन ताल के।

कै स्वयंभु संभु किधौं रहे मृग-मंद मिलि मंजल,
कलस किधौं काम नरपाल के।
रोमावली एक मास कमल कोरक पुष,
किधौं उच्च मोरनि कठोर कुच बाल के।
(शिखनख, छं० २०)

कुछ स्थलों पर 'उपमा' 'रूपक' आदि अलंकारों का भी प्रयोग हुआ है। यहाँ दो उदाहरण दिए जाते हैं।

जोबन सरोवर के कोमल सिवारसुम
कामलंत तुम मखतूल कैसे तार हैं।
श्यामबरनी छबीले छूटे बार हैं॥
(शिखनख, छं० १)

तथा पलक संपुट सोहै सालिग्राम सिंहासन
कमलबदनि पर भौंर से निहारे हैं।
तलनी के तारे हैं॥ (शिखनख, छं० ८)

## रसिकप्रिया

इस ग्रन्थ में केशव ने उपमा रूपक उत्प्रेक्षा अपह्नुति विभावना विशेषोक्ति सन्देह स्वभावोक्ति व्यतिरेकोक्ति पिहित व्याघात आक्षेप, अनन्वय समाहित आदि बहुत से अलंकारों का प्रयोग किया है। अधिकांश स्थलों पर अलंकार योजना स्वाभाविक एवं भाव और स्वरूप को स्पष्ट करने में सहायक ही हुई है। यहाँ कुछ छन्द प्रस्तुत किए जाते हैं।

निम्नांकित छन्द में 'सन्देहालंकार' का बड़ा ही स्वाभाविक एवं सुन्दर प्रयोग हुआ है। नायक को आने में विलम्ब हो गया है। नायिका प्रतीक्षा में है और भिन्न भिन्न प्रकार की कल्पनाएँ कर रही है—

भूलि भूलि गई सुमरै किधौं काहु कि भूलेउ डोलत बाट न पाई।
मीत भये किधौं केशव काहु सों भेंट भई कोई भामिनि भाई॥
आवत हैं मग माझ भयो किधौं पावरिहूँ सब सी सुखदाई।
आये न नन्दकुमार विचारि सु कौन विचार अबार लगाई॥
(र० प्रि० प्र० ७ छं० १)

निम्नलिखित छन्द में घन तथा कृष्ण का कैसा सुन्दर रूपक बाँधा गया है—

चपला पट मोर किरीट लसै मघवा धनु शोभ बढ़ावत हैं।
मृदु गावत आवत बेणु बजावत मित्र मयूर नचावत हैं॥
उठि देखि भटू भरि लोचन चातक चित्त की ताप बुझावत हैं।
घनश्याम घनै घन वेष धरे सु बने बन तें ब्रज आवत हैं॥
(र० प्रि० प्र० ६, छं० २६)

इसी प्रकार वरुणालय (समुद्र) और कृष्ण का भी रूपक दर्शनीय है—

है तरलाई तरनि पूर मधुरस पूरव राग रंगे मय।
केशवदास सहाज मनोरथ संभ्रम विभ्रम भूरि भरें भय ॥
तर्क तरंग तरंगित तु म तिमिगल घूम विलासनि दे भय।
काम्ह कछु करुनामय है सखि तें ही किये करुणा वरुणालय ॥

(र० प्रि०, प्र० ११ छं० ६)

'स्वभावोक्ति' अलंकार के सहारे नायक (कृष्ण) को देखकर राधा की चेष्टाओं का वर्णन करते हुए कवि कहता है—

चोरि चोरि चित्त चितवत मुँह मोरि मोरि
काहे ते हँसत हिये हरष बढ़ायो है।
केसोराय की सौं तु जम्हाति कहा बार बार
चिति आइ मेरी ओर भार कोर धायो है।
ऐंड़ सों ऐंड़ात अति अंचल उठात उर
उघरि उघरि बात पात छबि छायो है।
फूल फूल सेंटति रहति उर भूलि भूलि
भूलि भूलि कहत कछु तें धाज पायो है॥

(र० प्रि० प्र० ५ छं० ६)

नीचे लिखे छन्द में 'स्वभावोक्ति' अलंकार के द्वारा कुलांगना की प्रत्येक क्रिया का भी बड़ा ही स्वाभाविक वर्णन किया गया है—

कोमल विमल मन विमला सी सखी साथ
कमला ज्यों लीने हाथ कमल सनाल के।
नूपुर की ध्वनि सुनि भोरे कलहंसन के,
चौंकि चौंकि परे चारु चेदुवा मराल के।
कंचन के भार कच भारनि सकुच भार,
लचकि लचकि जात कटि तट बाल के।
हरें हरें बोलत विलोकत हेरैं हरें
हरें हरें चलत हरत मन लाल के।

(र० प्रि० प्र० ६ छं० २५)

श्री कृष्ण और राधा मानसरोवर से स्नान करके बाहर निकल कर उसके किनारे हाथ में हाथ मिलाये खड़े हैं। 'उत्प्रेक्षालंकार द्वारा उनकी उस समय की छवि का वर्णन करते हुए कवि कहता है—

हरि राधिका मानसरोवर के तट ठाढ़े री हाथ सों हाथ लिये।
प्रिय के सिर पाग प्रिया मुक्ताहार राजत माल दुहून हिये॥
कहि केशव कालिन्दी स्वेत लसी तब ही तन चंचल चित्र किये।
मिलके जनु और समुद्र हो ते संग श्रीपति मानहुँ मोहि लिये॥

(र० प्रि० प्र० ५ छं० १७)

कृष्ण ने राधा के भाल पर रोरी से सटें गूंथ दी हैं और मोतियों की सुहावनी

कै स्वयमु सम्भु किधौं रहे अंग अंग मिलि मंगल
कलस किधौं काम नरपाल के।
रोमावली एक नाल कमल कोरक युग
किधौं उच्च ओरनि कठोर कुच बाल के।
(शिखनख, छं० २०)

कुछ स्थलों पर 'उपमा' 'रूपक' आदि अलंकारों का भी प्रयोग हुआ है। यहाँ दो उदाहरण दिए जाते हैं।

जोबन सरोवर के कोमल सिवारपुंज
कामतंत तुम मखतुम कैसे तार हैं।
श्यामबरनी छबीले छूटे बार हैं ॥
(शिखनख, छं० १)

तथा पलक संपुट सोई सालिग्राम सिलासम,
कमलदलमनि पर भौंर से निहारे हैं।
तमी के तारे हैं ॥ (शिखनख छं० ८)

## रसिकप्रिया

इस ग्रन्थ में केशव ने उपमा रूपक उत्प्रेक्षा अपह्नुति विभावना विशेषोक्ति सन्देह, स्वभावोक्ति अतिशयोक्ति पिहित व्याघात, उल्लेख अनन्वय समाहित आदि बहुत से अलंकारों का प्रयोग किया है। अधिकांश स्थलों पर अलंकार योजना स्वाभाविक एवं भाव और स्वरूप को स्पष्ट करने में सहायक ही हुई है। यहाँ कुछ छन्द प्रस्तुत किए जाते हैं।

निम्नांकित छन्द में 'सन्देहालंकार' का बड़ा ही स्वाभाविक एवं सुन्दर प्रयोग हुआ है। नायक को आने में विलम्ब हो गया है। नायिका प्रतीक्षा में है और भिन्न भिन्न प्रकार की कल्पनाएँ कर रही है—

सुधि भूलि गई गुनये किधौं काहु कि भूलेहु खेलत बाट न पाई।
भीत भये किधौं केशव काहु सौं भेंट भई कोई भामिनि भाई ॥
आवत हैं मग आइ गयो किधौं आवहिंगे सजनी सुखदाई।
आये न नन्दकुमार विचारि सु कौन विचार अबार लगाई ॥
(र० प्रि० प्र० ७ छं० ६)

निम्नलिखित छन्द में घन तथा कृष्ण का कैसा सुन्दर रूपक बाँधा गया है—

चपला पट मोर किरीट लसै मघवा धनु सोभ बढ़ावत हैं।
मृदु गावत आवत बेणु बजावत मित्र मयूर नचावत हैं ॥
उठि देखि भटू भरि लोचन चातक चित्त की ताप बुझावत हैं।
घनस्याम घने घन वेष धरे जु बने घन तें ब्रज आवत हैं ॥
(र० प्रि० प्र० ६, छं० २६)

इसी प्रकार वरुणालय (समुद्र) और कृष्ण का भी 'रूपक' दर्शनीय है—

है तरुनाई तरंगिनि पूर अपूरब पूरब राग रँगे पय।
केसवदास सहाय मनोरथ सभ्रम विभ्रम भूरि भरें भय॥
सर्व तरल तरंगित तुंग तिमिंगल त्रास विलासनि के चय।
काहू कहूँ वरुणालय है सखि तैं ही किये करुणा वरुणालय॥

(र० प्रि० प्र० ११ छं० ६)

'समासोक्ति' अलंकार के सहारे नायक (कृष्ण) को देखकर राधा की चेष्टाओं का वर्णन करते हुए कवि कहता है—

मोरि मोरि चित चितवत मुँह मोरि मोरि,
काहे ते हँसत हिये हरष बढ़ायो है।
केसौराय की सौं तू जम्हाति कहा बार बार
चित काहू मेरी ओर भार ओर आयो है।
ऐंड़ सौं ऐंड़ात अति अंचल उठात उर
उघरि उघरि भात गात छबि छायो है।
फल फूल भेंटति रहति पर भूलि भूलि
भूलि भूलि कहत कछू तैं आज पायो है॥

(र० प्रि० प्र० ५ छं० ८)

नीचे लिखे छन्द में 'समासोक्ति' अलंकार के द्वारा कुमोदिनी की प्रत्येक क्रिया का भी बड़ा ही स्वाभाविक वर्णन किया गया है—

कोमल विमल मन विमला सी सखी साथ,
कमला ज्यों लीने हाथ कमल सनाल के।
नूपुर की ध्वनि सुनि भोरे कलहंसन के,
चौंकि चौंकि परे चारु चेटुवा मराल के।
कंचन के भार कुच भारनि सकच भार
लचकि लचकि जात कटि तट बाल के।
हरें हरें बोलत विलोकत हरैं हरैं
हरें हरें चलत हरत मन लाल के।

(र० प्रि० प्र० १ छं० २८)

श्री कृष्ण और राधा मानसरोवर से स्नान करके बाहर निकल कर उसके किनारे हाथ में हाथ मिलाये खड़े हैं। 'उत्प्रेक्षालंकार' द्वारा उनकी उस समय की छवि का वर्णन करते हुए कवि कहता है—

हरि राधिका मानसरोवर के तट ठाढ़े री हाथ सौं हाथ लिये।
प्रिय के सिर पाग प्रिया मुकताहर राजत भाल सुहेम हिये॥
कटि केसव काछनी स्यौं कसे सब ही तन चंदन चित्र किये।
निकसे जनु छीर समुद्र ही ते सम श्रीपति मानहुँ मोहि लिये॥

(र० प्रि० प्र० १ छं० १७)

कृष्ण ने राधा के माथ पर डोरी से लटें गूँथ दी हैं और मोतियों की सुहावनी

कै स्वयंभु संभु किधौं रहे अंग-अग मिलि मंजल
कलस किधौं काम नरपाल के।
रोमावली एक नाल कमल कोरक युग
किधौं उच्च ओरनि कठोर कुच बाल के।
(शिखनख, छं० २०)

कुछ स्थलों पर 'उपमा' 'रूपक आदि अलंकारों का भी प्रयोग हुआ है। यहाँ दो उदाहरण दिए जाते हैं।

जोवन सरोवर के कोमल सिवारपुंज
कामतंत तूल मखतूल कैंधे तार हैं।
स्यामबरनी छबीले छूटे बार हैं॥
(शिखनख, छं० १)

तथा पलक संपुट सोई सालिग्राम सिंघासन,
कमलबलनि पर भौंर है निहारे हैं।
तरुनी के तारे हैं॥ (शिखनख छ० ८)

रसिकप्रिया

इस ग्रन्थ में केशव ने उपमा रूपक उत्प्रेक्षा अपह्नुति विभावना विशेषोक्ति सन्देह, स्वभावोक्ति अतिशयोक्ति विहित व्याघात, श्लेष, अनन्वय समाहित आदि बहुत से अलंकारों का प्रयोग किया है। अधिकांश स्थलों पर अलंकार योजना स्वाभाविक एवं भाव और स्वरूप को स्पष्ट करने में सहायक ही हुई है। यहाँ कुछ छन्द प्रस्तुत किए जाते हैं।

निम्नांकित छन्द में 'संदेहालंकार' का बड़ा ही स्वाभाविक एवं सुन्दर प्रयोग हुआ है। नायक को आने में विलम्ब हो गया है। नायिका प्रतीक्षा में है और भिन्न भिन्न प्रकार की कल्पनाएँ कर रही है—

भूलि भुलि गई भुलये किधौं काहु कि भूलेइ डोलत बाट न पाई।
भीत भये किधौं केसव काहु सों भेंट भई कोई भामिनि भाई॥
आवत हैं मग आइ गयो किधौं मार्गहिमे सबरी बुझवाई।
आये न नन्दकुमार बिचारि तु कौन बिचार अबार लगाई॥
(र० प्रि० प्र० ७ छं० ६)

निम्नलिखित छन्द में घन तथा कृष्ण का कैसा सुन्दर रूपक बाँधा गया है—

चपला पट मोर किरीट लसैं मघवा धनु सोभ बढ़ावत हैं।
मृदु गावत आवत बेणु बजावत मित्र मयूर नचावत हैं॥
उठि देखि भटू भरि लोचन चातक चित्त की ताप बुझावत हैं।
घनश्याम घने घन वेष धरे जु बने घन तें ब्रज आवत हैं॥
(र० प्रि० प्र० ६, छं० २६)

इसी प्रकार नवमासम (समुद्र) और कृष्ण का भी रूपक' दर्शनीय है—

है तरुनाई तरनि पूर अपूरब पूरब राग रंगे पय।
केसवदास अनूप मनोरथ सभ्रम विभ्रम भूरि भरे भय॥
तर्क तरंग तरंगित तुंग तिमिंगल शूल विशालनि के चय।
कान्ह कछू करुनामय है सखि तैं ही किये करुना वरुणालय॥

(र० प्रि० प्र ११ छं० ६)

स्वभावोक्ति अलंकार के सहारे नायक (कृष्ण) को देखकर राधा की चेष्टाओं का वर्णन करते हुए कवि कहता है—

ओरि ओरि बिस चितवत मुँह मोरि मोरि,
काहे ते हँसत हिये हरष बढ़ायो है।
केसोराय की सौं तू जम्हाति कहा बार बार
छिति छाइ मेरी ओर भार ओर आयो है।
ऐंड़ सों ऐंड़ात अति अंगन उठात उर
उमरि उमरि आत गात छबि छायो है।
दृग फूल मैंटति लसति उर भूलि भूलि
भूलि भूलि कहत कछू तें आज पायो है॥

(र० प्रि० प्र० ४ छ० ६)

नीचे लिखे छन्द में 'स्वभावोक्ति' अलंकार के द्वारा कुमारिका की प्रत्येक क्रिया का भी बड़ा ही स्वाभाविक वर्णन किया गया है—

कोमल विमल मन विमला सी सखी साथ
कमला ज्यों लीने हाथ कमल सनाल के।
नूपुर की ध्वनि सुनि भौरे कलहंस के
चौंकि चौंकि परे चारु चेदुआ मराल के।
कंचन के भार कुच भारनि सकुच भार
लचकि लचकि जात कटि तट बाल के।
हरैं हरैं बोलत बिलोकत हेरई हरैं
हरैं हर चलत हरत मन लाल के।

(र० प्रि० प्र० ६ छ० २५)

श्री कृष्ण और राधा मानसरोवर से स्नान करके बाहर निकल कर उसके किनारे हाथ में हाथ मिलाये खड़े हैं। 'उत्प्रेक्षालंकार' द्वारा उनकी उस समय की छवि का वर्णन करते हुए कवि कहता है—

हरि राधिका मानसरोवर के तट ठाढ़े री हाथ सों हाथ छिये।
प्रिय के सिर पाग प्रिया मुक्ताधर राजत माल गुहेन हिये॥
कहि केसव ध्याननी सोत करे सब ही तन चंदन चित्र किये।
निकसे जनु क्षीर समुद्र ही ते सप श्रीपति मानहुँ श्रीहि लिये॥

(र० प्रि० प्र० ४ छं० १७)

कृष्ण ने राधा के भाल पर डोरी से लटें गूँथ दी हैं और मोतियों की सुहावनी

सहियाँ भटका दी हैं। राधा उन्हें ही दर्पण लेकर देख रही है। इस पर कवि उत्प्रेक्षा करता है—

माल गुही गुन लाल लटैं लपटी लर मोतिन की सुखदेनी।
ताहि बिलोकत आरसी लेकर आरस सो इक सारसनैनी॥
केशव कान्ह दुरे दरसी परसी उपमा मति की अति पैनी।
सूरजमण्डल में शशि मण्डल मध्य बसी जनु ताहि त्रिवेणी॥
(र० प्रि०, प्र० ४ छं० ८)

'प्रथम विभावना' वहाँ होती है जहाँ बिना कारण के ही काय सिद्ध हो जाता है। निम्नलिखित छन्द में कवि ने 'विभावना' का बड़ा ही स्वाभाविक वर्णन किया है—

केशव सूधी बिलोकन सूधी बिलोकन को अविलोकै सदाई।
सूधियें बात सुन समझें कहि आवत सूधियें बात सदाई॥
सूधी सु हांसी सुधाकर सौं मुख ओप लई बसुधा की सुधाई।
सूधे स्वभाव सबै सजनी बस कैसे किये अति टेढ़े कन्हाई॥
(र प्रि० प्र० २, छं० ५)

पथम विभावना तब होती है जब विरुद्ध कारण से कार्य की सिद्धि हो जाय। नीचे लिखा छन्द इस 'विभावना' का उदाहरण है—

पांइ परेहु तें प्रीतम त्यों कहि केशव क्योंहु न मैं दृग दीनी।
तेरी सखी सिख सीखी न एकहु रोष ही की सिख सीख जु लीनो॥
चंदन चन्द समीर सरोज सबै दुख देह भई सुख हीनी।
मैं उलटी जु करी विधि सों कहूं त्याइन हीं उलटी विधि कीनो॥
(र० प्रि० प्र० ७ छं० १५)

कारण क होते हुए भी काम की अप्रसिद्धि विशेषोक्ति का क्षेत्र है। नीचे लिखित छन्द में विशेषोक्ति' का सुन्दर प्रयोग हुआ है।

बोलि न हौं वे बुलाय रहे हरि पाँय परे अब भोगियो थोड़ी।
केशव भेंटवे की मरि अंक बुलाइ रहे बल हौं नहीं थोड़ी॥
सीखै बितैबे को बेली कियो सिर आप उठाइ अंगूठन ठोड़ी।
मैं अर चित लई चितयो न रही पट नैनन लाज निगोड़ी॥
(र० प्रि० प्र० ६, छं० २५)

निम्नलिखित छन्द में 'अपह्नुति' का प्रयोग स्वाभाविक बन पड़ा है—

मोहन के वृषभानु सभा मह बैठे हैं नंद सदा सुखकारी।
गोप सभी बलबीर बिराजत बात बनाइ गिरी गिरिधारी॥
राधिका आंखि सरोजन हू कवि केशव रीझि गिरे सु बिहारी।
ओर भयो सकुचे समुझै हरखाहि कह्यो हरि लागि सुपारी॥
(र० प्रि० प्र० ६, छं ५ )

'उपमा' के द्वारा नायिका की शोभा का वर्णन करते हुए कवि का कथन है—

मैन ऐसी मन तन मुदुल मृणालिका के
सुख ऐसो सुर धुनि मनहि हरति है।
दारयौं कैसो बीज दंत पाँति से अरुण औंठ
केशोदास देखे दृग आनंद भरति है।
एरी मेरी तेरी मोहि भावत भलाई ताते
बूझत हौं तोहि अरु बूझत डरति है।
माखन सी जीभ मुख कंज सो कुँवरि कहुँ
काठ सी कठेठी बात कैसे निकरति है।

(र० प्रि० प्र० १२ छं० ११)

नायिका के सभी अंग अनुपम हैं। कवि का कथन है कि उनकी उपमा के लिए वे ही कहे जा सकते हैं—

जो कहौं केशव सोम सरोज सुधा सुर भृंगनि देह दहे हैं।
दाड़िम के फल श्रीफल विद्रुम हाटक कोटिक कष्ट सहे हैं॥
कोंक कपोत करी अहि केसरि कोकिल कीर कुचील कहे हैं।
अंग अनूपम वा तिय के उनकी उपमा कहुँ वेई रहे हैं॥

(र० प्रि० प्र० ८ छं० २४)

समाहित अलंकार वहाँ होता है जहाँ सहसा अन्य कारणों के आ पड़ने से कार्यसिद्ध हो जाय। निम्नलिखित छन्द में 'समाहित' अलंकार के द्वारा राधा और कृष्ण का मिलन कराया गया है—

मान लौं मनौती करमान की कुँवरि जानु,
रही हुती रूपमद मानमद छकि कै।
माधव ते सुकुमार कान्ह के कुमार ताहि
आये री मनावन सयान सब तकि कै।
हँसि हँसि सौहैं करि करि पाँय परि परि,
केसोराय की सौं जब रही जिय जकि कै।
ताहि समै उठे घन घोर दामिनी सी आई
उर लागि घनस्याम तन सौं लपकि कै।

(र० प्रि० प्र० ६, छं० २८

'उल्लेख' अलंकार के द्वारा नायिका के विरह का वर्णन करते हुए कवि का कथन है—

केशव कुँवर वृषभानु की कुँवरि अब—
देवता ज्यों बन उपवन विहरति है।
कमला ज्यों थिर न रहति कहूँ एक ठौर,
कमलानुजा ज्यों कमलनि ते डरति है।
लाली क्यौं न केतकी के फूल सूँघे सीता जू ज्यों
निसिचर मुख चंद देखि ही जरति है।

बचन अगोचर ही मचन सुगोचर ही
द्रौपदी ज्यों नाचै मुख हेरेई रहति है।

(र० प्रि०, प्र० ११ छं० २६)

'रसिकप्रिया' में कुछ स्थलों पर अलंकारों का प्रयोग भाव और स्वरूप को स्पष्ट करने में सहायक न बनकर एक खिलवाड़-सा भी बन गया है। एक उदाहरण यहाँ दिया जाता है। अधोलिखित छन्द में 'अतिशयोक्ति' अलंकार के द्वारा केशव ने जो अभिसारिका नायिका का वर्णन किया है वह अस्वाभाविक हो गया है—

उरझत उरग चपत चरननि फनि,
देखत बिबिध निसिचर दिसि चारि के।
गनत न लागत मुसलधार बरषत
झिल्लीगन घोष निरघोष जलधारि के।
जानति न भूषन गिरत पट फाटत न
कंटक अटकि उर उरज उघारि कै।
प्रेतनी की पूजै नारि कौन पै तैं सीख्यो यह,
जोग कैसो सार अभिसार अभिसारि कै।

(र० प्रि० प्र० ७, छं० ११)

किन्तु इस प्रकार के छन्द कम ही हैं।

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि केशव के रीतिकाव्य ग्रन्थों में अधिकांश स्थलों पर अलंकारों का प्रयोग भावव्यंजना का उत्कर्ष-साधन तथा स्वरूप को स्पष्ट करने के लिए ही हुआ है। ऐसे स्थल बहुत ही कम हैं, जहाँ कवि की अलंकार योजना अस्वाभाविक हो गई हो।

## (४) छन्द

'छन्दमाला' ग्रन्थ में जिन छन्दों का विवेचन हुआ है उनका उल्लेख पूर्वपृष्ठों में किया जा चुका है। अतएव यहाँ इस ग्रन्थ पर विचार नहीं किया गया है। 'रसिक-प्रिया' 'कविप्रिया' तथा 'शिखनख' पर ही क्रमशः विचार किया गया है। केशव ने जिन मात्रिक एवं वर्णिक वृत्तों का प्रयोग उपर्युक्त ग्रन्थों में किया है, वे नीचे दिए जाते हैं—

### रसिकप्रिया

मात्रिक (१) छप्पय, (२) दोहा और (३) सवैया।
वर्णिक (१) कवित्त।

### कविप्रिया

मात्रिक (१) दोहा (२) सवैया (३) छप्पय (४) रोला (५) चौपाई, (६) सोरठा, (७) पद्मावती और (८) मरहट्टा।
वर्णिक (१) कवित्त, (२) प्रमाणिका और (३) तोटक।

सिखनख

वर्णिक (१) कवित्त।

'कविप्रिया' तथा 'रसिकप्रिया' लक्षण-ग्रन्थ हैं। इसलिए इनमें अधिकांश दोहा कवित्त और सवैया का ही प्रयोग किया गया है। लक्षण दोहों में और उदाहरण कवित्त अथवा सवैया में दिए गए हैं। 'सिखनख' में कवित्त का प्रयोग हुआ है। 'रसिकप्रिया' में केवल एक बार मंगलाचरण में छप्पय का प्रयोग किया गया है। 'कविप्रिया' में कवित्त और सवैया के अतिरिक्त छप्पय रोला सोरठा आदि कुछ अन्य छन्द भी प्रयुक्त हुए हैं। इस ग्रन्थ में विशालोपमालकार के अन्तर्गत बारहमासे का वर्णन बारह छप्पयों में हुआ है। इसी प्रकार चित्रालंकार के अन्तगत 'उत्तर' अलंकार के विविध भेदों के उदाहरण के लिए तीन बार छप्पय एक बार रोला और एक बार सोरठा का प्रयोग किया गया है। 'यमक' के भेद 'दुष्कर' का एक उदाहरण प्रमाणिका (ज र, ल ग) एक चौबोला (प्रत्येक चरण में १५ मात्राएँ, अन्त में ल ग) और एक चौपाई में दिया गया है।

इस प्रकार स्पष्ट है कि केशव ने अपने रीतिकाव्यों में कुछ चुने हुए छन्दों का प्रयोग किया है। प्रायः ऐसे ही छन्दों का उपयोग किया गया है जो भाव अथवा रस विशेष के लिए उपयुक्त होते हैं। 'सवैया' छन्द में शृंगार, करुण तथा शान्त रस अधिक प्रभावोत्पादक हो जाते हैं। केशव ने इन रसों के लिए प्रायः 'सवैया' का ही प्रयोग किया है। कहीं-कहीं शृंगार रस के लिए 'कवित्त अथवा 'छप्पय' का भी प्रयोग हुआ है। रसानुकूल कुछ छन्द नीचे प्रस्तुत किए जाते हैं।

रसानुकूल छन्द :

शृङ्गार रस

सवैया

१ हाथ गह्यौ ब्रजनाथ सुभावही छूटि गई धुर धीरजताई।
पान भए मुख नैन रची रुचि आरसी देखि कहाँ यह ठाई॥
दै परिरम्भन मोहन को मन मोहि लियो सजनी सुखदाई।
लाल गोपाल कपोल रसाल तैरे दिये ते महावरि धाई।

(क० प्रि० प्र० ११ छं० ४१)

२ सौंहु को शोच संकोच न पांव को डोलत बाहु भये कर चोरी।
बैनन बावरताई रचि रति नैनन के संग डोरति डोरी॥
लाज करें न डरें हित हानि तें आनि धरे जिय जानि कि भोरी।
माहिन केशव प्रात जिन्हैं बलि के तिन ते हुलसे मुख मोरी॥

(र० प्रि०, प्र० २, छ० १७)

तथा: १ तोरि तनी टकटोरि कपोलनि जोरि रहे कर त्यों न रहौंगी।
पान खवाय सुधाधर पान कै पाय गहे तस हौं न गहौंगी॥

शान्त रस

सवैया :

हाथी न साथी न घोरे न चेरे न गांव न ठांव को नाम बिसैहैं।
तात न मात न मित्र न पुत्र न वित्त न अंगहू संग न रैहैं।
केशव काम को 'राम" बिसारत और निकाम न कामहि ऐहैं।
चेत रे चेत अजौं चित अन्तर अन्तक लोक अकेलहि जैहैं॥

(क० प्रि० प्र० ६ छं० २६)

छन्द-सम्बन्धी कुछ दोष

अन्त में छन्द-सम्बन्धी कुछ दोषों का भी उल्लेख कर देना यहाँ अनुचित न होगा। केशव के दोहों तथा सवैयों में कहीं-कहीं यतिभंग दोष देखने में आता है जैसे

१ राजराज संग ईश द्विज-राज राज समभाज
निय निवार मन सुरसरी सिय विमल न घर काल॥

(क० प्रि० प्र० ११ छं० २८)

२ धोवे कैसो धोमी वेद सुधा सों सुधारी पांइ।
चारी देवलोक तें कि सिन्धु तें उधारी सी।

(र० प्रि० प्र० १२ छं० ४)

तथा ३ अविलोकन आलाप परि रंमन नखरद दान।
चुबनादि उद्दीप पै, मर्दन परस प्रधान॥

(र० प्रि०, प्र० ६ छं० ७)

(५) भाषा

(क) शब्दकोष

केशव के रीतिकाव्यों की भाषा भी ब्रजभाषा है जिस पर अवधी की अपेक्षा संस्कृत और बुन्देलखण्डी का प्रभाव अधिक है। केशवदास संस्कृत के तो विद्वान् थे ही इस कारण उनके रीतिकाव्यों में भी संस्कृत शब्दों का तत्सम रूप में प्रचुर प्रयोग हुआ है किन्तु उतना नहीं जितना 'रामचन्द्रिका' में। उदाहरणार्थ कुछ उद्धरण प्रस्तुत किए जाते हैं जिनमें रेखांकित में दिये शब्द तत्सम रूप में आये हैं—

हरि कर मंडन सकल दुख खंडन
मुकुर महि मंडल के कहत अखण्ड मति।

— — —

सोदर सुमोदर दिनेश हू के मित्र मति।

(क० प्रि०, प्र० ६, छं० ५)

नारायण कौन्ही मन उर अमरात मनि,
कमला की बन्धी मनि शोभा शुभ साथ है।

केशव सुरभि केश शारदा सुदेश वेष,
नारद को उपदेश निगम विचार है।

(क० प्रि०, प्र० ५, छं० १२)

निर्भेच्छया भूतल देहधारी अधर्म संहारक धर्मचारी।

(छं० मा० उपेन्द्रवज्रा का उदाहरण)

मनु मानौं छवि अंक लिये। (र० प्रि०, प्र० १, छं २०)
सुखासन में बन आसन कीवे। (वही वही, छं० २२)

सकल सुबुधि अपार गूढ़ हास भास शुचि अंग।
अमल अलोम अनंगसुख, पद्मिनी सुलक रंग॥

(वही, प्र ३, छं० १)

तथा

महि मोहिनी रूप विपि महिमा बनि करी
मदन मन्त्र सिधि प्रेम की पद्धति पूरी।

(रसिकप्रिया, छं० ११)

संस्कृत की शब्दावली के साथ केशव की भाषा में संस्कृत का अनुशासन भी पाया जाता है। वसति[1] निर्भेच्छया[2] सौख्येन[3] अनेकधा[4] आदि इसी प्रकार के प्रयोग हैं। परन्तु ऐसे प्रयोग केशव के रीतिकाव्यों में बहुत ही कम हैं।

## देशी अनुशासन

दो-एक स्थलों पर केशव ने कुछ संस्कृत के शब्दों को भाषा की प्रकृति के अनुसार गढ़ भी लिया है। जैसे

जहाँ स्वरूप प्रयोगिये शब्द एक ही अर्थ।

(क० प्रि प्र० १४, छं २१)

प्रथम प्रयोगिन्द्रु बालि द्विजराज प्रति॥

(वही, प्र० ११, छं ४)

परन्तु इस प्रकार के प्रयोग भी कम ही हैं।

## बुन्देलखण्डी शब्द

बुन्देलखण्ड का निवासी होने के कारण उनके रीतिकाव्यों में बुन्देलखण्डी भाषा के शब्द भी स्थान स्थान पर दिखाई देते हैं यथा

| | |
|---|---|
| वाम जू के बहुँ कोस देव परिवेष कैसो। | (क प्रि०, प्र० ७ छं० २७) |
| हारिक बात न हारिए। | (वही, प्र ६, छं० ४६) |
| चौंकि चौंकि परै चारु चेटुवा मराल के। | (र० प्रि , प्र० ६, छं० २१) |
| मौन मौंहरे हैं भारे भय भवरेखिये॥ | (क० प्रि० प्र० ६ छं० १९) |

---

१ र० प्रि प्र० १२, छ २६।
२ छन्दमाला उपेन्द्रवज्रा छन्द का उदाहरण।
३ वही सर्वलघुमिश्र छन्द का उदाहरण।
४ वही, उपेन्द्रवज्रा तथा इन्द्रवज्रा मिश्रित छन्द का उदाहरण।

भौंहन की होड़ा होड़ी ह्वै गई। (क० प्रि० प्र० १२ छं० २१)
निसिदिन विविध निषेध मिटि जात, सु औंठी ओढ़िये। (बुन्देलखण्डी)
(वही, प्र० १ छं० २९)
काहू को बहाइ माने। (र० प्रि० प्र० ११ छं० ९)
भाइ मिले मन को कपिहौ मुँह ही के मिले तें कियो मन मैलो।
(र० प्रि० प्र० १२ छं० २७)
सो बपु लै किन कुम कुम बोरै। (छं० मा० तन्वी का उदाहरण)
आधार की को पार आयो। (वही, इन्द्रवज्रा का उदाहरण)
अनन्त देवादि न अन्त पायो। (वही, उपेन्द्रवज्रा का उदाहरण)

लोकोक्तियां

ऊँचहि ईंट कपारहि लागै। (र० प्रि० प्र० ९, छन्द १०)
कहि केशव आपनी जांघ उघारि कै आप ही लाजन को मरई।
(वही, प्र० ८, छन्द १७)
प्यास बुझाइ न ओस के चाटे। (वही, प्र० १२, छं० २४)
आम को चाख्यो अंब आप ही सिराबु है।
(क० प्रि० प्र० ६, छ० १८)
आपि लागे मेरी आगी मेंह पाइयतु। (र० प्रि प्र० ११ छं ९)

व्यंजना

व्यंजना के द्वारा भाषा में भव्यता आती है। इस रहस्य को पहचानते हुए केशव ने खण्डिता की उक्तियों में प्राय व्यंजना का उपयोग किया है।

ज्यों ज्यों हुलास सों केशवदास विलास निवास हिये अवरेख्यो।
त्यों त्यों बढ़ो उर कंप कछू भ्रम भीत भयो किधौं सीत विशेष्यो॥
मुद्रित होत सखी बर ही मम नैन सरोजनि साँच कै लेख्यो।
तैं जु कही मुख मोहन के अरविंद सोई सो तो चन्द सो देख्यो॥
(क० प्रि०, प्र० १२ छन्द ४)

यहाँ खण्डिता नायिका का अभिप्रेत अर्थ तो यह है कि नायक के मुख पर अन्य स्त्री के कज्जलादि के चिह्न हैं इसी से उसने नायक की ओर से मारे क्रोध के आँखें बन्द कर लीं। इसी बात को नायिका ने दूसरे ही प्रकार से प्रकट किया है।

एक और उदाहरण लीजिये। अपने प्रिय के परदेश जाते समय किसी नायिका का कहने का अभिप्राय तो यह है कि आप न जाइये आपके बिना मैं जीवित न रह सकूँगी। किन्तु इसी भाव को भंग्यंतर से व्यक्त करती हुई कहती है—"आप को मेरी सौगन्ध है, आप परदेश में सुखपूर्वक निश्चिन्त होकर रहिएगा और मैं आपकी सौगन्ध खाकर कहती हूँ कि मैं सुखपूर्वक ही रहूँगी। यदि जाना ही है तो अवश्य जाइए,

किन्तु ऐसा कीजियेगा कि मुझे सोती हुई छोड़ जाइएगा और मैं आपके वापिस लौटने पर ही जागूँगी' ।'

माषा की सजीवता

केशव की भाषा किसी को चेतावनी देने में बड़ी समर्थ है। 'रे' के प्रयोग के द्वारा केशव ने निम्नलिखित छन्द में कैसा भाव भर दिया है—

आसन त्रासन बासु सुबासु बिलास रचे अनुरागिये हैं।
वारिन बाजि गुनी गुनधाम न चामर हैं मन हाथ लिये हैं।
आँखिनि आँतिनि भावन मोहन भूषन भूरि भए न किये हैं।
रे चित चेत कहा परिपेतहि जानकी नाथ प्रान हिये हैं[2]॥

'रे' के सदृश ही कवि ने 'जू' का भी बहुत प्रयोग किया है।

पालक हारि, पिता संग हारिबो धर्म के सुजन तें डरिये जू।
तातन को बंधिबो, बप रोर को, माप के साथ चिता बरिये जू।
पग पर्ने ते पर्ने व्यास केसव कैसेहु तीरथ में मरिये जू।
सीक्यो सदा सबै मारि सबैहु को ओह सबो को दया भरिये जू॥
(क० प्रि०, प्र० ११, छन्द ७१)

'रे' को छोड़ अब 'री' का रंग भी तो कुछ देख लीजिये। सखी का कथन है—

खेलत ही सतरंज अलिन में आपहि ते
तहाँ हरि आये किधौं काहू के बोलाए री।
लागे मिलि खेलन मिलै कै मन हरैं हरैं
देन लागे दाउँ आपु आपु मन भाये री।
उठि उठि गई मिस मिसही जितहि तित
केसौदास की सौं दोउ रहे छवि छाये री।
चौंकि चौंकि तेहि छन राधाजू के मेरी आली
जलज से लोचन जलद से ह्वै आये री॥
(क० प्रि०, प्र० १२ छन्द १)

इन शब्दों के अतिरिक्त कुछ ऐसे घरेलू तथा लाड़-प्यार के शब्द भी हैं

---

१ मेरी सौं तुम ही हरि राखियो सुजनि सुख
मोहू है तिहारी सौंह रहौं सुख पाये ही।
आये ही बनत जो तो चलिये चतुर पीय
सोवत ही छाँड़ि जाओगी ही आये ही।
—क० प्रि०, प्र० १० छं० ११।

२. छन्दयथा विषम छन्द का उदाहरण।

जिनके प्रयोग से केशव की भाषा में और भी सजीवता आ गई है। सबसे प्रथम 'माई' शब्द को लेते हैं। कोई ब्रज की युवती यशोदा से कहती है—

मोरेहुँ भौंह चढ़ाय चितै डरपाइये क मन क्यों हूँ करेरो।
ताको तो केशव कोरि हिये दुख होत महा मुकहौं इन हेरो॥
कैसो है तेरो हियो हरि मैं रहि थोरो नहीं तनु छूटत मेरो।
तू बक दूध को मार्‌यो है बाँधि यु जानति हौं 'माई' आयो न तेरो॥
(क० प्रि० प्र० ११, छं० ९६)

इसी के साथ 'बीर' (सखी) शब्द के प्रयोग पर भी ध्यान दीजिये—

केशोदास मुख हास हियको हो कलित है।
छिन छिन सुखम सबीली छवि छाई है॥
बारबुद्धि बारन के साथ ही बढ़ी है बीर।
कुचनि के साथ ही सकुच उर आई है॥
(क० प्रि० प्र० १२, छन्द० २१)

मद्' शब्द का प्रयोग भी दर्शनीय है—

कौन रही निहुसँ लखि कौनहुँ का पर कौपि के भौंह चढ़ावै।
भूलति लाज मदू कबहूँ कबहूँ मुख अंचल मेलि दुरावै॥
कौन कि खेत बताय बताय त्यों तेरि कहा यह मोहिं न भावै।
ऐसि तौ तू कबहूँ न भई अब तौहिं दई जनि आइ सतावै॥
(र प्रि प्र० ६, छन्द ४०)

'रानी' शब्द में कितना प्यार भरा है। देखिये—

आतुर क्यों उठि दौरी भली अनु आतुर क्यों गहिये मु यही त्यों।
है मेरी रानी कहा भयो तो कहु कुम्हि केसव बूझि रही त्यों॥
डीठि लगी किधौं प्रेत लग्यो कि लग्यो उर प्रीतम काहू डरी यों।
आनन सीकर सी कहिये कर सोवत तें अकुलाय उठि क्यों॥
(र० प्रि० प्र० ४ छन्द १७)

इस प्रकार 'लड़बावरी' शब्द से भी कैसा 'लाड़' टपक रहा है

बरसक मांझ यह बैस आलबेली बीते
बैठी मुख लखिन क्यों मबहीं न दीजिये।
मै री लड़बावरी अहीरी ऐसी भूलौ तोहि
नाहिं सो सनेह कीजै नाह सों न कीजिये॥
(र० प्रि० प्र ४ छ० २२)

इस प्रकार के शब्दों के प्रयोग से केशव की भाषा वस्तुतः बोल उठी है और उसमें यथेष्ट स्वाभाविकता आ गई है।

## समासकरण

रीतिकाव्यों में कवि ने पद-योजना पर विशेष ध्यान दिया है। ब्रज भाषा की प्रकृति के अनुसार उनके पद प्रायः छोटे तथा असमस्त हैं। छन्दों में

सर्वत्र मनुक्रम और संतुलन है जिसके कारण सभी पद छोटी-छोटी कड़ियों-सी बनाकर एक कोमल झंकार में गुंथ जाते हैं। पद-बन्धों का यह कलात्मक गुंफन अनुप्रास और वीप्सा पर आश्रित रहता है। वीप्सा के द्वारा भाषा में गति उत्पन्न होती है और अनुप्रास के द्वारा झंकार और सस्वरता। कुछ उदाहरण नीचे दिए जाते हैं—

१ गिरि गिरि उठि उठि रीझ रीझ लावे कण्ठ
बीच बीच प्यारे होत छबि प्यारी प्यारी सों।
प्रानुस में अकुलाइ आवे आवे प्रातरनि
भाखी भाखी बातें कहै भाखी एक झारी सों॥
(र० प्रि० प्र० १४ छं० १४)

२ गोरी गोरी भोरी भोरी थोरी थोरी वैस फिरैं
देवता सी दौरी दौरी आई चोरा चोरी चाहि।
(वही, प्र० १४ छं० ११)

तथा : १ मोरि मोरि चित चितवत मुंह मोरि मोरि
काहे ते हंसत हिय हरष बढ़ायो है।
— — —
घूम घूम भेंटति रहति उर भूलि भूलि
भूलि भूलि कहत कछु ते प्राण पायो।
(वही, प्र० ३ छं० १)

उपर्युक्त तीनों छन्दों में 'गिरि गिरि' 'उठि उठि' 'मोरि मोरि' आदि वीप्सामय आवृत्तियों से भाषा में एक विशेष गति उत्पन्न हो गई है। अधोलिखित उदाहरणों में अनुप्रास के प्रयोग से झंकार और सस्वरता आ गई है। देखिये—

१ कोमल अमल कल कीजनी चिकुर चारु
चितमैली चित्त चकचौंधियत केशवदास।
मुगड़ मबीली राधा पूछे ते पूर्व प्रवासि,
कारे सटकारे हैं सुभाव हीं सदा सुवास॥
(क० प्रि० मुख शिखक्रम, छं० ७६)

तथा २ कोमल अमल विमल मन विमला सी सखी साथ।
कमला ज्यों लीने हाथ कमल सनाल के॥
— — —
कचन के भार कुचभारनि सकुच भार।
लचकि लचकि जात कटि तट बाल के॥
(र० प्रि० प्र० ६, छं० २६)

**अर्थध्वनन**

काव्य भाषा को समृद्ध करने का अर्थध्वनन बहुत ही सुन्दर साधन है। अर्थध्वनन का चमत्कार ऐसे ही शब्द अथवा शब्द-समूह की योजना पर आश्रित

रहता है जो ध्वनिमात्र से ही अपना अर्थ व्यक्त कर देते हैं। केशव की भाषा में भी यह गुण मिलता है। एक प्रयोग देखिए

> तालक में खेल भैल, मनमथ मन पेल
> हीनता के खेल पल पैल प्रति रोक है।
> सेनानी के सटपट, चन्द्र चित चटपट,
> अति अति अटपट, अंतक के ओक है।
> इन्द्र जू के अकबक धाता जू के धकपक
> शम्भु जू के सकपक केशोदास को कहै।
> जब जब मृगया को राम के कुमार चढ़ैं
> तब तब कोलाहल होत लोक लोक है॥
>
> (क० प्रि० प्र० ८ छं० १५)

यहाँ शब्दों की ध्वनि से ही खलबली का अनुभव हो जाता है।

भाषा में गुण

केशव के 'रसिकप्रिया' तथा 'कविप्रिया' नामक रीतिकाव्यों के अधिकांश छन्दों में माधुर्य और प्रसाद गुणों की प्रधानता है। 'रसिकप्रिया' के प्रायः सभी छन्द माधुर्य गुण से युक्त हैं। इसका कारण यह है कि इस ग्रन्थ के तीन चौथाई भाग में शृंगार रस ही का विवेचन है। कुछ माधुर्य-गुण-पूर्ण छन्दों के उदाहरण नीचे उपस्थित किये जाते हैं—

> १ फूल न दिखाउ सूल फूलत हैं हरि बिनु,
> दूरि करि माल बाला व्याल सी लगति है।
> चंदन चलाउ जिन बीजन डुलाउ मति
> केशव सुगंध बायु बाइ सो लगति है।
> चन्दन चढ़ाउ जिन ताप सी चढ़ति तन।
> कुसुम न लाउ अंग आग सी लपति है,
> बार बार बरजति बावरी है बारौं आन
> बीरी ना खवाउ बीर बिष सी लगति है।
>
> (र० प्रि० प्र० ८ छं० ४)
>
> २ मेरे तो नाहिं ने चंचल लोचन नाहिं ने केशव बानि सुहाई।
> जानों न भूषण भेद के भावन भूलहू नैनहि भौंहैं चढ़ाई॥
> भोरेहु ना चितयो हरि ओर त्यों चेर करी इहि भाँति सुभाई।
> रंचक तो चतुराई न चित्तहिं कान्ह भये बस काहे ते माई॥
>
> (र० प्रि०, प्र० २, छं० १)

तथा

> १ बैठी हुती वृषभानु कुमारि सखीन के मंडल मध्य प्रवीनी।
> लै कुम्हिलानी सो कंज बरो जू कोऊ इक ग्वालिनि पायं नवीनी॥
> बदन सौं छिरक्यो यहु काहूं पान बये करुना रस भीनी।
> चम्पक चित्र कपोल बिलपि कै अंचल चाँपि बिदा करि दीनो॥
>
> (क० प्रि०, प्र० ११ छं० ४७)

'रसिकप्रिया' के अधिकांश छन्द प्रसाद-गुण-पूर्ण हैं। 'कविप्रिया' में अवश्य कुछ छन्द क्लिष्ट हैं किन्तु उनकी क्लिष्टता भी कवि की जानी-पहचानी क्लिष्टता है जो पांडित्य प्रदर्शन के निमित्त क्लिष्ट शब्दों के प्रयोग के द्वारा उत्पन्न की गई है। इस ग्रन्थ में ऐसे छन्दों की कमी नहीं है जिनका अर्थ पढ़ते ही हृदयंगम न हो जाता हो। इस प्रकार के कुछ छन्द यहाँ दिये जाते हैं—

१ दीपक देह दशा सों मिलैं सुदशा मिलि तेलहि जोति जगावैं।
जागि कै जोति सबै अमुनै तम शोधि सु तौ धुमता बरसावैं॥
सो धुमता रचै श्याम को श्यामक श्याम सो कामकला उपजावैं।
काम सो केशव प्रेम बढ़ावत प्रेम लै प्राणप्रियाहि मिलावैं॥
(क० प्रि० प्र० ११ छं० २८)

२ भूलि गयो सब सों रस रोष, मिटे मद के मन रंगि बिमाती।
को अपनो पर को पहिचान न जानति नाहिं नै सीतल तातौं॥
नेहहू मैं वृषभानु लली की भई सु न जाकी कही परै बातैं।
एकहि बेर न जानिये केशव काहे ते छवि भये सुख सातौं॥
(क० प्र० प्र० ८ छं ४१)

तथा : ३ घनानि की घोर सुनि मोरनि को सोर सुनि।
सुनि सुनि केशव अलाप अलीजन को।
दामिनी दमकि देखि दीप की दीपति देखि।
देखि सुभ सेज देखि देखि सुन्दर सु बन को॥
कुसुम को बास घनसार की सुबास भयो।
फूलन की बास मन फूलि के मिलन को।
हँसि हँसि बोले दोऊ मनहि मिलाये मान।
छूटि गयो एक बार राधिका रमन को॥
(र० प्रि० प्र० १०, छं २७)

इस प्रकार ऊपर दिए गए उदाहरणों के आधार पर केशव के विषय में स्व० डा० बड़थ्वाल का यह मार्तव कि माधुर्य और प्रसाद से तो वसि वे चार कामे बैठे थे (ना० प्र० प० भाग १, संवत् १९८९, पृ० १९८) सर्वथा निर्मूल सिद्ध होता है।

केशव की भाषा के विषय में अध्यापक चन्द्रनाथ तिवारी का मत देकर हम इस प्रसंग को समाप्त करते हैं। वे लिखते हैं—

"केशव का शब्द भण्डार पूर्ण है। भाषा को भाव के अनुसार मोड़ने की उनमें अपूर्व शक्ति है और वह उनके इशारे से नाचती हुई सी प्रतीत होती है। बुन्देलखण्डी मिश्रित ब्रजभाषा में संस्कृत के मेल के कारण भावव्यंजना की अत्यन्त अधिक शक्ति आ गई है। ...केशव की भाषा को क्लिष्ट और ऊबड़-खाबड़ कहना उनके प्रति अन्याय करना है। केशव की क्लिष्टता उनकी साहित्यिकता के कारण है। जो लोग साहित्यिक परम्परा से परिचित हैं तथा जिन्हें अलंकार छन्द रस गुण इत्यादि का

पूर्ण ज्ञान है उनके लिए केशव में किसी प्रकार की क्लिष्टता नहीं है। बुन्देलखण्डी तथा संस्कृत के मिश्रण के कारण उसे ऊबड़-खाबड़ भी कहना उचित नहीं। इस मिश्रण के कारण तो उसमें और अधिक सशक्तता आ जाती है ऊबड़ खाबड़पन नहीं। रामचन्द्रिका में वीररस की प्रधानता होने के कारण ओजगुण की प्रधानता है। रसिकप्रिया के शृंगारिक छन्दों में माधुर्य गुण की प्रधानता है। प्रसाद गुण की भी केशव में कमी नहीं। अतः केशव की भाषा में आवश्यकतानुसार हम ओज माधुर्य और प्रसाद को पाते हैं और हमें उसकी काव्योपयोगिता में किसी प्रकार की आपत्ति नहीं होती।"[1]

तिवारी जी का यह मत हमें मान्य है।

१ रामचन्द्रिका (संक्षिप्त) भाषाविचार, पृ० ४४।

सातवाँ अध्याय

# केशव का रीतिविवेचन (आचार्यत्व)

## काव्य के सर्वांग का विवेचन

यों तो रीतिग्रन्थों की रचना का सूत्रपात केशव के पूर्व ही हो चुका था, जैसा कि पहले बताया जा चुका है, किन्तु किसी आचार्य—कवि ने काव्य के विविध अंगों का शास्त्रीय पद्धति पर निरूपण न किया था। केशव ही हिन्दी के प्रथम आचार्य हैं जिन्होंने काव्य के प्रायः सभी अंगों का विवेचन किया है। उनके रीतिविवेचन (आचार्यत्व) के अध्ययन के लिए आधारस्वरूप कवि के तीन ग्रन्थ हैं 'कविप्रिया' 'रसिकप्रिया' और 'छन्दमाला'। 'कविप्रिया' में काव्यशास्त्र के इन अंगों पर प्रकाश डाला गया है—काव्य का स्वरूप और उसका उद्देश्य, कवि-भेद कवि रीति काव्य के विषय वर्णन के प्रकार, काव्य-दोष और अलंकार। 'रसिकप्रिया' में रस वृत्ति और रस-दोषों का वर्णन है परन्तु प्रधानतया शृंगार रस के विविध तत्त्वों पर ही सांगोपांग विचार किया गया है। 'छन्दमाला' नामक ग्रन्थ में पिंगल का सम्यक् विवेचन है। 'कविप्रिया' में भी 'गणदोष' के भीतर पिंगल की चर्चा हुई है पर वहाँ विषय को चलता ही किया गया है। इस प्रकार स्पष्ट है कि शब्दशक्ति गुण रीति और ध्वनि को छोड़ काव्य के लगभग सभी अंगों का विवेचन केशव के रीतिग्रन्थों में पाया जाता है।

## (अ) कविप्रिया में रीतिविवेचन और उसका आधार

### काव्यदोष

केशव ने 'कविप्रिया' के तीसरे प्रभाव में काव्य-दोष तथा गण-अगण पर विचार किया है। काव्य में दोषों की स्थिति को सभी निन्दनीय मानते हैं। केशव की दृष्टि में भी काव्य दोषहीन होना चाहिए। जिस प्रकार गंगाजल से पूर्ण घट मदिरा की एक बूंद के ही संसर्ग से अपवित्र एवं कलुषित हो जाता है उसी प्रकार मित्र, स्त्री और काव्य भी किंचिन्मात्र दोष के आ जाने पर आकर्षण तथा प्रभाव को खो देते हैं।[1] केशव ने कुल मिलाकर अठारह दोष स्वीकार किये हैं। उनमें से पहले पाँच

---

१ बिप्र न नेमी कीजिये मूढ़ न कीजै मित्र।
प्रभु न कृतघ्नी सेइये दूषण सहित कवित्त॥
राखत रंच न दोष युत कविता बनिता मित्र।
बुन्दक हाला परत ज्यों गंगाघट अपवित्र॥
—क० प्रि०, प्र० ३, छं० ४ और ५

के नाम अंध, बधिर, पंगु, नग्न तथा मृतक हैं[१]। कविसमय के विरुद्ध कथन 'अंध' दोष कहा जाता है। जहाँ परस्पर विरुद्ध शब्दों का प्रयोग हो वहाँ बधिर दोष होता है। छन्दशास्त्र के नियमों के विरुद्ध रचना करना 'पंगु' दोष कहलाता है। अलंकाररहित रचना में 'नग्न' दोष होता है। 'मृतक' दोष वहाँ होता है जहाँ काव्य में निरर्थक शब्दों का प्रयोग हो। इन दोषों के नाम केशव की अपनी उपज हैं परन्तु इनमें केवल नाम की ही मौलिकता है। वास्तव में सब दोष संस्कृत आचार्यों द्वारा निर्दिष्ट दोषों से मिल जाते हैं।

केशव का 'अंध' दोष विश्वनाथ का 'ख्यातिविरुद्धता' दोष है। उनका 'बधिर' दोष केशवमिश्र के 'व्याहत' दोष से मिलता है। केशव का 'पंगु' दोष केशवमिश्र के 'भग्नछन्द' के समान है। 'कविप्रिया' का मृतक दोष और 'अलंकारशेखर' का 'अवाचक' दोष एक ही है। 'नग्न' दोष केशव की मौलिक उद्भावना का फल है। संस्कृत के प्रायः सभी आचार्य अलंकार को काव्य का अनिवार्य धर्म नहीं मानते। अलंकारों के बिना भी काव्य हो सकता है। यही बात मम्मट ने 'अनलंकृती पुनः क्वापि' के द्वारा व्यक्त की है। आचार्य विश्वनाथ के अनुसार भी अलंकार काव्य के अस्थिर धर्म हैं[२]। दण्डी के 'काव्यशोभाकरान् धर्मानलङ्कारान्प्रचक्षते'[३] और वामनाचार्य के 'तदतिशयहेतवस्त्वलङ्काराः'[४] से भी यही मत पुष्ट होता है कि अलंकार काव्य की सौन्दर्य-वृद्धि में सहायक तो अवश्य होते हैं किन्तु इन्हें काव्य का अनिवार्य अंग नहीं माना जा सकता। अतः अनलंकृत काव्य दोषयुक्त नहीं कहा जा सकता परन्तु केशव के विचार से अलंकारहीन काव्य में 'नग्न' दोष होता है।

उक्त पाँच दोषों के अतिरिक्त केशव ने तेरह और दोष भी बतलाए हैं। उनके नाम ये हैं—अगन हीनरस यतिभंग व्यर्थ अपार्थ हीनक्रम कर्णकटु पुनरुक्ति देशविरोध कालविरोध लोकविरोध न्यायविरोध तथा आगम-विरोध[५]। इनमें से

---

१ अंध बधिर अरु पंगु तजि नग्न मृतक मति शुद्ध।
अंध विरोधी पन्थ को बधिर सु शब्द विरुद्ध॥
छन्द विरोधी पंगु गुनि नग्न जो भूषण हीन।
मृतक कहावै बिनु केशव सुनहु प्रवीन॥
—क० प्रि० प्र० ३ छं० ७-८।

२ शब्दार्थयोरस्थिरा ये धर्माः शोभातिशायिनः।
रसादीनुपकुर्वन्तोऽलङ्कारास्तेऽङ्गदादिवत्॥
—साहित्यदर्पण परिच्छेद १० कारिका संख्या १२२ (ख) पृ० ६६।

३ काव्यादर्श परिच्छेद २, श्लोक १।

४ काव्यालंकारसूत्रवृत्ति अधिकरण ३ अध्याय १, सूत्र २ पृ० १२।

५. अगन न कीजै हीनरस अरु केशव यतिभंग।
व्यर्थ अपारथ हीन क्रम कवि कुल तजो प्रसंग॥

कुछ दोष केशवमिश्र से मिलते हैं जैसे केशव के हीनरस और कर्णकटु केशवमिश्र के क्रमश विरस[1] और कष्ट[2] हैं। किन्तु अधिकांश दोष दण्डी[3] के ही अनुसार हैं। दोषों के उदाहरण भी दण्डी के 'काव्यादर्श' से अनुवाद करके रख दिए गए हैं। केशव का 'अगन' दोष दण्डी के 'भिन्नवृत्त' दोष के अन्तर्गत ही आ सकता है परन्तु ऐसा जान पड़ता है कि केशव ने इसे मौलिकता में ढालने का प्रयास किया है। केशव के यतिभंग लोक-विरोध और हीनक्रम दोष दण्डी के क्रमश यतिभ्रष्ट काल विरोध और अपक्रम दोष हैं। व्यर्थ अपार्थ देश विरोध काल विरोध न्याय-विरोध एवं आगम-विरोध दोष भी दण्डी के अनुसार हैं। केशव द्वारा दिए गए लक्षणों का दण्डी से साम्य है। कहीं-कहीं उदाहरण भी दण्डी के समान हैं। कुछ उदाहरण तुलना के लिए नीचे दिये जाते हैं—

व्यर्थ का लक्षण

एक कवित्त प्रबन्ध में अर्थ विरोध जु होय।
पूरब पर अनमिल सदा व्यर्थ कहैं सब कोय॥

—क० प्रि० प्र० ३, छं ५२।

एकवाक्ये प्रबन्धे वा पूर्वापरपराहतम्।
विरुद्धार्थतया व्यर्थमिति दोषेषु पठ्यते॥

—काव्यादर्श, परि० ३ श्लो० १३१।

---

वर्ण प्रयोग न कर्णकटु, सुनहु सकल कविराय।
सबै अर्थ पुनरुक्ति के छाँड़हु सिगरे भाय॥
देशविरोध न बरनिये काल विरोध निहारि।
लोक न्याय आगमन के तजौ विरोध विचारि॥

—क प्रि, प्र ३ छं १२ १७।

१ विरसं प्रस्तुतरसविरुद्धम्। —अलंकारशेखर, मरीचि ५, पृ १८।

२ कष्टं श्रुतिकटु। —अलंकारशेखर, मरीचि ४ पृ ११।

३ दण्डी के दस काव्यदोष निम्नलिखित श्लोकों में निर्दिष्ट हैं
अपार्थं व्यर्थमेकार्थं ससंशयमपक्रमम्।
शब्दहीनं यतिभ्रष्टं भिन्नवृत्तं विसन्धिकम्॥
देशकालकलालोकन्यायागमविरोधि च।
इति दोषा दशैवैते वर्ज्याः काव्येषु सूरिभिः॥

—काव्यादर्श परि० ३, श्लो० १२५ १२६।

भामह ने भी दण्डी द्वारा परिगणित दोषों का ही उल्लेख किया है।

काव्यालंकार, परि० ४ श्लो १ २।

व्यर्थ का उदाहरण

सब धनु सहायु कोउ न भायु सचि मोषा उमराव।
— — —
कोउ न रिपु तेरो सब जय हेरो तुम जहिपत मति ताप्यु॥
(केशव—क० प्रि० प्र० ६, छं० ४१)

जहि शत्रु बलं कृत्स्नं जय विश्वम्भरामिमाम्।
न च ते कोऽपि विद्वेष्टा सर्वभूतानुकम्पिनः॥
(दण्डी—काव्यादर्श परि० ३, श्लो० १३२)

अपार्थ का लक्षण :

अर्थ न जाको समुझिए, ताहि अपारथ जान।
मतवारो उनमत्त शिशु के से बचन बखान॥
(केशव—क० प्रि० प्र० ३ छं० ४४)

समुदायार्थशून्यं यत्तदपार्थमितीष्यते।
उन्मत्तमत्तबालानामुक्तेरन्यत्र दुष्यति॥
(दण्डी—काव्यादर्श परि० ३, श्लो० १२८)

दण्डी के अनुसार उन्मत्त, मत्त तथा बालकों की उक्ति के अतिरिक्त यदि कहीं अर्थशून्यता हो तो दोष होता है किन्तु केशव अपने लक्षण में दूसरी पंक्ति के भाव को अनुवाद में नहीं ला सके।

अपार्थ दोष का उदाहरण

पिये सेत नदसिंधु कहं है अति सज्जर देह।
ऐरावत हरि मानतो देख्यो गर्जत मेह॥
(केशव—क० प्रि०, प्र० ३, छन्द ४५)

समुद्रः पीयते सोऽहमस्मि जरातुरः।
अमी गर्जन्ति जीमूता हरेरैरावणः प्रियः॥
(दण्डी—काव्यादर्श, परि० ३ श्लो० १२९)

यह दोष केशव के 'मृतक दोष' को व्यर्थ कर देता है।

कालविरोध का उदाहरण

प्रफुलित नव नीरज रजनि बासर कुमुद बिशाल।
कोकिल सरद, मयूर मधु बरषा मुदित मराल॥
(केशव—क० प्रि० प्र० ३, छन्द ६९)

पद्मिनी नक्तमुन्निद्रा स्फुटत्यह्नि कुमुद्वती।
मधुरुत्फुल्लनिचुलो निदाघो मेघदुर्दिनः॥
(दण्डी—काव्यादर्श, परि० ३, श्लो० १६७)

आगमविरोध का उदाहरण :

पुनि सीखो उपवीत हुम पढ़ि सीखे सब वेद ।
(केशव—क० प्रि०, प्र० ११ छन्द ५१)

असावनुपनीतोऽपि वेदानधिजगे गुरोः ॥
स्वभावशुद्धः स्फटिको न संस्कारमपेक्षते ॥
(दण्डी—काव्यादर्श परि० ३, श्लो० १७८)

इस प्रकार स्पष्ट है कि केशव के अधिकांश दोषों का आधार दण्डीकृत काव्यादर्श है। केशव के 'पुनरुक्ति' दोष का आधार दण्डी भामह केशवमिश्र आदि न होकर भोज मम्मट तथा विश्वनाथ हैं।

'कविप्रिया' में निर्दिष्ट उपर्युक्त दोषों के अतिरिक्त केशव ने 'रसिकप्रिया' में 'अनरस प्रकरण' के अन्तर्गत नीरस विरस आदि रस-दोषों का भी वर्णन किया है जिनका विवेचन आगे किया गया है।

## गण-अगण विचार

केशव ने काव्य-दोषों के अन्तर्गत 'अगण' दोष पर विचार करते हुए गण अगण का निरूपण किया है। गण-अगण का विचार वर्णिक छन्दों के सम्बन्ध में ही किया गया है। कवि ने आठ गण माने हैं। तीन अक्षरों चाहे गुरु हों अथवा लघु, के समूह को गण की संज्ञा दी गई है। केशव की दृष्टि में तीनों गुरु अक्षरों वाला 'मगण' तीनों लघु अक्षरों वाला नगण केवल आदि में गुरु अक्षर से युक्त गण 'भगण' कहलाता है और यदि आदि में लघु हो मध्य तथा अन्त में गुरु हो तो 'यगण' होता है। ये चारों गण शुभ माने जाते हैं। इसी प्रकार मध्य में गुरु हो तो 'जगण' मध्य में लघु हो तो रगण अन्त में गुरु हो तो 'सगण' और अन्त में लघु हो तो 'तगण' माना जाता है। ये चार गण अशुभ बताए गए हैं[1]। केशव के इन आठ गणों के स्वरूपों का आधार वृत्तरत्नाकर आदि पिंगल ग्रन्थ हैं[2]।

---

१ केशव गन शुभ सर्वदा, अगन अशुभ उर आनि ।
चारि चारि बिधि चारमति गन अरु अगन बखानि ॥
मगन नगन पुनि भगन अरु, यगन सदा शुभ जानि ।
जगन रगन अरु सगन पुनि तगनहि अशुभ बखानि ॥
मगन त्रिगुरु युत त्रिलघुमय केशव नगन प्रमान ।
भगन आदि गुरु आदि लघु यगन बखानि सुजान ॥
जगन मध्य गुरु जानिए, रगन मध्य लघु होय ।
सगन अन्त गुरु अन्त लघु तगन कहैं सब कोय ॥
—क० प्रि० प्र० ३, छन्द १८-२१ ।

२ सर्वगुर्मो मुखान्तर्लो यरावन्तगलौ सतौ ।
ग्मध्याद्यौ ज्भौ त्रिलो नोऽष्टौ भवन्त्यत्र गणास्त्रिकाः ॥
—वृत्तरत्नाकर, अध्याय १ पृ ४ ।

इन नियम-ग्रन्थों में गण-देवता, गण-मैत्री और गण-शत्रुता तथा देवता के अनुसार गण-फल का निरूपण भी किया गया है। 'मगण' का देवता 'भूमि', 'नगन' का 'नाक' (स्वर्ग) 'यगण' का 'जल' 'भगण' का 'चन्द्र' 'जगण' का 'सूर्य', 'रगण' का 'अग्नि' 'सगण' का 'पवन' और 'तगण' का देवता 'गगन' बतलाया गया है। 'मगण' और 'नगण' परस्पर मित्र माने गये हैं 'भगण' और 'यगण' भृत्य (सेवक) जगण और 'तगण' उदासीन तथा 'रगण' और 'सगण' परस्पर शत्रु कहे गये हैं। गण फल के विषय में 'मगण' का फल 'श्री' माना गया है। 'सगण' का 'आयु' 'भगण' का 'सुयश' यगण' का 'वृद्धि' 'जगण' का 'रोग' 'तगण' का 'धननाश' 'रगण' का 'विनाश' एवं सगण का 'देशाटन'[1]। केशव ने भी यह सब वर्णन किया है[2]। इनका गण-वर्णन केदारभट्टकृत 'वृत्तरत्नाकर' से मिलता है केवल देवता के अनुसार गणफल में कुछ भिन्नता परिलक्षित होती है। केशव के मत में 'मगण' का फल सुख की अधिकता है 'नगण' का वृद्धि 'भगण' का मंगल 'यगण' का आलस्य 'जगण' का सुख-विनाश, 'तगण' का निष्फलता 'रगण' का शारीरिक कष्ट तथा सगण' का देश से उदासीनता।

---

१ मो भूमिस्त्रियुरु श्रियं दिशति यो वृद्धिं जलं चादिलघो।
रोऽग्निर्मध्यलघुर्विनाशमनिलो देशाटनं सोऽन्त्यगः॥
तो व्योमान्तलघुर्धनापहरणं जोऽर्को रुजं मध्यगो।
भश्चन्द्रो यश उज्ज्वलं मुखगुरुर्नो नाक आयुस्त्रिलः॥

—वृत्तरत्नाकर टीका पृ ४।

तथा म-नौ मित्रे भ-यौ भृत्यावुदासीनौ ज-तौ स्मृतौ।
रसावरी मीचसंज्ञौ ही द्वावेतौ मनीषिभिः॥

—वही, पृ ६।

२ मही देवता मगन की नाक नगन को देखि।
जल जिय जानो यगन को चन्द्र भगन को लेखि॥
सूरज जानो जगन को, रगन शिखीमय मानि।
बायु समभिये सगन को तगन अकाश बखानि॥
मगन नगन को मित्र गनि भगन यगन को दास।
उदासीन जत जानिये रस रिपु केशवदास॥
भूमि भूरि सुख देय नीर नित आनन्दकारी।
आगि अंग दिन दहै सूर सुख सोखै भारी॥
केशव अफल अकाश बायु किस देश उदासी।
मंगल चन्द्र अनेक भाग बहु वृद्धि प्रकासी॥

—छ० पि० प्र० १, छन्द २१-२६।

केशव कवित्त के आदि में 'अगण' के प्रयोग को दोष मानते हैं[1]। यदि कहीं आवश्यकतावश 'अगण' आ भी जाये तो उसके दोष का परिहार करने के लिए केशव ने दो गणों के योग के फल का वर्णन किया है। इनके अनुसार मित्र-गणों के योग का फल 'ऋद्धि-सिद्धि' है मित्र और दास गण के योग का 'विजय' मित्र और उदासीन गण के योग का 'गोत्र दुःख' मित्र और शत्रु गण के योग का 'बन्धुहानि', दास और मित्र गण के योग का 'कार्यसिद्धि' दास और दास गण के योग का 'वीरों पर अधिकार' दास और उदासीन गण के योग का 'धनहानि' दास और शत्रु गण के योग का 'पराजय अथवा मित्र का शत्रु होना' उदासीन और मित्र गण के योग का 'अल्प फल' उदासीन और दास गण के योग का 'प्रभुता-प्राप्ति' उदासीन और उदासीन गण के योग का 'निष्फलता' उदासीन और शत्रु गण के योग का 'सुखहानि' शत्रु और मित्र गण के योग का 'निष्फलता' शत्रु गण और दास गण के योग का 'स्त्रीनाश' और शत्रु उदासीन गण के योग का 'कुलनाश' तथा शत्रु और शत्रुगण के योग का 'नायकनाश'[2]। दो-एक स्थलों को छोड़कर केशव का यह सब विवेचन—फल-वर्णन वृत्तरत्नाकर[3] आदि पिंगल-ग्रन्थों के समान है।

केशव के 'लघु-गुरु विचार' का आधार भी वृत्तरत्नाकर आदि छन्द-ग्रन्थ हैं[4]। 'दोहा' को भी गण के भीतर ला दिखाना केशव की निजी उद्भावना है[5]। यहाँ

---

१ जो कहुँ आदि कवित्त के अगन होय बड़भाग।
तातें द्विगण विचार चित कीन्हों वासुकी नाग॥
—छं पि प्र १, छन्द १०।

२ छं पि प्र १, छन्द १८–२१।

३ वृत्तरत्नाकर टीका पृ ५–७।

४ मिलाइए कीजिए—

संयोगी को आदि गुरु बिन्दु जु दीरघ होय।
सोई गुरु लघु और सब कहैं सयाने लोय॥
दीरघ हू लघु करि पढ़े सुख ही मुख जेहि ठौर।
सोऊ लघु करि लेखिये केशव कवि शिरमौर॥
संयोगी की आदि को कहुँ गुरु बरन विचारि।
केशवदास प्रकाश बस लघु करि ताहि निहारि॥
—छं पि, प्र १, छन्द ११ १४ तथा १५।

सानुस्वारो विसर्गान्तो दीर्घो युक्तपरश्च यः।
वा पादान्ते त्वसौ ग्वक्रो ज्ञेयोऽन्यो मात्रिको गुरुः॥
—वृत्तरत्नाकर १ ९।

दीर्घाक्षरमपि जिह्वा ह्रस्वं पठति तदपि भवति लघु॥
—वृत्तरत्नाकर टीका १ १२।

पादादाविह वर्णस्य संयोगः क्रमसंज्ञकः।
पुरःस्थितेन तेन स्याल्लघुताऽपि क्वचिद् गुरोः।
—वृत्तरत्नाकर १ ६।

५ राधा राधारमन के मन पठ्यो है साथ।
उद्धव ह्यां तुम कौन सों, कहौ योग की गाथ॥

स्व॰ भा॰ भगवानदीन 'भावार्थ' में समझाते हैं।

'ऊपर के दोनों दोहों में ८ चरण हैं। आठों चरणों में बनायण के आठ उदाहरण हैं। उन्हें समझिये—जैसे

१ रामारा मारम=म+म=मित्र+दास, फल विजय।
२ मनप ज्यों=म+य=मित्र+दास, फल विजय।
३ उड़न हातुम=म+म=दास+दास फल सर्वजीवक।
४ कहौमो गकीया=य+य=दास+दास फल सर्वजीवक।

ये चारों गणयोग शुभ हैं।

५ कहीं कहा तुम=न+म=उदासीन+दास फल मरण।
६ प्रागना मकेमि=र+म=उदासीन+दास फल मरण।
७ फिरपी छेपछि=स+म=शत्रु+दास फल नारिनाश।
८ ऊधो समुझोवि=त+म=शत्रु+दास फल नारिनाश।

ये चारों गणयोग अशुभ हैं। इसी प्रकार और भी समझ लो'[1]।

**कवि-प्रकार**

चौथे प्रभाव में कवि प्रकार तथा कवि-रीति का वर्णन किया गया है। केशव तीन प्रकार के कवियों का उल्लेख करते हैं उत्तम मध्यम एवं अधम। उत्तम कवि हरिरस में लीन रहते हैं मध्यम मनुष्यों के चरित्रों का वर्णन करते हैं तथा अधम दूसरों के दोषों का ही बखान करते हैं[2]। इस प्रकार प्रथम श्रेणी के कवि परमार्थ के पथ का अनुसरण करते हैं और अनुत्तम (अर्थात् दूसरी श्रेणी के) निरन्तर स्वार्थ साधन में लगे रहते हैं। मध्यम अथवा तृतीय श्रेणी के कवि अपनी कविता से लोगों का केवल मनोरंजन करते हैं पर जिससे न तो स्वार्थसाधन होता है और न

---

कहीं कहा तुम पाहुने प्राणनाथ के मित्र।
फिर पीछे पछिताहुगे ऊधो समुझौ चित्त॥
दोहा दुहूं उदाहरण आठौ आठौं पाय।
केशव सब अब भगन के समझौ बुद्धि सुभाय॥
—क प्रि प्र ३ छन्द १०-११।

१ क प्रि पृ १८।

२ केशव तीनहु लोक में त्रिविध कविन के राम।
उत्तम मध्यम अधम कवि उत्तम हरि रसलीन।
मध्यम मानत मानुषनि दोषनि अधम प्रवीन॥
—क प्रि प्र॰ ४, छं १-२।

परमार्थ ही बनता है[1]। इस वर्णन का आधार भर्तृहरि का निम्नलिखित श्लोक जान पड़ता है जिसमें उन्होंने मनुष्यों की कोटियों का उल्लेख किया है[2]।

## कवि-रीति

केशव ने तीन प्रकार की कवि-रीतियाँ बतलाई हैं—१ सत्य का असत्य के रूप में वर्णन करना २ असत्य बात को सत्य मान कर वर्णन करना तथा ३ कुछ बातों को नियमबद्ध करके अर्थात् कविपरम्परा के अनुसार वर्णन करना[3]। इसी बात का उल्लेख 'अलंकारशेखर' में इस प्रकार किया गया है[4]। यही भाव 'काव्यकल्पलतावृत्ति' में भी मिलता है[5]।

## सत्य का असत्य के रूप में वर्णन करना

चन्दन के वृक्ष में प्रत्यक्ष रूप से फल और फूल दोनों रहते हैं परन्तु कवि उसमें उनका न होना ही वर्णन करते हैं। इसी प्रकार मास के प्रत्येक पक्ष में अन्धकार और प्रकाश बराबर मात्रा में रहता है परन्तु कवि लोग कृष्णपक्ष की अपेक्षा शुक्लपक्ष की अधिक प्रशंसा करते हैं[6]। यों तो यहाँ मात्रा भाव 'अलंकारशेखर' के

---

१ हैं अति उत्तम ते पुरुषारथ कै परमारथ के पथ सोहैं।
केशवदास अनुत्तम ते नर संतत स्वारथ संयुत जो हैं॥
स्वारथ हू परमारथ भोग न मध्यम लोगनि के मन मोहैं।
भारत पारथमित्र कह्यो परमारथ स्वारथहीन ते को हैं॥
—क० प्रि० प्र० ४ छं० १।

२ एते सत्पुरुषाः परार्थघटकाः स्वार्थं परित्यज्य ये
सामान्यास्तु परार्थमुद्यमभृतः स्वार्थाविरोधेन ये।
तेऽमी मानवराक्षसाः परहितं स्वार्थाय निघ्नन्ति ये
ये निघ्नन्ति निरर्थकं परहितं ते के न जानीमहे॥
—नीतिशतक श्लोक ७४।

३ साँची बात न बरनहीं झूँठी बरननि बानि।
एकनि बरनै नियम कै कवि मत त्रिविध बखानि॥
—क० प्रि० प्र० ४ छन्द ४।

४ असतोऽपि निबन्धेन सतामप्यनिबन्धनात्।
नियमस्य पुरस्कारात् सम्प्रदायस्त्रिधा कवेः॥
—अलंकारशेखर, मरीचि १५ १ १५।

५ असतोऽपि निबन्धेनाऽनिबन्धेन सतोऽपि च।
नियमेन च जात्यादेः कवीनां समयस्त्रिधा॥
—काव्यकल्पलतावृत्ति प्रतान १ स्तबक ५, श्लोक १४।

६ केशवदास प्रकाश बहु चन्दन के फल फूल।
कृष्णपक्ष की जोन्ह ज्यों शुक्लपक्ष तम तूल॥
—क० प्रि० प्र० ४ छ० ५।

'फलपुष्पे च चम्पके'[1] में भी व्यक्त हो गया है किन्तु सम्पूर्ण भाव काव्यकल्पलतावृत्ति' में ही मिलता है[२]। अतः यह भाव कवि ने काव्यकल्पलतावृत्ति' से ही लिया है।

## असत्य का सत्य मानकर वर्णन करना

प्रत्येक समुद्र में रत्न नहीं होते किन्तु कवि जहाँ भी समुद्र-वर्णन करते हैं वहाँ उसमें रत्नों का होना वर्णन करते हैं। यद्यपि हंस मानसरोवर में ही रहते हैं परन्तु कविजन छोटे-छोटे जलाशयों में भी हंसों का होना वर्णन करते हैं। यही असत्य का सत्य मानकर वर्णन करना है[३]। केशव के इस वर्णन का आधार 'काव्यकल्पलता वृत्ति' तथा अलंकारशेखर दोनों ही ग्रन्थ मालूम पड़ते हैं[४]।

इसी प्रकार कवि रात्रि के अन्धकार को सूई से सींकर (मेंद सी बनाकर) मुट्ठी में भर लेने तथा चन्द्र की चन्द्रिका को अंजुलि में भर कर पी लेने का वर्णन किया करते हैं[५]। यही बात केशवमिश्र ने इस प्रकार कही है[६]। किन्तु सम्भवतः केशव ने अमरचन्द्र के निम्नलिखित श्लोक का अनुवाद किया है[७]। हाँ तम (अन्धकार) तथा चन्द्रिका के सम्बन्ध में दिये गए उदाहरण[८] केशव के अपने हैं।

---

१ अलंकारशेखर मरीचि, १५, पृ ५१।

२ वसन्ते मालतीपुष्पं फलं पुष्पं च चम्पके।
अशोके च फलं ज्योत्स्नाध्वान्ते कृष्णाम्यपक्षयो ॥
—का क वृत्ति, प्रतान १, स्तबक ५, श्लोक ६६।

३ जहं जहं वर्णत सिन्धु सब तहं तहं रतननि लेखि।
सुक्षम सरवर हू कहौं, केसव हंस विसेखि ॥
—क० प्रि प्र० ४ छं ६।

४ रत्नादि यत्र तत्राद्रौ हंसाद्यल्पजलाशये।
—का क० वृत्ति, प्रतान १ स्तबक ५, श्लोक ६५।
रत्नानि यत्र तत्राद्रौ हंसाद्यल्पजलाशये ॥
—अलंकारशेखर, मरीचि १५, पृ ५१।

५. लेत कहूँ भरि मुठि तम सूचनि सियनि बताय।
अंजुलि भरि पीवत कहूँ चन्द्र चन्द्रिका पाय ॥
—क प्रि प्र ४ छं० ७।

६ तिमिरस्य तथा मुष्टिग्राह्यत्वं सूचिभेद्यता।
—अलंकारशेखर, मरीचि १५ पृ ५१।

७ तिमिरस्य तथा मुष्टिग्राह्यं सूची विभेद्यताम्।
अंजलिग्राह्यता कुम्भोपवाह्यत्वे विधुत्विषः ॥
—का क वृत्ति, प्रतान १ स्तबक ५, श्लोक ६६।

८. क प्रि, प्र ४ छं० ६ १० (क्रमशः)।

## नियमबद्ध वर्णन

नियमबद्ध-वर्णन में परम्परा से आने वाली रूढ़ियों अथवा कविप्रसिद्धियों में बँधकर चलना पड़ता है। कविजन चंदन तथा भोजपत्र का अस्तित्व क्रमशः मलया चल और हिमालय पर ही बतलाते हैं, यद्यपि ये वस्तुएँ अन्यत्र भी मिल सकती हैं। इसी प्रकार कवि लोग देव-रूप का वर्णन चरणों से तथा मनुष्य रूप का वर्णन सिर से किया करते हैं[1]। इसका समर्थन 'अलंकारशेखर' से भी हो जाता है[2]।

केशव की 'बरनत चन्दन मलय ही हिमगिरि ही भुजपात' इस पंक्ति का भाव 'काव्यकल्पलतावृत्ति'[3] में भी मिलता है। कविलोग वसन्त में कोकिल के बोलने और वर्षा में ही मयूरों के हर्षित होने का वर्णन करते हैं[4]। इसकी पुष्टि 'अलंकारशेखर' तथा 'काव्यकल्पलतावृत्ति' दोनों ही ग्रन्थ करते हैं[5]। इसी प्रकार केशव द्वारा 'कमु-वन सों सिति पुहुप सों असुरै कहत बखानि'[6] में व्यक्त भाव भी केशवमिश्र के 'दानवासुरदैत्यानामैक्यमेवाभिसंहितम्'[7] से मिलता है।

यह प्रकरण 'काव्यकल्पलतावृत्ति' तथा 'अलंकारशेखर' दोनों ग्रन्थों में उपलब्ध होता है परन्तु नियमबद्ध-वर्णन के अन्तर्गत 'अलंकारशेखर' के कर्ता केशव-मिश्र ने काव्यकल्पलतावृत्तिकार की अपेक्षा अधिक उदाहरण प्रस्तुत किए हैं। केशव ने थोड़े से उदाहरण देकर केवल मार्ग प्रदर्शन ही किया है। उपर्युक्त नियमबद्ध वर्णन वाले उदाहरणों को छोड़कर केशव के अधिकांश उदाहरण अपने ही हैं। इस

---

१ बरनत चन्दन मलय ही हिमगिरि हि भुजपात।
बरनत देवन चरन तें सिर तें मानुष गात॥
—क॰ प्रि॰ प्र॰ ४ छं॰ ९।

२ हिमवत्येव भूर्जत्वक् चन्दनं मलये परम्।
मानवा मौलितो वर्ण्या देवाश्चरणतः पुनः॥
—अलंकारशेखर मरीचि १५, ९० १६।

३ भूर्जत्वक् हिमवत्येव मलये एव चन्दनम्॥
—का॰ क॰ वृत्ति, प्रतान १ स्तबक ५, श्लो १९।

४ कोकिल को कल बोलिबो बरनत है मधुमास।
बरषा ही हरषित कहै, केकी केसवदास॥
—क॰ प्रि॰ प्र॰ ४ छं॰ १४।

५ वर्षास्वेव शिखिप्रीतिर्वसन्तेव पिकध्वनि।
तथा वसन्त एवाम्रमुकुलानां व्यक्तितोद्गमम्॥
—अलंकारशेखर, मरीचि १५, १ २६।

वर्षास्वेव मयूराणां रुतं नृत्तं च वर्णयेत्॥
—काव्यकल्पलतावृत्ति, प्रतान १ स्तबक ५, श्लो १०४।

६ क॰ प्रि॰ प्र॰ ४ छं॰ १५।

७ अलंकारशेखर, मरीचि १५, ९ २६।

प्रकार निष्कर्ष यह निकलता है कि केशव के कवि-रीति-वर्णन का आधार 'अलंकार शेखर' तथा 'काव्यकल्पलतावृत्ति' दोनों ही ग्रन्थ हैं। अधिकांश उदाहरणों के लिए केशव 'अलंकारशेखर' के ऋणी हैं और कुछ उक्त उदाहरण जैसे 'कृष्णपक्ष की चौगुनी ज्यों शुक्लपक्ष सम शुभ्र', 'चकसि भर पीवत कहूँ चन्द्र चन्द्रिका पाय' इत्यादि जिनका उल्लेख 'अलंकारशेखर' में नहीं हुआ है 'काव्यकल्पलतावृत्ति' से ही लिए गए हैं।

नियमबद्ध-वर्णन के अन्तर्गत केशव ने कविपरम्परा से चले आते सुन्दरियों के सोलह शृंगारों[1] का उल्लेख किया है पर उनके लिखने में कवि ने कुछ स्वतंत्रता से काम लिया है।

महापुरुष-वर्णन तथा पुरुष वर्णन दोनों ही केशव के अपने हैं। केवल पुरुष वर्णन के अन्तर्गत भुजाओं को सर्प तथा वक्षःस्थल को शिला तथा कपाट के सदृश कहने का आधार 'अलंकारशेखर' है[2]।

## अलंकार-वर्णन

केशव ने अलंकार के साधारण अथवा सामान्य तथा विशिष्ट दो प्रकार माने हैं। किन्तु वे इन दोनों की न तो परिभाषा देते हैं और न व्याख्या ही करते हैं। केशव इसे परम्परागत मान्यता के रूप में ही ग्रहण कर लेते हैं[3]। फिर सामान्य अलंकार के चार भेद किए गये हैं — १ वर्ण २ वर्ण्य ३ भूमि ४ राज श्री[4]।

## वर्णालंकार

'कविप्रिया' का पाँचवाँ प्रभाव वर्णालंकार-वर्णन को अर्पित है। वर्णालंकार के अन्तर्गत केशव ने श्वेत पीला काला अरुण (लाल), धूम्र नीला तथा मिश्रित—

---

१ प्रथम सकल शुचि मज्जन अमल वास जावक सुदेस केशपाश नि सुधारिबो।
अंगराग भूषन विविध मुख बास राग कज्जल कलित लोल लोचन निहारिबो।
बोलनि हँसनि मृदु चातुरी चलनि चारु पल पल प्रति पतिव्रत परिपारिबो।
केसोदास सविलास करहु कुँवरि राधे यहि विधि सोरह सिंगारन सिंगारिबो।
—क० प्रि० प्र ४ छं० १७।

२ भुजार्गलभुजङ्गेभशुण्डास्तम्भैर्महोरसः।
वक्षःकपाटेन शिलापट्टेन वर्ण्यते ॥
—अलंकारशेखर, मरीचि १४ [illegible]

३ कविन कहे कवितान के अलंकार द्वै रूप।
एक कहै साधारणै, एक विशिष्ट स्वरूप ॥
—क० प्रि० प्र ५, छं २।

४ सामान्यालंकार को चारि प्रकार प्रकाश।
वर्ण वर्ण्य, भू राज-श्री भूषण केशवदास ॥

## नियमबद्ध वर्णन

नियमबद्ध-वर्णन में परम्परा से आने वाली रूढ़ियों अथवा कविप्रसिद्धियों में बँधकर चलना पड़ता है। कविजन चंदन तथा भोजपत्र का अस्तित्व क्रमशः मलय वन और हिमालय पर ही बतलाते हैं, यद्यपि ये वस्तुएँ अन्यत्र भी मिल सकती हैं। इसी प्रकार कवि लोग देव-रूप का वर्णन चरणों से तथा मनुष्य रूप का वर्णन सिर से किया करते हैं[१]। इसका समर्थन 'अलंकारशेखर' से भी हो जाता है[२]।

केशव की 'वर्णत चन्दन मलय ही हिमगिरि ही भुजपात' इस पंक्ति का भाव 'काव्यकल्पलतावृत्ति'[३] में भी मिलता है। कविलोग बसन्त में कोकिल के बोलने और वर्षा में ही मयूरों के हर्षित होने का वर्णन करते हैं[४]। इसकी पुष्टि 'अलंकारशेखर' तथा 'काव्यकल्पलतावृत्ति' दोनों ही ग्रन्थ करते हैं[५]। इसी प्रकार केशव द्वारा 'जस सों सिति सुजन कों असुरै बहुत बखानि'[६] में व्यक्त भाव भी केशवमिश्र के 'दानवासुरदैत्यानामैक्यमेवाभिसंहितम्'[७] से मिलता है।

यह प्रकरण 'काव्यकल्पलतावृत्ति' तथा 'अलंकारशेखर' दोनों ग्रन्थों में उपलब्ध होता है परन्तु नियमबद्ध-वर्णन के अन्तर्गत 'अलंकारशेखर' के कर्ता केशवमिश्र ने काव्यकल्पलतावृत्तिकार की अपेक्षा अधिक उदाहरण प्रस्तुत किए हैं। केशव ने थोड़े से उदाहरण देकर केवल मार्ग प्रदर्शन ही किया है। उपर्युक्त नियमबद्ध वर्णन वाले उदाहरणों को छोड़कर केशव के अधिकांश उदाहरण अपने ही हैं। इस

---

१ वर्णत चन्दन मलय ही हिमगिरि हि भुजपात।
वर्णत देवन चरण तें सिर तें मानुष गात॥
—क० प्रि० प्र० ४ छं० १।

२ हिमवत्येव भूर्जत्वक् चन्दनं मलये परम्।
मानवा मौलितो वर्ण्या देवाश्चरणतः पुनः॥
—अलंकारशेखर, मरीचि १५, पृ० ५६।

३ भूर्जत्वक् हिमवत्येव मलये एव चन्दनम्॥
—का० क० वृत्ति, प्रतान १, स्तबक ५, श्लो० १२।

४ कोकिल को कल बोलिबो बरनत है मधुमास।
बरषा ही हरषित कहैं, केकी केशवदास॥
—क० प्रि० प्र० ४ छं० १४।

५ वर्षास्वेव शिखिप्रीतिर्मधावेव पिकध्वनिः।
तथा वसन्त एवाम्रमुकुलानामभितोद्गमम्॥
—अलंकारशेखर, मरीचि १५, पृ० ५६।
वर्षास्वेव मयूराणां रुतं नृत्यं च वर्णयेत्॥
—काव्यकल्पलतावृत्ति, प्रतान १ स्तबक ५, श्लो० १४।

६ क० प्रि० प्र० ४ छं० १५।

७ अलंकारशेखर, मरीचि १५, पृ० ५६।

प्रकार निष्कर्ष यह निकलता है कि केशव के कवि-रीति-वर्णन का आधार 'अलंकार शेखर' तथा 'काव्यकल्पलतावृत्ति' दोनों ही ग्रन्थ हैं। अधिकांश उदाहरणों के लिए केशव 'अलंकारशेखर' के ऋणी हैं और कुछ उक्त उदाहरण जैसे 'कृष्णपक्ष की जोन्ह ज्यों शुक्लपक्ष तम तूल', 'प्रज्वलि मर पीवन नहीं चन्द्र चन्द्रिका पाय' इत्यादि जिनका उल्लेख 'अलंकारशेखर' में नहीं हुआ है 'काव्यकल्पलतावृत्ति' से ही लिए गए हैं।

नियमबद्ध-वर्णन के अन्तर्गत केशव ने कविपरम्परा से चले आते सुन्दरियों के सोलह शृंगारों[१] का उल्लेख किया है पर उनके लिखने में कवि ने कुछ स्वतंत्रता से काम लिया है।

महापुरुष वर्णन तथा पुरुष वर्णन दोनों ही केशव के अपने हैं। केवल पुरुष वर्णन के अन्तर्गत भुजाओं को सर्प तथा वक्षस्थल को शिला तथा कपाट के सदृश कहने का आधार 'अलंकारशेखर' है[२]।

## अलंकार-वर्णन

केशव ने अलंकार के साधारण अथवा सामान्य तथा विशिष्ट दो प्रकार माने हैं। किन्तु वे इन दोनों की न तो परिभाषा देते हैं और न व्याख्या ही करते हैं। केवल इसे परम्परागत मान्यता के रूप में ही ग्रहण कर लेते हैं[३]। फिर 'सामान्य अलंकार के चार भेद किए गये हैं— १ वर्ण २ वर्ण्य ३ भूश्री ४ राजश्री[४]।

## वर्णालंकार

कविप्रिया का पाँचवाँ प्रभाव वर्णालंकार-वर्णन को अर्पित है। वर्णालंकार के अन्तर्गत केशव ने श्वेत पीला काला अरुण (लाल) धूम्र नीला तथा मिश्रित—

---

१ प्रथम सकल शुचि मज्जन अमल वास, जावक सुदेश केशपाशनि सुधारिबो।
अंगराग भूषण विविध मुख बास राग कज्जलकलित लोल लोचन निहारिबो।
बोलनि हँसनि मृदु चातुरी चलनि चारु पल पल प्रति पतिव्रत परिपारिबो।
केशोदास सविलास करहु कुँवरि राधे यहि विधि सोरह सिंगारन सिंगारिबो।

—क० प्रि० प्र ४ छं १०।

२ भुजार्गलभुजङ्गेभकरदण्डस्तम्भोमहत्तरैः ।
वक्षःकपाटन शिलापट्टेन वर्ण्यते ॥

—अलंकारशेखर, मरीचि १४ १ २ ।

३ कविन कहे कवितान के अलंकार द्वै रूप।
एक कहैं साधारणे, एक विशिष्ट स्वरूप ॥

—क प्रि प ५,छं २।

४ सामान्यालंकार को चारि प्रकार प्रकाश।
वर्ण वर्ण्य भू राज-श्री भूषण केशवदास ॥

—क० प्रि०. प्र ५. छं ३।

इन सात प्रकार के रंगों को लिया है[1] और यह बताया है कि कौन वस्तु किस रंग की वर्णन करनी चाहिये, जैसे कीर्ति, ज्योत्स्ना, जरा आदि को श्वेत, गरुड़, मधु, सुमेरु, कनक, वीर रस आदि को पीत, अंजन, राक्षस, काक, पाप आदि को कृष्ण, दास, रवि, भ्रमर, पिक, महावर, रौद्र रस आदि को अरुण, कपोत, करभ आदि को धूम्र तथा कुबलय, मरकत मणि आदि को नील वर्ण का वर्णन किया जाता है। 'काव्यकल्पलतावृत्ति' में छः ही वर्णों का उल्लेख है : शुक्ल (श्वेत), कृष्ण (काला), नीला, रक्त (अरुण), पीत और धूसर (धूम्र)[2]। 'अलंकारशेखर' में केवल पाँच ही वर्ण बतलाए गए हैं : श्वेत, नील, शोण (अरुण), पीत और धूसर[3]। केशवमिश्र काले वर्ण को नीले वर्ण के अन्तर्गत ही मानते हैं। यही कारण है कि उन्होंने अमरचन्द्र द्वारा काले वर्ण के अन्तर्गत वर्णित कृष्ण, बलराम, व्यास (द्वैपायन), राम, धनंजय, यम, असुर (राक्षस), काली, धनि, द्रौपदी, विष, अम्बर (आकाश), मद, कुहू, अगरु, पाप, तम, निशा, हत्या, केकी, छाया और शृंगार रस आदि को नीले के अन्तर्गत ही लिया है। इन वस्तुओं को काले वर्ण की वर्णन करने में केशव ने अमरचन्द्र की 'काव्यकल्पलतावृत्ति' को ही आधार बनाया है। अमरचन्द्र ने हरित वर्ण का कोई उल्लेख नहीं किया है परन्तु केशवमिश्र ने उपलक्षण के रूप में हरित वर्ण का भी उल्लेख किया है और बुध एवं मरकत मणि आदि वस्तुओं को हरितवर्ण की बतलाया है[4]। अमर ने हरित वर्ण को नीले के अन्तर्गत ही माना है और बुध, शुक, सूर्य के अश्व, दूब, शैवाल आदि वस्तुओं को नीले वर्ण की बतलाया है[5]। केशव ने भी अमरचन्द्र के समान हरित वर्ण का उल्लेख न कर उसे नीले वर्ण में ही सम्मिलित किया है और दूब, सूर्य के अश्व, शैवाल, शुक, तुलसी आदि को नीले वर्ण का वर्णन किया[6]। इसी प्रसंग के अन्त में अमर ने दो रूप अर्थात् मिश्रित वर्ण की वस्तुओं की ओर संकेत भर किया है परन्तु ऐसी वस्तुओं के नाम नहीं दिए हैं[7]। अमरचन्द्र ने मिश्रित वर्ण की वस्तुओं का उल्लेख किया है। उन्होंने श्वेत तथा श्याम, श्वेत तथा रक्त, श्वेत तथा पीत, रक्त तथा श्याम, पीत तथा श्याम और पीत तथा

---

१ सेत पीत कारे अरुण धूमर नीले वर्ण।
मिश्रित केशवदास कहि सात भाँति शुभकर्ण ॥
—क० प्रि० प्र० ६, छं० ४।

२ का० क० वृत्ति प्रतान ४ स्तबक ३ पृ० ११७-१२२।

३ अलंकारशेखर, मरीचि १७, पृ० ६१।

४ इदमुपलक्षणम्। हरिता सूर्यतुरगा बुधो मरकतादयः। हरयति बोध्यम्।
—अलंकारशेखर, मरीचि १७, पृ० ६१।

५ का० क० वृत्ति, प्रतान ४ स्तबक २, श्लोक ८२, ८३, ८४ (मध्यम) पृ० १९।

६ क० प्रि० प्र० ६, छं० ३१-३७।

७ इं द्वयो चाप्रसिद्धो च नियमोऽयमुदाहृतः।
अन्यादृरस्तु यथा मत्स्यादादर्शेपयम्यति ॥
—अलंकारशेखर, मरीचि १७, पृ० ६१।

रक्त वर्ण का भान कराने वाले उपर्युक्त शब्दों के नाम दिये हैं[1]। परन्तु केशव ने केवल श्वेत तथा कृष्ण, श्वेत तथा पीत और श्वेत तथा लाल वर्ण का भान कराने वाले उपर्युक्त शब्द ही गिनाए हैं, अमरचन्द्र के अन्य भेदों का उल्लेख नहीं किया है। इसके अतिरिक्त अमरचन्द्र ने बहुत सी वस्तुएँ गिनाई हैं परन्तु केशव ने उनमें से कुछ का ही उल्लेख किया है। श्वेत और कृष्ण के अन्तर्गत केशव ने हरि, विधु, अभ्रक, पाल, धन, नागराज, पयोराशि, सिंहीज, अगस्त्य, अर्जुन, हरिमज, कलकण्ठ, कृष्णनगीवर तथा गोरव चौदह शब्दों के नाम दिये हैं। 'पाल' तथा 'पयोराशि' को छोड़कर अन्य सभी नाम अमर से मिलते हैं। केशव का 'नागराज' अमर के 'नागेन्द्र' से भिन्न नहीं है। श्वेत और पीत के अन्तर्गत केशव ने छः शब्द दिए हैं—प्रभु, रजत, अष्टापद, सोम, कलधौत तथा हारकूट। शेष सभी नाम अमर से मिलते हैं, केवल सोन के स्थान पर 'हेम' शब्द प्रयुक्त हुआ है। श्वेत और लाल के अन्तर्गत केशव ने श्रुति, हरि, पुष्कर, हंस, अर्क, अग्नि तथा कमल सात शब्द दिए हैं। ये भी सभी अमर के अनुसार हैं।

अतः स्पष्ट है कि मिश्रित वर्ण के अन्तर्गत गिनाए गए प्रायः सभी शब्द केशव ने 'काव्यकल्पलतावृत्ति' से ही लिए हैं। परन्तु अन्य वर्णों के अन्तर्गत निर्दिष्ट वस्तुओं का आधार 'काव्यकल्पलतावृत्ति' तथा 'अलंकारशेखर' दोनों ही ग्रन्थ हैं। इन दोनों में भी केशव 'काव्यकल्पलतावृत्ति' के ही अधिक ऋणी हैं। कारण 'अलंकारशेखर' की अपेक्षा 'काव्यकल्पलतावृत्ति' में विभिन्न वर्णों के अन्तर्गत वस्तुओं की नामावली अधिक विस्तार के साथ प्रस्तुत की गई है। जब हम उक्त दोनों ग्रन्थों में विभिन्न वर्णों के अन्तर्गत दी हुई नामावली और केशव द्वारा दी हुई नामावली का मिलान करते हैं तो कुछ शब्द ऐसे देखने में आते हैं जो 'काव्यकल्पलतावृत्ति' तथा 'अलंकारशेखर' दोनों में आये हैं। इन शब्दों के विषय में यह निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता कि इन शब्दों का आधार दोनों में से कौन सा ग्रन्थ है। कुछ शब्द ऐसे हैं जो या तो 'अलंकारशेखर' में आए हैं या 'काव्यकल्पलतावृत्ति' में ही। कुछ शब्द ऐसे भी हैं जो दोनों ही ग्रन्थों में उपलब्ध नहीं होते। ये शब्द निःसन्देह ही केशव के अपने हैं। उदाहरणों से यह बात स्पष्ट हो जायेगी।

श्वेत वर्ण के अन्तर्गत केशव द्वारा निर्दिष्ट वस्तुओं में से जो शब्द उक्त दोनों ग्रन्थों में उपलब्ध होते हैं वे ये हैं—१ हरिहय २ हर ३ शशि ४ सुधा ५ सोम ६ बल (बलराम) ७ कीर्ति ८ कमल ९ हिम १० सिकता ११ खांड १२ सिंह १३ शेष १४ हास १५ नारद १६ मुरार (मृणाल), १७ सुरसरित तथा १८ भौंडर (अभ्रक)[2]।

---

१ का० क० वृत्ति, प्रतान १ स्तबक २ और ३ पृ० ३३-३४ तथा ६८-७२ (क्रमशः)

२ डा० दीक्षित ने न जाने किस आधार पर यह लिखा है कि भौंडर (अभ्रक) सुरसरित तथा मुरार (मृणाल) शब्द केवल 'अलंकारशेखर' में ही आए हैं (आचार्य केशवदास पृ० २१५)। ये तीनों शब्द उक्त दोनों ही ग्रन्थों में मिल जाते हैं।

—(अलंकारशेखर, पृ० ६१ तथा काव्यकल्पलतावृत्ति पृ० ११८ श्लोक १६, १७ और १८)।

शरदघन तथा सुरवारण दो शब्द केवल 'अलंकारशेखर' में ही आए हैं जिनका आधार यही ग्रन्थ है।

जो शब्द 'काव्यकल्पलतावृत्ति' से लिए गए हैं उनकी सूची इस प्रकार है— १ कीरति २ जोन्ह (चन्द्रप्रभा) ३ हरि (इन्द्र) ४ हरगिरि ५ सुर, ६ घनसार ७ पक ८ हीरा ९ कौड़ी १० करका (ओला) ११ कांस १२ कुन्द, १३ भस्म १४ कपास १५ हास १६ निर्झर १७ चंवर, १८. चन्दन १९ हंस २० छत्र २१ सत्ययुग, २२ दूध, २३ दधि २४ संख २५ उडुभार (तारागण) २६ सुकृति (पुण्य) २७ सतयुग, २८ सीप २९ फटिक, ३० खटिका ३१ शुक ३२ सुरवाजि (उच्चैश्रवा) ३३ पारद ३४ अमलयश, ३५ शारदा, ३६ मंदार ३७ गुन[1] तथा ३८. मोती।

केशव के अपने शब्द ये हैं—१ केवड़ा २ सुधि ३ सन्तमन ४ फेन ५ गणपति-दशन ६ काम-अंकुश ७ चामर, ८ विमल विचार ९ जनेऊ (यज्ञोपवीत) १० स्त्रियों की विलासक्रीड़ा, ११ उदारजन का वदन १२ नारायण का वक्षस्थल १३ लक्ष्मी की वाणी १४ शोभा १५ शुभता १६ नारद का उपदेश १७ ऋषियों की चोटियाँ १८ निष्पाप विहार तथा १९ सुवचन।

पीत वर्ण के अन्तर्गत केशव की उन वस्तुओं के नाम उपस्थित किये जाते हैं जो दोनों ही ग्रन्थों में आए हैं—१ हरिवाहन २ निधि ३ हरजटा ४ हरतास ५ दीपक ६ वीररस ७. सुरपाल (इन्द्र) ८. गोरोचना ९ चक्रवाक १० मैनसिल ११ द्वापर, १२ वानरयूथ १३ केसर तथा १४ कनक।

यहाँ ८ नाम दिए गए हैं जो 'काव्यकल्पलतावृत्ति' से ही लिए हैं—१ हरा (पार्वती) २ हरद ३ चंपक ४ सुरगुरु, ५ सुरगिरि ६ मंगल ७ सारोमुख तथा ८ दिवस।

इन वस्तुओं के नाम केशव के अपने हैं—१ मधु २ भू ३ शोभनमुख ४ कमलकोश ५ चपला ६ पीतम तथा ७ पराग।

केशव ने काले वर्ण के अन्तर्गत बहुत सी नवीन वस्तुओं का उल्लेख किया है, जिनके नाम ये हैं—१ आकाश २ असि, ३ विलासी (विश्वासघाती) ४ राहु ५ चोर ६ यम-मन ७ नरक ८ रीछ ९ कलंक १० अग्नि मार्ग ११ विताल १२ नर, १३ लोभ १४ क्षोभ, १५ दुःख १६ मोह १७ विरह १८ यशोदा १९ गोपिका २० लोह २१ कच २२ काम २३ मम २४ काँच २५ कलह २६ युद्ध तथा २७ छल आदि मानसिक भाव।

शेष सब वस्तुएँ अमरचन्द्र से मिलती हैं।

रक्त वर्ण के अन्तर्गत केशव द्वारा दी हुई वस्तुओं में से ये शब्द दोनों ग्रन्थों में पाये जाते हैं—१ इन्द्रगोप २ खद्योत ३ कुंकुम ४ तक्षक ५ रसना

---

१ डा० दीक्षित ने इसे केशव के निजी शब्दों में मिलाया है (आचार्य केशवदास पृ० २१६) पर यह तो काव्यकल्पलतावृत्ति में मिल जाता है।
—(शुक्लवर्णनिरूपणप्रसङ्ग, पृ० ११८ श्लोक ३१)।

पंकज चरन की सौं चारु मुखरन की सौं
लंक तनु की सौं बाकी ललक महति है।
त्रिवली तरंग कुच सम्भु मुज संग की सौं
हारावलि पथ की सौं जो जत बहति है।
भुवि सनुभारी वा बदन द्विजराज की सौं
एरी प्रानप्यारी कोप कोपे तू पहति है।
सांची हौं कहति तुव बेनी सौं कमलनैनी
तेरी मुखि सुधा मोहि प्यावति रहति है।

(र० नि० छं० २२४)

तथा तो बिन राव की रंग वृथा
तुव अंग अनंग की जोबन की सौं।
मुसकान सुधारस मोजन की,
तुव आनन आनंद कानन की सौं॥
दास के प्रास की पाहुक तू
यह तेरे करेरे उरोजन की सौं।
तो बिन जीबो न जीबो प्रिया
मुहिं तेरई नैन सरोजन की सौं॥

(र० नि० छं० ११)

कहीं कहीं दोनों ने समान उपमानों का भी प्रयोग किया है। 'चन्द्रिका' को नायिका के हास का और 'शृंगार लता' को उसकी रोमावली का उपमान बतलाया गया है, यथा

(१) हास मुखचन्द्र की सी चन्द्रिका।

(र० नि०, छं० ४७)

किधौं चारुमुख चन्द्रिका चुराई है।

(क० प्रि० (मूल) नखशिख, छं० ४२)

(२) किधौं काम कामबाम बोई है सिंगार बेलि।

(वही, छं० २१)

यह रोमावली कै सिंगारलता।

(र० नि०, छं० १८)

केशव और बेनी प्रवीन

बेनी प्रवीन पर केशव का प्रभाव बहुत ही सीमित है। कारण प्रवीन मतिराम की परम्परा के कवि हैं। दो-एक छन्दों में ही भाव-साम्य एवं उक्ति-साम्य परिलक्षित होता है। ऐसे कुछ उदाहरण नीचे उपस्थित किए जाते हैं।

केशव ने नायिका की उपमा दीपमालिका से दी है। विविध प्रकार के समुज्ज्वल आभूषणों से सुसज्जित नायिका जगमगा रही है। नीले वस्त्रों से आच्छादित होने से साम्य और भी पूरा उतरता है। अमावस्या की तिमिराच्छन्न रात्रि में जिस प्रकार दीपमालिका जगमग करती है उसी प्रकार नीले वस्त्रों में भूषणों से भूषित नायिका भी सुशोभित है।

बिछिया अनौट बांकि घुंघुरू जराय जरी
जेहरी छबीली छुद्रघंटिका की जालिका।
मूंदरी उदार पौंची कंकन वलय चूरी
कंठ कंठमाल पहिरे गुपालिका॥
बेनीफूल सीसफूल कर्णफूल मांगफूल
खुटिला तिलक नकमोती सोहै बालिका।
केशवदास नीलवास ज्योति जगि मगि रही
देह धरे श्यामसंग मानो दीपमालिका॥
(क० प्रि० (मूल) नखशिख, छं० ८८)

इसी प्रकार का भाव अपने ही ढंग पर बेनी प्रवीन ने भी प्रदर्शित किया है। नायिका सज धज कर भवन में बैठी अपने प्रिय के आगमन की प्रतीक्षा कर रही है। आभूषण तथा अंग-दीप्ति का मिला हुआ प्रकाश झरोखों में से बाहर की ओर झलक रहा है। कवि को ऐसा लगता है मानों किसी मणिमहल में दीपमालिका समा गई हो।

सकल सिंगार साजि राखिकै प्रवीन बेनी,
आगमन जानि पिय प्रेम प्रतिपालिका।
जगमग रतन भवन की वर्जग अग
केलि के सदन बैठी बदन बिसालिका॥
नग जगमगत जगत जोति जोबन की
सारी जरतारी अंग तैसी अंग मालिका।
झलक झलक झलकति ओरै झांझरीन
मानो मणिमहल समानी दीपमालिका॥
(नवरसतरंग, छं० १२१)

बेनी प्रवीन ने केशव की उक्ति 'बबा की सौं' (र० प्रि०, प्र० ८ छं० १६) का भी अपने ग्रन्थ में एक स्थान पर प्रयोग किया है। देखिए—

कालिह हि गूंथि बबा कि सौं मैं,
गजमोतिन पहिरी अति माला।
आई कहां ते यहां पुखराज की,
संग गई जमुना तट बाला॥
(नवरसतरंग, छं० ११)

दसवाँ अध्याय

# केशव का स्थान

## (अ) अलंकार विवेचन के क्षेत्र में

पूर्वपृष्ठों में दिए गए तुलनात्मक अध्ययन के आधार पर यह निर्णय करना सरल हो जाता है कि केशव के प्रतियोगी उपर्युक्त आचार्यों में केशव का क्या स्थान है। अलंकार विवेचन के क्षेत्र में चिन्तामणि मतिराम देव और पद्माकर का स्थान केशव से नीचा है। केशव ने अपनी 'कविप्रिया' में जिस मौलिकता का परिचय दिया है वह 'कविकुलकल्पतरु' 'ललितललाम' 'भावविलास' 'शब्दरसायन' तथा 'पद्माभरण' में देखने में नहीं आती। चिन्तामणि ने शब्द और अर्थ दो प्रकार की शक्तियों के आधार पर शब्द और अर्थ दो प्रकार के अलंकार माने हैं। इन्होंने लगभग सभी शब्दालंकारों तथा प्रायः सभी मुख्य अर्थालंकारों का वर्णन किया है परन्तु भेदों-उपभेदों का विस्तृत विवरण प्रस्तुत नहीं किया है। चित्रालंकार का भी बहुत ही संक्षेप में विवेचन किया गया है। प्रेय ऊर्जस्वी आदि रसालंकारों का चिन्तामणि ने निरूपण नहीं किया है। इन्होंने केशव के 'अन्योक्ति' अलंकार को भी छोड़ दिया है। चिन्तामणि द्वारा दिए गए अलंकारों के लक्षण तथा उदाहरण दोनों ही स्पष्ट तथा बोलचाल की भाषा में अवश्य हैं पर उनका आधार संस्कृत के काव्यप्रकाश साहित्यदर्पण आदि अनेक ग्रन्थ ही हैं और उनमें कोई विशेष नवीनता दिखलाई नहीं पड़ती।

'ललितललाम' में मतिराम ने अलंकारों के लक्षण बड़े ही चलताऊ ढंग से दिए हैं। उदाहरण अवश्य सुन्दर हैं। इस ग्रन्थ में अलंकारों का कोई वर्गीकरण नहीं किया गया है और अधिकांश अर्थालंकारों का ही वर्णन है। शब्दालंकार में केवल 'चित्र' को ही लिया जा सकता है किन्तु इसका भी लक्षण बड़ा ही संकुचित है। 'अन्योक्ति' अलंकार तथा रसालंकारों को मतिराम ने भी छोड़ दिया है। आचार्यत्व की दृष्टि से 'ललितललाम' का कोई विशेष महत्त्व नहीं है। सभी बातें संस्कृत-ग्रन्थों पर ही आधारित हैं और ग्रन्थ में कोई प्रमुख विशेषता दृष्टिगोचर नहीं होती।

'रसरहस्य' में कुलपति मिश्र द्वारा निरूपित अलंकारों की संख्या यद्यपि मतिराम आदि आचार्यों की अपेक्षा काफ़ी कम है किन्तु तो भी केशव की अपेक्षा अधिक ही है। कुलपति मिश्र ने अलंकारों का विभाजन शब्द और अर्थ के आधार पर किया है। इन्होंने मुख्य शब्दालंकारों तथा लगभग सभी प्रधान अर्थालंकारों का वर्णन किया है किन्तु वे भेदों उपभेदों में नहीं गए हैं। 'अन्योक्ति' तथा रसालंकारों का विवेचन कुलपति मिश्र ने भी नहीं किया है। 'चित्रालंकार' का भी बहुत ही कम विस्तार किया गया है। कुलपति के लक्षण यद्यपि अधिकांश काव्यप्रकाश के आधार पर हैं फिर

भी हिन्दी अलंकारशास्त्र में इस ग्रंथ का महत्त्व भुलाया नहीं जा सकता। मौलिकता की दृष्टि से इसमें कोई विशेष महत्त्व चाहे न दीख पड़े पर यह स्वीकार करना ही पड़ेगा कि इन्होंने अलंकारों का विवेचन बड़ी पूर्णता के साथ किया है। इस प्रकार इन्हें केशव से बढ़कर नहीं तो समकक्ष निःसंकोच ही रखा जा सकता है।

देव ने 'भावविलास' ग्रन्थ में ३९ अलंकार मुख्य बतलाए हैं जो प्रायः दण्डी के अनुसार ही हैं। दण्डी से केशव ने और केशव से देव ने उन्हें लिया है। 'शब्दरसायन' में उन्होंने अलंकारों का विभाजन शब्द और अर्थ के आधार पर किया है। अर्थालंकारों के दो वर्ग किए गए हैं—मुख्य तथा गौण। उन्होंने ४० मुख्य अलंकार और १० गौण माने हैं। इनमें मुख्य अलंकार कौन से हैं और गौण कौन से हैं इसका भी स्पष्ट रूप से कोई निर्देश नहीं किया गया है। 'भावविलास' में वर्णित रसालंकार तथा 'शब्दरसायन' में वर्णित 'अन्योक्ति' का आधार भी केशव ही है। 'शब्दरसायन' में एक प्रकार के छन्दों को एक ही छन्द में स्पष्ट कर दिया गया है जिससे लक्षण के समझने में कठिनाई होती है। कहीं-कहीं केवल नाम से ही लक्षण का ग्रहण करने के लिए निर्देश किया गया है। केवल अलंकारों की संख्या में वृद्धि करने के लिए नए अलंकार भी बना लिए गए हैं जैसे संशय अलंकार। देव ने 'संशय' को 'सन्देह' से भिन्न माना है। वास्तव में 'संशय' तथा 'सन्देह' अलंकार एक ही हैं केवल लक्षण के शब्दों में भिन्नता है। देव के अलंकारों का आधार संस्कृत के ग्रन्थ हैं और उनमें कोई विशेष नवीनता नहीं है। अनेक बातों के लिए देव केशव के ऋणी हैं।

पद्माकर ने अर्थालंकारों का ही प्रमुख-रूप से वर्णन किया है। यमक अनुप्रास आदि शब्दालंकारों को छोड़ दिया है। चित्रालंकार का भी चलताऊ ढंग से ही वर्णन किया गया है। केशव द्वारा निर्दिष्ट 'अन्योक्ति' का भी 'पद्माभरण' में कोई उल्लेख नहीं है। इस ग्रन्थ के प्रधान आधार 'चन्द्रालोक' और दैरीसाल का 'भाषाभरण' हैं। वास्तव में जैसा कि डा० भगीरथ मिश्र ने कहा है यह अलंकारों पर साधारण ग्रन्थ है और इसमें न विवेचन की विशेषता है और न उदाहरणों की मनोहरता ही[1]।

केशव ने जो 'सामान्य' तथा 'विशिष्ट' वर्गों में अलंकारों का वर्गीकरण प्रस्तुत किया है वह हिन्दी साहित्य के लिए नवीन है। इसके अतिरिक्त उन्होंने सुसिद्ध, प्रसिद्ध विपरीत तथा अन्योक्ति आदि कुछ नवीन अलंकारों की भी सृष्टि की है। हिन्दी साहित्य में 'अन्योक्ति' का तो केशव को जन्मदाता ही मानना चाहिए। इस अलंकार का केशवदास से पूर्व हिन्दी साहित्य में कहीं उल्लेख नहीं मिलता। इतना ही नहीं उपमा यमक, श्लेष आक्षेप आदि अलंकारों का भेदोपभेदों के साथ जितना सांगोपांग विवेचन आचार्य केशवदास ने किया है उतना चिन्तामणि देव पद्माकर आदि आचार्यों ने नहीं किया है। चित्रालंकार का भी जितना विस्तृत विवेचन केशव ने किया है उतना उपर्युक्त आचार्यों के ग्रन्थों में नहीं मिलता।

अलंकार-विवेचन की दृष्टि से आचार्य भिखारीदास का स्थान अवश्य केशव से ऊँचा है। अलंकारों का वर्गीकरण जहाँ तक नाम का सम्बन्ध है वहाँ तक तो

---

१ हिन्दी काव्यशास्त्र का इतिहास पृ० १९९।

दसवाँ अध्याय

# केशव का स्थान

## (अ) अलंकार-विवेचन के क्षेत्र में

पूर्वपृष्ठों में दिए गए तुलनात्मक अध्ययन के आधार पर यह निर्णय करना सरल हो जाता है कि केशव के प्रतियोगी उपर्युक्त आचार्यों में केशव का क्या स्थान है। अलंकार विवेचन के क्षेत्र में चिन्तामणि मतिराम देव और पद्माकर का स्थान केशव से नीचा है। केशव ने अपनी 'कविप्रिया' में जिस मौलिकता का परिचय दिया है वह कविकुलकल्पतरु' 'ललितललाम' भावविलास' 'शब्दरसायन' तथा 'पद्माभरण' में देखने में नहीं आती। चिन्तामणि ने शब्द और अर्थ दो प्रकार की गतियों के आधार पर शब्द और अर्थ दो प्रकार के अलंकार माने हैं। इन्होंने लगभग सभी शब्दालंकारों तथा प्रायः सभी मुख्य अर्थालंकारों का वर्णन किया है परन्तु भेदों उपभेदों का विस्तृत विवरण प्रस्तुत नहीं किया है। चित्रालंकार का भी बहुत ही संक्षेप में विवेचन किया गया है। प्रेय ऊर्जस्वी आदि रसालंकारों का चिन्तामणि ने निरूपण नहीं किया है। उन्होंने केशव के 'अन्योक्ति' अलंकार को भी छोड़ दिया है। चिन्तामणि द्वारा दिए गए अलंकारों के लक्षण तथा उदाहरण दोनों ही स्पष्ट तथा बोलचाल की भाषा में अवश्य हैं पर उनका आधार संस्कृत के काव्यप्रकाश, साहित्यदर्पण आदि अनेक ग्रन्थ ही हैं और उनमें कोई विशेष नवीनता दिखलाई नहीं पड़ती।

'ललितललाम' में मतिराम ने अलंकारों के लक्षण बड़े ही चलताऊ ढंग से दिए हैं। उदाहरण अवश्य सुन्दर हैं। इस ग्रन्थ में अलंकारों का कोई वर्गीकरण नहीं किया गया है और अधिकांश अर्थालंकारों का ही वर्णन है। शब्दालंकार में केवल 'चित्र' को ही लिया जा सकता है किन्तु इसका भी लक्षण बड़ा ही संकुचित है। 'अन्योक्ति' अलंकार तथा रसालंकारों को मतिराम ने भी छोड़ दिया है। आचार्यत्व की दृष्टि से 'ललितललाम' का कोई विशेष महत्त्व नहीं है। सभी बातें संस्कृत-ग्रन्थों पर ही आधारित हैं और ग्रन्थ में कोई प्रमुख विशेषता दृष्टिगोचर नहीं होती।

'रसरहस्य' में कुलपति मिश्र द्वारा निरूपित अलंकारों की संख्या यद्यपि मतिराम आदि आचार्यों की अपेक्षा काफ़ी कम है किन्तु तो भी केशव की अपेक्षा अधिक ही है। कुलपति मिश्र ने अलंकारों का विभाजन शब्द और अर्थ के आधार पर किया है। इन्होंने मुख्य शब्दालंकारों तथा लगभग सभी प्रधान अर्थालंकारों का वर्णन किया है, किन्तु वे भेदों उपभेदों में नहीं गए हैं अन्योक्ति' तथा रसालंकारों का विवेचन कुल पति मिश्र ने भी नहीं किया है। चित्रालंकार का भी बहुत ही कम विस्तार किया गया है। कुलपति के लक्षण यद्यपि अधिकांश 'काव्यप्रकाश' के आधार पर हैं फिर

भी हिन्दी अलंकारशास्त्र में इस ग्रंथ का महत्व भुलाया नहीं जा सकता। मौलिकता की दृष्टि से इसमें कोई विशेष महत्व चाहे न दीख पड़े, पर यह स्वीकार करना ही पड़ेगा कि इन्होंने अलंकारों का विवेचन बड़ी पूर्णता के साथ किया है। इस प्रकार इन्हें केशव से बढ़कर नहीं तो समकक्ष निःसंकोच ही रखा जा सकता है।

देव ने 'भावविलास' ग्रन्थ में ३९ अलंकार मुख्य बतलाए हैं, जो प्राय दण्डी के अनुसार ही हैं। दण्डी से केशव ने और केशव से देव ने उन्हें लिया है। 'शब्दरसायन' में उन्होंने अलंकारों का विभाजन शब्द और अर्थ के आधार पर किया है। अर्थालंकारों के दो वर्ग किए गए हैं—मुख्य तथा गौण। उन्होंने ४० मुख्य अलंकार और १० गौण माने हैं। इनमें मुख्य अलंकार कौन से हैं और गौण कौन से हैं इसका भी स्पष्ट रूप से कोई निर्देश नहीं किया गया है। 'भावविलास' में वर्णित रसालंकार तथा 'शब्दरसायन' में वर्णित 'अन्योक्ति' का आधार भी केशव ही है। 'शब्दरसायन' में एक प्रकार के छन्दों को एक ही छन्द में स्पष्ट कर दिया गया है जिससे लक्षण के समझने में कठिनाई होती है। कहीं-कहीं केवल नाम से ही लक्षण का ग्रहण करने के लिए निर्देश किया गया है। केवल अलंकारों की संख्या में वृद्धि करने के लिए नए अलंकार भी बना लिए गए हैं जैसे 'संशय' अलंकार। देव ने 'संशय' को 'सन्देह' से भिन्न माना है। वास्तव में 'संशय' तथा सन्देह अलंकार एक ही है, केवल लक्षण के शब्दों में भिन्नता है। देव के अलंकारों का आधार संस्कृत के ग्रन्थ हैं और उनमें कोई विशेष नवीनता नहीं है। अनेक बातों के लिए देव केशव के ऋणी हैं।

पद्माकर ने अर्थालंकारों का ही प्रमुख-रूप से वर्णन किया है यमक अनुप्रास आदि शब्दालंकारों को छोड़ दिया है। चित्रालंकार का भी चलताऊ ढंग से ही वर्णन किया गया है। केशव द्वारा निर्दिष्ट 'अन्योक्ति' का भी 'पद्माभरण' में कोई उल्लेख नहीं है। इस ग्रन्थ के प्रधान आधार 'चन्द्रालोक' और बैरीसाल का 'भाषाभरण' हैं। वास्तव में जैसा कि डा० भगीरथ मिश्र ने कहा है यह अलंकारों पर साधारण ग्रन्थ है और इसमें न विवेचन की विशेषता है और न उदाहरणों की मनोहरता ही[1]।

केशव ने जो 'सामान्य' तथा 'विशिष्ट' वर्गों में अलंकारों का वर्गीकरण प्रस्तुत किया है वह हिन्दी साहित्य के लिए नवीन है। इसके अतिरिक्त उन्होंने सुसिद्ध प्रसिद्ध विपरीत तथा अन्योक्ति आदि कुछ नवीन अलंकारों की भी सृष्टि की है। हिन्दी साहित्य में 'अन्योक्ति' का तो केशव को जन्मदाता ही मानना चाहिए। इस अलंकार का केशवदास से पूर्व हिन्दी साहित्य में कहीं उल्लेख नहीं मिलता। इतना ही नहीं उपमा यमक श्लेष आक्षेप आदि अलंकारों का भेदोपभेदों के साथ जितना सांगोपांग विवेचन आचार्य केशवदास ने किया है उतना चिन्तामणि देव पद्माकर आदि आचार्यों ने नहीं किया है। चित्रालंकार का भी जितना विस्तृत विवेचन केशव ने किया है उतना उपर्युक्त आचार्यों के ग्रन्थों में नहीं मिलता।

अलंकार-विवेचन की दृष्टि से आचार्य भिखारीदास का स्थान अवश्य केशव से ऊँचा है। अलंकारों का वर्गीकरण जहाँ तक नाम का सम्बन्ध है वहाँ तक तो

---

१ हिन्दी काव्यशास्त्र का इतिहास पृ० २१२।

केवल वर्ग के प्रथम अलंकार के नाम पर ही रख दिया गया है, परन्तु ध्यान से देखने पर यह वर्गीकरण तर्क-संगत आधार पर स्थित जान पड़ता है। प्रथम वर्ग उपमादि का उपमान-उपमेय के आधार पर सादृश्य को लेकर बनाया गया है। दूसरा वर्ग उत्प्रेक्षादि का आरोपित सादृश्य के आधार पर किया गया है जिसमें उपमान का महत्व बढ़ता जाता है। इसी प्रकार अन्योक्ति के आधार पर अन्योक्ति आदि, विरोध के आधार पर विरुद्ध अलंकार आदि[१]। इस प्रकार अनेक अलंकारों के एक सामान्य आधार पर वर्गीकरण करने का दास का यह प्रयास हिन्दी साहित्य के लिए नवीन है। शब्द और अर्थगत अलंकारों की संख्या में भी दास ने काफी वृद्धि की है। इन्होंने चित्रालंकारों का भी पर्याप्त विवेचन किया है। इसके अतिरिक्त इन्होंने रस, भाव, ध्वनि और व्यंग-सम्बन्धी तथा संसृष्टि-संकर अलंकारों का भी विवेचन किया है जो केशव ने छोड़ दिया है। दास द्वारा उल्लिखित रसालंकारों के नाम केशव ने भी बता, दिए हैं किन्तु उनके लक्षण अस्पष्ट एवं अशुद्ध हैं और उन्हें रसालंकार सिद्ध नहीं करते। दास ने पुनरुक्तिप्रकाश वीप्सा, सिंहावलोकन तथा तुक आदि नए शब्दालंकारों की भी सृष्टि की है जिनका केशव ने कोई उल्लेख नहीं किया है। हिन्दी-साहित्य में 'तुक' का वैज्ञानिक विवेचन तो सब से पहले आचार्य दास जी ने ही किया है। इनका अर्थालंकारों का विवेचन भी केशव की अपेक्षा अधिक सूक्ष्म एवं व्यापक है। केशव का उपमा यमक श्लेष तथा आक्षेप आदि अलंकारों का वर्णन अवश्य दास से अधिक विस्तृत है किन्तु तो भी विभिन्न अंगों का सांगोपांग विवेचन केशव में न मिलकर दास में ही उपलब्ध होता है।

## (आ) रस तथा नायिका भेद-विवेचन के क्षेत्र में

जहाँ तक विषय-क्षेत्र की व्यापकता एवं आचार्यत्व की मौलिकता का सम्बन्ध है आचार्य केशवदास का स्थान चिन्तामणि मतिराम तथा पद्माकर से ऊँचा है पर देव तथा दास से निश्चय ही नीचा है। चिन्तामणि के लक्षण और उदाहरण दोनों ही केशव की अपेक्षा अधिक स्पष्ट हैं और उनके लक्षणों तथा उदाहरणों में पूर्ण समन्वय भी है। केशव द्वारा दिए गए लक्षण अस्पष्ट हैं यथा शृङ्गार का लक्षण, अनुभाव हाव का सामान्य लक्षण और कुट्टमित बिलास आदि हावों का लक्षण तथा करुण विप्रलम्भ का लक्षण आदि। एकाध लक्षण भ्रामक भी हैं, जैसे 'स्मृति' नामक दशा का लक्षण 'अभिलाषा' का लक्षण-सा लगता है। कहीं-कहीं लक्षणों तथा उदाहरणों में भी समन्वय नहीं है। केशव ने स्थायी भावों सात्त्विक एवं संचारी भावों आदि का केवल उल्लेख भर ही किया है लक्षणों का कोई उल्लेख नहीं किया किन्तु चिन्तामणि ने इनके अलग-अलग लक्षण भी बताए हैं। अतः स्पष्ट ही रस के विविध अंगों के ज्ञान से पूर्णतया परिचित होने के लिए चिन्तामणि के 'कविकुलकल्पतरु' का केशव की 'रसिक प्रिया' से अधिक महत्व है। इसके अतिरिक्त नायक-नायिकाओं के सूक्ष्म भेदोपभेदों रसाभास भावाभास भावसन्धि भावोदय भावशबलता आदि हावों मान तथा वीर

---

१. हिन्दी काव्यशास्त्र का इतिहास, पृ० १४१-१४२।

रस के उपभेदों का वर्णन भी चिन्तामणि ने केशव से अधिक किया है किन्तु विषय क्षेत्र की व्यापकता तथा आचार्यत्व की मौलिकता की दृष्टि से केशव चिन्तामणि से उच्च श्रेणी के ठहरते हैं। नायक-नायिकाओं की प्रेम चेष्टाओं तथा उनके प्रथम मिलन स्थानों अगम्या-वर्णन तथा आदि के अनुसार नायिकाओं का वर्गीकरण सभी भेद, शृङ्गार रस के 'प्रकाश' और 'प्रच्छन्न' भेद आदि का वर्णन केशव की मौलिकता का परिचायक है।

मतिराम तथा केशव दोनों आचार्यों के अभिप्राय लक्षणों में कुछ भिन्नता अवश्य परिलक्षित होती है तो भी प्रायः भाव समान ही हैं। मतिराम के लक्षण केशव से अधिक स्पष्ट हैं। उदाहरणों की सुन्दरता में मतिराम की समता केशव ही क्या अन्य कोई आचार्य भी कदाचित् ही कर सके। केशव द्वारा दिए गए लक्षण अस्पष्ट हैं यथा शृङ्गार का लक्षण अनुभाव, हाव का सामान्य लक्षण और कुट्टमित विलास आदि हावों का लक्षण तथा करुण विप्रलम्भ का लक्षण आदि। केशव ने स्थायी भाव, सात्विक तथा व्यभिचारी भावों आदि का केवल उल्लेख ही किया है उनके लक्षण छोड़ दिए हैं। मतिराम ने इनके अलग-अलग लक्षण भी दिए हैं। इस प्रकार रस के विविध अंगों के लक्षण एवं नायक-नायिकाओं के भेदों के विषय में ज्ञान प्राप्त करने के लिए मतिराम के 'रसराज' का महत्व केशव की 'रसिकप्रिया' से अधिक है। परन्तु विषय-क्षेत्र की व्यापकता तथा आचार्यत्व की मौलिकता के विचार से केशव का स्थान मतिराम से ऊँचा है। नायक-नायिकाओं के सूक्ष्म भेदोपभेदों नायक-नायिकाओं की प्रेम प्रकाशन की चेष्टाओं नायक-नायिकाओं के प्रथम-मिलन-स्थानों अगम्या आदि नायिकाओं सभी भेदों तथा शृंगार रस के 'प्रकाश' और 'प्रच्छन्न' भेदों आदि के निरूपण में केशव की मौलिक उद्भावना परिलक्षित होती है। केशव द्वारा दिए गए दक्षिण नायक परकीया नायिका भाव, व्यभिचारी भाव हेला हाव प्रलाप दशा आदि के लक्षण भी उनकी मौलिकता के परिचायक हैं।

देव का स्थान केशव से ऊँचा है। केशव द्वारा दिए गए शृंगार रस अनुभाव हाव करुण विप्रलम्भ समस्तरसकोविदा नायिका आदि के लक्षण स्पष्ट नहीं हैं और कहीं-कहीं तो लक्षणों एवं उदाहरणों में भी समन्वय नहीं है, किन्तु देव के प्रायः सभी लक्षण स्पष्ट हैं और उदाहरण भी लक्षणों के मेल में ही प्रस्तुत किए गए हैं। विषय-क्षेत्र की व्यापकता और मनोवैज्ञानिक विवेचन तथा मौलिकता के विचार से भी देव केशव से ऊँचे दर्जे के ही ठहरते हैं। भेदोपभेदों के सूक्ष्म विवेचन में जितने देव गए हैं उतने केशव नहीं गए हैं। हाँ केशव की 'रसिकप्रिया' में अगम्या-नायिकाओं नायक-नायिकाओं की प्रेम प्रकाशन चेष्टाओं तथा उनके प्रथम-मिलन-स्थानों का कथन अवश्य देव से अधिक है किन्तु दूसरी ओर नायक के नमर्सचिव स्वकीया के परकीयादुःखिता प्रेमगर्विता रूपगर्विता मानवती और कुलगर्विता एवं ज्येष्ठा-कनिष्ठा नामक भेद परकीया के मुग्धा, विदग्धा लक्षिता आदि के भेद अवस्था के अनुसार नायिकाओं के प्रवत्स्यत्पतिका तथा आगमपतिका आदि भेद, प्रोषितपतिका नायिका के चार उपभेद चिन्ता स्मरण उद्वेग आदि काम दशाओं के उपभेद और, करुण एवं शान्त आदि रसों के उपभेदों का विवरण देव ने केशव की अपेक्षा अधिक किया है। देव द्वारा

निर्दिष्ट नायिकाओं के अंशानुसार भेद, करुण तथा हास्य रस के भेद और करुणात्मक वियोग का निरूपण हिन्दी-साहित्य के लिए नवीन ही है।

आचार्यत्व की दृष्टि से दास का स्थान केशव से ऊँचा है। केशव द्वारा दिए गए शृङ्गार रस, अनुभाव, हाव आदि के लक्षण अस्पष्ट हैं। उदाहरण भी लक्षणों के पूरे मेल में नहीं हैं। दास के प्राय: सभी लक्षण स्पष्ट हैं एवं लक्षणों तथा उदाहरणों में पूर्ण सामंजस्य है। भेदोपभेदों का जितना सूक्ष्म विवेचन दास ने किया है उतना केशव में नहीं मिलता। अगम्या एवं नायक-नायिकाओं की प्रेम चेष्टाओं का वर्णन केशव ने दास से अधिक किया है किन्तु दूसरी ओर 'स्वकीया' नायिका के पतिव्रता, उदारिणी तथा माधुर्य नामक तीन भेद, ज्येष्ठा-कनिष्ठा के छः उपभेद, 'परकीया' के अनन्या तथा प्रौढ़ा, अनूढ़ा (परकीया) के उद्बुद्धा (अनुरागिनी एवं प्रेमासक्ता) तथा उद्बोधिता और ऊढ़ा (परकीया) के असाध्या, दुःखसाध्या तथा साध्या और विदग्धा लक्षिता मुदिता तथा अनुशयना नामक चार अन्य भेद, दर्शन के दो भेद तथा दृष्टि दर्शन के अन्तर्गत छाया तथा माया उपभेदों आदि का वर्णन दास ने केशव से अधिक किया है। नायिका भेद के विवेचन में दास ने किसी भी आचार्य का अनुकरण न कर अपनी स्वतंत्र प्रणाली ही बनाई है जिसमें उनकी मौलिकता की छाप दृष्टिगोचर होती है। निश्चय ही हिन्दी साहित्य में दास का यह प्रयास अनूठा है। इस दृष्टि से तथा विषय-क्रम के वैज्ञानिक विवेचन के विचार से दास का स्थान केशव से महत्त्वपूर्ण है।

पद्माकर के सभी लक्षण स्पष्ट हैं किन्तु केशव के कुछ लक्षण अस्पष्ट हैं। जहाँ तक लक्षणों के व्यावहारिक ज्ञान का सम्बन्ध है पद्माकर के 'जगद्विनोद' का केशव की 'रसिकप्रिया' से अधिक महत्त्व है। मौलिकता के विचार से केशव का स्थान पद्माकर से ऊँचा है। पद्माकर ने अपने 'जगद्विनोद' नामक ग्रन्थ में रस तथा नायिका भेद आदि विषय पर रचित संस्कृत-साहित्य के लक्षण-ग्रन्थों से अधिक कोई विशेषता नहीं दिखलाई है। दूसरी ओर शृंगार रस के 'प्रच्छन्न' एवं 'प्रकाश' भेद, भाव व्यभिचारी भाव हेला हाव प्रलाप और उन्माद आदि कामदशाओं के लक्षण जाति के अनुसार नायिकाओं का वर्गीकरण परकीया का लक्षण अगम्या-वर्णन नायक-नायिकाओं की प्रेम चेष्टाओं एवं उनके प्रथम मिलन-स्थानों तथा सखी भेद वर्णन आदि में केशव की मौलिकता परिलक्षित होती है।

(४) शृङ्गारी कवियों में

केशव के परवर्ती हिन्दी के शृङ्गारी मुक्तक कवियों की परम्परा में मुख्य-रूप से बिहारी मतिराम देव दास तथा बेनीप्रवीन का नाम उल्लेखनीय है—इसी के अन्तर्गत रीति मुक्त प्रेमी कवि भी आते हैं जिनमें घनानन्द मुख्य हैं किन्तु उनका काव्यस्तर केशव से निश्चय ही ऊँचा है।

केशव का प्रभाव बिहारी पर पर्याप्त पड़ा है इसका उल्लेख पीछे किया जा चुका है। जहाँ तक पाण्डित्य की गम्भीरता का प्रश्न है केशव निश्चय ही बिहारी से बढ़े-चढ़े हैं किन्तु अनुभावों तथा हावों की सुन्दर योजना कल्पना की समाहार शक्ति, मार्मिकता एवं नखशिख-स्थलों में बिहारी केशव से बढ़कर हैं। भावव्यंजना तथा

भाषा की सरसता एवं सरलता की दृष्टि से केशव बिहारी से पीछे नहीं हैं। इसके अतिरिक्त बिहारी तो चमत्कार के आग्रह के कारण उक्ति की वक्रता के लिए अनेक स्थलों पर रस की भी उपेक्षा कर गए हैं किन्तु केशव की 'रसिकप्रिया' में इस प्रकार के स्थल इने गिने ही हैं। हाँ प्रेम के उच्च धरातल पर दोनों का ही काव्य नहीं पहुँच सका है।

केशव का मतिराम पर बहुत ही सीमित प्रभाव है। जहाँ कहीं भी भाव-साम्य देखने में आता है वह आकस्मिक ही जान पड़ता है। दूसरे भाव साम्य रखने वाले स्थलों पर भी मतिराम के छन्दों म केशव की अपेक्षा अधिक भाव सौन्दर्य पाया जाता है। मतिराम की भाषा शब्दाडम्बर से सर्वथा मुक्त है और उसमें हमें सानुप्रासिक मधुर शब्दावली एव सरस कोमल व्यंजना के दर्शन होते हैं। यद्यपि केशव की 'रसिक-प्रिया' की भाषा भी माधुर्य तथा प्रसाद-गुण-पूर्ण है और उसमें भावव्यंजना भी सुन्दर ही हुई है फिर भी मतिराम की भाषा में जो सहजिक स्वच्छता, मधुरता एव सबी तारमकता पाई जाती है वह केशव में अपेक्षाकृत न्यून ही है।

केशव तथा देव दोनों ही कवियों के काव्य की आत्माएँ सर्वथा भिन्न होते हुए भी केशव का प्रभाव देव के काव्य पर प्रभूत मात्रा में दिखाई पड़ता है। स्व० शुक्ल आदि बहुत से विद्वानों ने 'रामचन्द्रिका' के कुछ आलंकारिक अत्युक्तियों के कारण ही केशव को हृदयहीन कह डाला है किन्तु उनकी 'रसिकप्रिया' के छन्दों का अवलोकन करने से यह धारणा भ्रान्त सिद्ध हो जाती है और यह स्वीकार करना ही पड़ता है कि उनमें रसिकता पूरी-पूरी मात्रा में विद्यमान थी। फिर भी यह मानने में आपत्ति न होनी चाहिए कि देव में रसानुभूति एवं संगीतात्मकता केशव की अपेक्षा अधिक थी।

कवित्व की दृष्टि से दास का 'शृंगारनिर्णय' केशव की 'रसिकप्रिया' से किसी प्रकार भी कम नहीं है। दास का भावपक्ष और कलापक्ष दोनों ही केशव के समान पुष्ट हैं। वे न तो चमत्कार में फँसे हैं और न दूर की सूझ में ही उलझे हैं।

बेनी प्रवीन पर केशव का प्रभाव नगण्य ही है। जो एकाध छन्दों में भाव-सादृश्य दृष्टिगोचर होता भी है वह आकस्मिक ही है। ये मतिराम की परम्परा के कवि हैं अतः उनसे ही अधिक प्रभावित हुए हैं। भाव तथा भाषा के माधुर्य में ये केशव से टक्कर लेते हैं।

इस प्रकार समग्र रूप से विचार करते हुए केशव देव, मतिराम, घनानन्द आदि इने-गिने कवियों को छोड़कर अन्य किसी भी परवर्ती शृंगारी कवि से निम्न श्रेणी के नहीं ठहरते। प्रायः सभी परवर्ती कवियों के सम्मुख केशव अनुकरणीय महा कवि के रूप में रहे हैं इसमें सन्देह नहीं।

# परिशिष्ट

## गुरमुखी लिपि में प्राप्य 'छन्दमाला' का देवनागरी लिप्यन्तर

एक ओंकार श्रीगणेशाय नमः । एक ओंकार सति गुरप्रसादि ॥ अथ केसवदासकृत छन्दमाला लिख्यते ॥

भुजंगप्रयात छन्द ॥ भगनादि है पै सबै छग नादि । हिये छन्दमाला करी कंठधारि । सबै कामकूटै सबै सीस चन्दै । कहा एक हौ ताहि त्रैलोक बन्दै ॥१॥ महादेव जाके न जानै प्रमान । महादेव के देव को चित्त मानै । महानाग सोई सदा देहभागा । महामायपंती करौं छन्दमाला ॥२॥ दोहरा ॥ भाखा कवि समझै सबै सगरे छन्द सुभाइ । छन्दन की माला करी सोभन केसवराइ ॥३॥ एक बरन को पद प्रगट कवित्त नौ मतबंद । तदपरि केसवराइ कहि बरन छन्द अमन्द ॥४॥ श्री छन्द ॥ दोहरा ॥ दीरघ एक ही बरन को दीजै पद सुखकंद । मंगल सकल निधान जग नाम सुनहु श्री छन्द ॥५॥ श्री श्री श्री श्री ॥ नाराचय छन्द ॥ सब दीरघु को जहु बरन है अछर पन लेहु ॥ जह नारायण छन्द है सुखदायक श्री गेहु ॥६॥ रमा समा हरी करी ॥ रमण छन्द ॥ है सब दीर्घ भावहि एक अन्त गुर जान । रमनरमन के रमन को रमन छन्द मन मान ॥७॥ जग की तजिये हरि ही भजिए ॥ तरन छन्द ॥ नगन आदि गुर अन्त है तरन छन्द यह मान । बरननि बरन सो जगत को सरन जो ॥ मदन छन्द ॥ रगन आदि लघु अन्त है मदन छन्द यह जान ॥८॥ रामचन्द्र । सोभकंद । चित्तचाहि । दुखदाहि ॥ माया छन्द ॥ रगन अन्त है आदि लघु माया छन्द बखान ॥ केसवदास प्रकास सो पंचबरन परिमान ॥९॥ सुखकंद है । रघुनंदनु । जगलोक है । जगबंदनु ॥ ममममालती छन्द ॥ आदि नगन पुन जगन रचि बरन खटाछर ठान । ममममालती छन्द यह कबिनु को सुखदान ॥१०॥ बरन तजै न । भगत कबैन । भरथ बिकास । बिरथ सुभास ॥ सोमराजी छन्द ॥ यगन दोय खट बरनयुत सोमराजी सुन छन्द । सबै दोष छाडो । हिये प्रीति माडो । सदा राम रामै । रमौ छाड कामै ॥ संकर छन्द ॥ रगन जगन खट बरनमम सो संकर जगबंद ॥११॥ बात तात मान । चित्त माह मान । एक राम सत्त । दूसरो असत्त ॥ बिज्जुहा छन्द ॥ रगन दोय खट बरनयुत सो बिज्जुहा परिमान । संभुकोदंड है । रामभुजी चिंढै । टूक द्वै तीन कै । जात सबा किंढै ॥ मंथान छन्द ॥ तगन युगल खट बरन कर मानो मन मंथान ॥१२॥ सीराम सोहै जु । सीता सती सँ जु माहे पती है जु । सोने जसे है जु ॥ सुन्दर छन्द ॥ आदि अंत के बीच गुर दोय है मध दोय लघु मान । कहु केसव खट बरन को सुन्दर छन्द बखान ॥१३॥ माया सह छूठी । जानो जग झूठी । एकै हरि साचो । बैरागन राचो ॥ ...हसिय छन्द ॥ आदि जगन है सगन पुन अंत एक गुर लेख ॥१४॥ सबै जगत

अन्त देहु गुरु दोय । ग्यारह अच्छर को गुमति इन्द्रवज्र कहु सोय ॥२६॥ तारा जु भी बात बड़ी बखानो । साधारनो आप कहा बखानो । बाचहु छांडो बड़भाग पाम्यो ॥ आधार पी को हरिपाय मांग्यो ॥ उपेन्द्रवज्रा छन्द ॥ जगन तगन पुन जगन कर है गुरु अंत प्रकास । उपेन्द्रवज्रा छन्द कर ग्यारह अच्छर तास ॥ ३० ॥ अनंत देवादि न अन्त पायो ॥ अनेकधा बेदन गीत गायो । त्रिलोकिमा भूषन वेषधारी । अधम संहारक अघधारी ॥ मोदकदाम छन्द ॥ तीन भगन है आदि लघु अन्तहु गुरु लघु देख । छन्द स मोदकदाम मन है दस बरन परोख ॥ ३१ ॥ गये जब राम जहां पुन नाथ । कही यह बात सुनो बन जात । कछु जिन की दुख पावहु माई ॥ सुदेह असीस मिलें फिर आई ॥ तोटक छन्द ॥ एक पद बारह बरन को कछबराइ सुजान । चार सगन को बारमति तोटक छन्द प्रमान ॥ ३२ ॥ रघुनाथ अनाथहि राखत है । सब वेद मतै मत भाखत है । कहि कौन कहै तजि आन परै । जिनको परलोक ईस धरैं ॥ सुन्दरी छन्द ॥ चार सगन को सुन्दरी छन्द कहीजो होय । एक पद बारह बरन को बरनत कविकुलजोय ॥ ३३ ॥ राज तजै धन धाम तजै सब । नार तजै सुत सोच तजै अब । मापुन भी अप मूठहि निरह । संतह एक भजो हरिपगदह ॥ मोदक छन्द ॥ बारह बरन बखान के भाषित भानवकंद । चारि भगन को कीजिये केशव मोदक छन्द ॥३४॥ जगही जन में सब को दुख है । पर आगेव को स महा सुख है । यह सो पत वेद पुरान ररै । कहुबै सु कछु न बिचार परै ॥भुजंगप्रयात छंद ॥ बरनत बारह बरनमय केशव कवि मतबात ॥ चार यगन का जानबी छन्द भुजंगप्रयात ॥३५॥ धरै एक बेनी मिलैं मैलसारी । मृनाली मनो पंकसोंधायिकारी । सदा राम रामैं ररै दीनबानी । चहु ओर है राकसी बेदबानी ॥ तामरस छंद ॥ आदि चारि लघु भय है भवन अन्त गुर दोय ॥ केशव बारह बरन को छन्द तामरस होय ॥३६॥ तन मन में मति सोंच बसाईं । दुख बिन क्योंकर रे दुखदाई । तपकूप केहु न पावन पावैं । पवन बालिहि दुख दिखावैं ॥ स्वरतविलम्बित छं" ॥ नगन आदि पुन भगन है रगनहि अन्त विचार । स्वरतविलम्बित छन्द यह कहु केशव मति चार ॥३७॥ विपनमारग राम विचारही । सुभग सुन्दर सोदर साजही । विमल मिथ्य पात सुमनी फसैं । सबल साधन तत्पर में बसैं ॥ कुसुमविचित्रा छंद ॥ चार कला गुर दोय पुन चार कला गुर दोय । एक पद बारह बरन को कुसुमविचित्रा होय ॥३८॥ तब कपिराजा रघुपति देखे । मन नर नारायण सम लेखे । दिजबपधारी हनुमति धाए । बहुविध आसीष दि मन भाए ॥ चन्द्रवरतमा छंद ॥ रगन नगन पुन भगन कहु अन्त सगन को धान । चन्द्रवरत्मा छन्द है बारहु बरन बखान ॥३९॥ स्नान दान जप जाप जु करियो । सोच पोच मन को डर धरियो । पाप पोप हम भी तप गहियो । रामचन्द्र सम को कर सहियो ॥ मालती छन्द ॥ जोवन एक पुन भगन ह लघु गुर अन्त बनाउ । होय मालती छन्द यह बारहु बरन प्रमाउ ॥४०॥ विमल विलोक विलोचन धरी । विचार विभोर विकास न करी । बल निरखै न परै सुप धरी । तुमहु न हू बरयो हठ हरी ॥ वंशस्थित छन्द ॥ जगन तगन पुन जगन कर अन्त रगन एक मित । वंशस्थित छन्द यह बारह बरन विचित्र ॥४१॥ अनेकधा पूजन अग्नु किये । कृपाल हो श्रीरघुनाथजू हिये । सुगुप्प सीता सुखरा भई तहां । पतिव्रता देवी महिदेवपुत्र की जहां ॥ प्रमिताक्षरा

छन्द ॥ मादि सगन पुन जगन रवि सगन दोय है अन्त । छन्द होय प्रमदाक्षरा बरन सु द्वादस सन्त ॥४२॥ इरवाइ जाइ सिय पाइ परी । रिखनारि सु ब सिर अंक भरी । बहु भंसराग सम धम रये । धर मात भाव उपदेस दये ॥ स्त्रिग्वनी छन्द ॥ रगन चार को स्त्रिग्वनी छन्द छर्बीसो होय । केसवदास प्रकास सब बरनत कविजन सोय ॥४३॥ राम आगे चले मध्य सीता चली । बन्धु पीछे भये सोभ सोभा भली । देख देही सबै कोटघा कै भनो । जीव जीवेस के मध्य माया भनो ॥ पंकजबाटका छन्द ॥ मादि एक गुरु नगन हैं अन्त भगन हैं देख ॥ छन्द सु पंकजबाटका तेरह अच्छर लेख ॥४४॥ राम चलत नृप के जुग लोचन । बारक भिटवहु बारजमोचन । पायन पर रिस के भज मोनहु ॥ केसव उठ पद भीतर भौनहु ॥ तारक छन्द ॥ चार सगन पुन एक गुरु तारक छन्द बनाव । सोमन तेरह बरन को केसव ताहि सुनाउ ॥४५॥ यह कीरत धीर नरेसन छोहै । सुन देव अदेवन के मन मोहै । इनको बपुरा सुनजै रिपराई । इत गाव कशावक की ठकुराई ॥ कलहंस छन्द ॥ मादि सगन पुन जगन दइ सगन दोय गुरु एक । छन्द भनो कलहंस यह तेरह बरन बिवेक ॥४६॥ तब राम धाज धर ते बल बैयें । कह कौन भाव परमानन्द पैयें । नृपनाथ मादि धपना मन कीजैं । भज धापकप धपनै पद लीजैं ॥ हरिलीला छन्द ॥ रसन रगन रवि नगन पुन भगन मस्त लघु जान ॥ चौदह अच्छर मादि गुर हरि लीला बर मान ॥४७॥ हा राम हा राम हा जगतनाथ बीर । लंकाधिनाथेस जानी तुम भो सुबीर । ए देश कोऊ दुहाईयत मोहु बीर । आवंकवंसि की सब व तोहु पीर ॥ वसन्ततिलका छन्द ॥ तगन भगन जगनी जगन हैं गुरु अन्त निहार । बसन्त तिलका यह जानिये चौदह बरन बिचार ॥४८॥ सीराम लक्ष्मन प्रबल्ल सनार देवे । स्वाहासमेत सिव पावकरूप लेवे । प्रस्ताव छिप्र भभिवादन जाय कीनो । सौस्नेह पाकिब असेब रिखीस दीनो ॥ मनोरमा छन्द ॥ चार सगन हैं अन्त लघु चौदह बरन प्रमान । मनोरमा यह छन्द है केसवदास सुजान ॥४९॥ उर में प्रति कोप सदा पुन बायक । बडवानल सागर जो सुखदायक । भव ताकहि तु किरपै किन दाहहि । कबहू भबवारन को निव चाहहि ॥ मालती छन्द ॥ मादि हैं लघु पुन तीन गुर भगन नगन हैं मित्त । हिम मालती छन्द यह पन्द्रह बरन लिखित ॥५०॥ मति सब बन रेखा मेटि नामी न बाकी ॥ सम बल सरबारा को सहै तीछ ताकी । बिकट बन बु पूरे भक्ष्य को वासु बीवै ॥ सिवसिव सति सी को दुस्ट कैसे सु छीवै ॥सुप्रिय छन्द॥ चौदह लघु गुरु एक धर सुप्रिय छन्द प्रकास ॥ मछर प्रतिपद पंचदस जानहु केसवदास ॥५१॥ बन महि बिबिध बिकट दुख सुनिजै । गिर गहवर मग प्रति मति सुनिजै । कहु महि हरि बहु निसचर रहहीं । कहु दव दहन दुसह दुख सहहीं ॥ निसपालका छन्द ॥ भगन जगन रघ समन पुन नगन रगन हैं भेव । छन्द कहो निसपालका पन्द्रह बरन सहेव ॥५२॥ राजतनया तबहु बोल सुनि यो कहो । नाहु बस देवर न जाइ हम पैं रहो । हेममिय होम बहि राघस सुजानिये । तीन गुर राव सिंहु मात गुन मानिये ॥ चामर छन्द ॥ प्रतिपद गुरु लहु देहु क्रम चौदह बरन मारु । चामर छन्द कवित यह केसव धाइ सुनाऊ ॥५३॥ देख देख के असोक राजपुत्रका कही । मोहु धाप देहु भ्रम धाम हूँ रही । ठौर पाई पौनपुत्र मु डरी दई । भावपाव

२१
२　　२१
१६　　१७　　१८　　१६
रूप कर देखहु सारदूल मयूर मह बिडाल । पुन व्याघ्रहि लेखहु कह केसव उंदर
२२　　२१
सप स्वान ॥१८॥ दोहनभेद बखानियो ॥ अब जो गुर दूर्ज लघु बढ़े धो सो नामहि
जानियो ॥१६॥ भ्रमर होइ लघु चार को बट लघु मामर जान । सरभ आठ लघु छोन दस
कमही नाम बखान ॥२०॥ बारह लघु को बिप्र कह छत्रिय बारस जाम । बनिस लघु
जो बेस है और सूद्र कर मान ॥२१॥ या दोहा के प्रथम पद चमन तीसरे देख । जानी
ताहि बिडाल के मन क्रम बचन बिसेख ॥२२॥ अथ कबित्त ॥ प्रतिपद केसवदास मन
कर मत्ता चौबीस । चौपद करहु कबित्त जग प्रगट कर्‌यो यहि ईस ॥२३॥ रामचन्द्र
संग्राम जुरे रावन जय रावा । बाम चलत परिमान बीन जुगह जुबरावन । कटत
बिड पुन उचटत पखान गिरि भटत बीहु मन । उठत ययनि मूपत समुद्र बस होड
तीन छन ॥ अथ चतुष्पदी ॥ सात चतुर कल को चरन मंत एक गुर जान । ऐसे
चारो चरन एक चौपईया छन्द बखान ॥२४॥ जिनको यश हंसा जगत प्रसंसा मुनिजन
मानसरंत । लोचन अनरूपन स्यामसरूपन अंजन अंचत संत ॥ कामभियदरसी भियगुन
परसी होत बिलम्ब न लायै । तिनको गुन कहिहो सब सुख लहिहो पाप पुरातन भागे ॥
अथ मत्ता ॥ सात चार कल आदि दै अंत तीन लघु देख । पुट चरन केसव कला जग
मत्ता अवरेख ॥२५॥ मन मति कहु रोकहु जप अवलोकहु आप रूप जहा सब गुन ।
परमानंद पावहु जनम नसावहु रामरूप जहु होइ तन ॥ अब मन्द ॥ ग्यारह कला
बिराम रचि चहुर सात पै बाम ॥ तेरह कला बिराम पुनि छप्पय मन्द परमान ॥२६॥
हरि साधुनि के संगा एकहु रंगा काम कामना संग कहि ॥ होइ सकल संसार सिति
अपारा राम राम रमबो कबहि ॥ अब उलाला ॥ पन्द्रह कला बिराम कर तेरहु चतुर
मिहार । पुन पन्द्रह तेरह द्विपद उलालहि सुबिचार ॥२७॥ सुभ कम करै सी रामजू
छब बरनत केसवदास । जनु मूरतवंत सिगार सिर सुभ कीनो सुजस प्रकास ॥ अथ
छप्पय ॥ पहले चरन कबित्त कहु पुन उलाला देहु । केसवदास बिचारयो छप्पय को
नेहु ॥ २८॥ मिलाबान कर कलित ललक प्रसत सिर सोहै । हरचरलोचक बिम्ब कुम्द
दुति पति मन मोहै । अंग बिभूति बिभूतिसहित गनपति सुखदायक । बिजबाहन
संग्रामसिधि केसव जसलायक । घर चतुर चोर चली बसतु संग कुमारहु मायापति ॥
जयकारन हर संकरहरन पारबतिपति सिवमति ॥ चवामीम दुर कबित के उलालहि
छबीस । एकमह द्रुहु छन्द केसव गुर सत्तरईस ॥२६॥ समर गुरि यदि मयय के बारह
लघु उचार । जो गुर टूटै लघु बढ़ै सो सो नाम बिचार ॥३०॥ बारह मत्ता प्रथम
बिजय चौदह मन मानहु । सोरह लघु बरिबंड बीर अठारह मानहु । बीस कला बेताल
होइ बाइस बिहंकर । मरकट कर चौबीस छबीस कलाहर । हरि अठाईस कला करहु
बहुर तीन लघु भत्यो । कर छन्द कला बत्तीस मस छतस चौतिस देख्यो ॥३१॥ ३६ सुभ
करन ३८ स्वान ४० सिंह ४२ सार्दूल ४४ कूरम ४६ कोकिल, ४८ खर, ५० कुंजर
५२ मदन ५४ मत्स्य ५६ ताल ५८ सस, ६० सारंग ६२ पयोहर, ६४ कमल,
६६ कंद ६८ चामर, ७० सरम, ७२ परम ७४ पद ७६ जंगम ७८ सुरपुर,
८० समर, ८२ मारस ८४ करम ८६ भेव, ८८ मन्दर ९० मसप ९२ सम ९४

शिशि ९६ बुधि, ९८ कलाकर, १०० कमलाकर, १०२ सुजस १०४ धवल, १०६ मदन १०८ हरित ११० पीत ११२ मित्र, ११४ रचत ११६ मोह ११८ परस १२० शशि १२२ सुर १२४ मकरंद १२६ मन १२८ रतन १३० हीर, १३२ भ्रमर १३४ शेखर, १३६ कुसुमकर, १३८ दिप्र १४० छमिय १४२ वंस्य १४४ सुर १४६ गुरु, १४८ मदोल १५० शबद १५२ मुषि । अथ जाति ॥ कवित्त मधु सो विप्र मति क्षत्रिय चालिस चार । वैस्य अठ्ठासीस सो सेवक सूद्र विचार ॥३२॥ दोष महामत्त अधिक काढरा मत्त घट पंगु मनिजै । बधिर ति सबदबिरुध मन मति मस्त मनिज्जै । अलंकार बिन नगन अरथ बिन मित कहावै । वामक मत पुनरुक्त मरन नमहीमहि मावै ॥ अतिमित अमित जु पूरब पर अरथ विरोध न मानियो । दोषसहत रसरहत सब छपय इमित बखानियो ॥३३॥ अथ पद्धटिका ॥ प्रथम चवर कल तीन कर एक जगन दै अन्त । इमि विधि पद्धटिका करहु केसव कवि कुलकंत ॥३४॥ हरिवदन सोमसरसी सुरंग । सुठ कमलमंत मासावरय । सुभ त्रिकुटि त्रिय सौरभ प्रसस । सुभ सवन मुक्ताफल सुहंस । अति अमल कमलनीवल कपोल । तिन पर अमकम सीकर अमोल । सब बबकनमन मति मीन मीन । सो केसवदासहि मन प्रवीन ॥ अथ अरिल्ल ॥दोहा॥ अन्त भगन मनि पाय पुन बारह मत्त बखान । चौसठ मत्ता पाय चहुँ सों अरिल्ल मन मान ॥३५॥ देख जाय मधुराय उपज्जिय । कोमल कोकिल कल धुनि छज्जिय । रावत रति की चरित्र सुवेशनि । कहुत ममगद मनहु सुरेशनि ॥ अथ पादाकुलिक ॥ बारह मत्ता प्रथम चरन दोई है गुरु अन्त । सोरह मत्ता चरन प्रति पादाकुलक महंत ॥३६॥ बहुवनचारी सोमत भारी । तपमह देखी प्रकृतिधि देखी । सुभ सर सोमैं मुनिमन मोमैं । सरसज फूले अलि रसमूले ॥रामचंद्रीमवपदी ॥ होवै पावै प्रथम पद पन्द्रह मत्त प्रमाऊ । चौथै ग्यारह दूसरे बारह कला बनाऊ ॥३७॥ मावै दोहा हेतु इक नव पद ताके जान । रामचंद्र की एक सौ सोरह मत्त प्रमान ॥३८॥ इस अमल कमल फूले सरनि । बुधिसिसिसिरसिहि उपवंग । सब देख देख सखि फूलियो । भवर मनोहर संग । हम सौरम की किम मुलियो । छवि केसकुल रामिके । सोतिम के उर दाहु । पावै पूरब पुन्न तै सुखदायक हरिनाहु ॥ अथ पदमावती ॥ मत्त अठारह विरम कर पुन चौदह परिमान । प्रतिपद केसव कलित पदमावती बखान ॥३९॥ रघुनन्दन आए सुन सब धाये पुरजन जैसे तैसे भजु । दरसनरस भूले तन मन फूले बरने जाहि न तैसे बजु । पिय के संग नारी सब सुखकारी तिन सो यों री दिवचोरी । जह तह बहु मोरन मिली चकोरन ज्यों चाहिव चन्द चकोरी ॥सोरठा लक्षण दोहा॥ उलटो दोहा पढहु तहाँ सोरठा होइ । केसवदास प्रकाशही समझत है सब कोइ ॥४०॥ अथ बसबत बिसाल राजा दसरथ की पुरी । चन्दसहित सुभ काल भाल मनी जनु ईस की ॥ कुण्डलिया ॥ कीजै दोहा प्रथमही भरन कवित्त बखान । अन्त सोरठा सोहिये कुंडलिया परिमान । कुंडलिया परमान चरन चौथो फिर पढ़िये । ग्यारह मत्ता अन्त तहा तैसी बिधि बढ़िये । हरिगन मनहु अनन्त सुन्द पन्नी पर दीजै । केसवदास प्रकास आदि पद अन्तहि कीजै ॥४१॥ बेही अविनासी सदा बेद बिनाय बिचार । घटत बढ़त तिमि देखिये घटत बढ़त नहीं बार ॥ घटत बढ़त नहि बार चारमति बुधि देखिय ॥ बेद पुरान अनन्त साधु मतवन्त लिखि सब । बद पुरान

| क्रमांक ग्रंथ | विशेष विवरण |
|---|---|
| १२ कविप्रिया (सटीक) | टीकाकार सरदार कवि नवल किशोर प्रेस लखनऊ सन् १८८६ ई०। |
| १३ काव्य कल्पद्रुम (उत्तरार्द्ध) | लेखक कन्हैयालाल पोद्दार प्रकाशक पं० जगन्नाथ प्रसाद शर्मा मथुरा संवत् २००२ वि०। |
| १४ काव्य निर्णय | लेखक भिखारीदास बेलवेडियर प्रेस प्रयाग सन् १९१७ ई० टीकाकार पं० महावीर प्रसाद मालवीय 'वीर'। |
| १५ केशव की काव्यकला | लेखक कृष्णशंकर शुक्ल साहित्य-ग्रंथ माला कार्यालय काशी संवत् २००६ वि०। |
| १६ केशव ग्रन्थावली खण्ड १ और २ | सम्पा० विश्वनाथ प्रसाद मिश्र हिन्दुस्तानी एकेडेमी इलाहाबाद सन् १९५४ ई० सन् १९५५ ई० क्रमश। |
| १७ केशवदास | लेखक चन्द्रबली पांडे शक्ति कार्यालय इलाहाबाद सन् १९५१ ई०। |
| १८ केशव-पंचरत्न | सम्पा० ला० भगवानदीन रामनारायण लाल, इलाहाबाद सं० १९८६ वि०। |
| १९ कोशोत्सवस्मारक संग्रह ('केशवदास' शीर्षक लेख) | सम्पा० राय बहादुर म० म० गौरीशंकर हीराचन्द ओझा नागरी प्रचारिणी-सभा, काशी, सं० १९८५ वि०। |
| २० गोस्वामी तुलसीदास | लेखक रामचन्द्र शुक्ल इण्डियन प्रेस लिमिटेड प्रयाग सन् १९३३ ई०। |
| २१ छन्दमाला (हस्तलिखित) | लेखक केशवदास प्राप्ति-स्थान जैनमुनि विनय सागर संग्रह बिहार। |
| २२ छन्द प्रभाकर | लेखक जगन्नाथ प्रसाद 'भानु' जगन्नाथ प्रेस बिलासपुर सं० १९८६ वि०। |
| २३ जगद्विनोद (पद्माकरपंचामृत) | सम्पा० विश्वनाथ प्रसाद मिश्र श्रीराम रतन पुस्तक भवन काशी सं० १९९२ वि०। |
| २४ जहाँगीर-जस-चन्द्रिका (हस्तलिखित) | लेखक केशवदास सम्पा० विश्वनाथ प्रसाद मिश्र प्राप्ति-स्थान विश्वनाथ प्रसाद मिश्र ब्रह्मनाल, काशी। |
| २५ जहाँगीरनामा (प्रथम भाग) | अनु० मुंशी देवी प्रसाद भारत मित्र प्रेस कलकत्ता, सं० १९९२ वि०। |

| क्रमांक ग्रन्थ | विशेष विवरण |
|---|---|
| २६ दरबार-ए-अकबरी (भाग पहला) | लेखक मौलाना मोहम्मद हुसैन आज़ाद नागरी-प्रचारिणी-सभा काशी सं० २००४ वि०। अनु० रामचन्द्र वर्मा। |
| २७ देव और बिहारी | लेखक कृष्णबिहारी मिश्र गंगा ग्रन्थागार लखनऊ, सं० २००६ वि०। |
| २८ देव और उनकी कविता | लेखक डा० नगेन्द्र गौतम बुक डिपो, दिल्ली सन् १९४९ ई०। |
| २९ देव ग्रन्थावली | लेखक गणेश बिहारी मिश्र नागरी प्रचारिणी-सभा, काशी, सन् १९१२ ई०। |
| ३० नवरसतरंग | लेखक कृष्णबिहारी मिश्र प्राचीन कवि माला कार्यालय काशी सन् १९२५ ई०। |
| ३१ पद्माभरण (पद्माकर पंचामृत) | सम्पा० विश्वनाथ प्रसाद मिश्र, श्री राम रतन पुस्तक-भवन काशी सं० १९९२ वि०। |
| ३२ बारहमासा (हस्तलिखित) | लेखक केशवदास 'अभिप-स्थान' बृहद् ज्ञान भंडार, बीकानेर। |
| ३३ बिहारी | लेखक विश्वनाथ प्रसाद मिश्र प्रकाशक स्वयं लेखक वाणी-वितान ब्रह्मनाल बनारस सं० २००७ वि०। |
| ३४ बिहारी की सतसई (पहला भाग) | लेखक पंडित पद्मसिंह शर्मा प्रकाशक काशीनाथ शर्मा ग्राम कुटीर नायक नगली पोस्ट चान्दपुर जिला बिजनौर सं० १९८२ वि०। |
| ३५ बिहारी की वाग्विभूति | लेखक विश्वनाथ प्रसाद मिश्र प्रकाशक स्वयं लेखक वाणी-वितान ब्रह्मनाल, बनारस, सं० २००७ वि०। |
| ३६ बिहारी और देव | लेखक ला० भगवानदीन साहित्य भूषण कार्यालय भगवान प्रेस सेसिया-बाग, काशी, सं० १९८३ वि०। |
| ३७ बिहारी दर्शन | लेखक लोकनाथ द्विवेदी राष्ट्रीय प्रकाशन मंडल पटना सं० २००७ वि०। |
| ३८ बिहारी रत्नाकर | लेखक जगन्नाथ दास रत्नाकर गंगा पुस्तक-माला कार्यालय लखनऊ, सं० १९८३ वि०। |
| ३९ वीरसिंहदेव चरित | लेखक केशवदास नागरी-प्रचारिणी-सभा, काशी, सम्वत् नहीं दिया है। |

